## दो शब्द

हिन्दी-साहित्य में वीरकाव्य की परम्परा जिन कवियों से आरम्भ हुई उनकी कविताओं का कोई ऐसा संग्रह-ग्रंथ अभी तक प्रकाशित नहीं हुआ था जिसमें कविता के साथ-साथ आलोचनात्मक एवं विवेचनात्मक-दृष्टि से प्रकाश डाला गया हो। कलकत्ता-विश्वविद्यालय की ओर से वर्षों पूर्व स्वर्गीय लाला सीताराम जी बी० ए० के सम्पादकत्व में "वार्डिक सेलेक्शन" नामक संकलन अवश्य प्रकाशित हुआ था; किन्तु उस में प्राय: ऐसी सामग्री का अभाव था जो वीरकाव्य के रसिकों के साथ-साथ उच्च कक्षा के विद्यार्थियों के भी काम की हो। आज से आठ वर्ष पूर्व हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन ने 'वीर काव्य-संग्रह' नाम की एक पुस्तक प्रकाशित की थी जिसका सम्पादन पं० भगीरथ प्रसाद जी दीक्षित के साथ मैंने किया था; किन्तु उसकी अपेक्षा इस संग्रह में बहुत-सी नई सामग्री समाविष्ट की गई है। गत पिछले आठ वर्षों में वीररस के कवियों के सम्बन्ध में जो अनुसंधान हुए हैं, उनकी पूर्ण समीक्षा इस संग्रह में की गई है, विशेषकर, चन्दबरदाई तथा नरपतिनाल्ह के सम्बन्ध की सभी नई खोजें इसमें आ गई हैं।

वीर-काव्य के विकास में आरम्भ से ही चारणों का विशेष हाथ रहा है, अतएव प्रस्तुत-संग्रह में चारणों तथा उनके काव्य के सम्बन्ध में एक निबंध जोड़ दिया गया है। भारतीय-वीर-काव्य की यह विशेषता है कि उसके प्रणयन में ऐतिहासिक-तथ्यों का ही आश्रय लिया गया है और एक प्रकार से यह कहा जा सकता है कि वीर-काव्य की पृष्ठ-भूमि में ऐतिहा-

# दो शब्द

हिन्दी-साहित्य मे वीरकाव्य की परम्परा जिन कवियों से आरम्भ हुई उनकी कविताओं का कोई ऐसा संग्रह-ग्रंथ अभी तक प्रकाशित नही हुआ था जिसमें कविता के साथ-साथ आलोचनात्मक एवं विवेचनात्मक-दृष्टि से प्रकाश डाला गया हो। कलकत्ता-विश्वविद्यालय की ओर से वर्षों पूर्व स्वर्गीय लाला सीताराम जी बी० ए० के सम्पादकत्व मे "वार्डिक सेलेक्शन" नामक संकलन अवश्य प्रकाशित हुआ था; किन्तु उस में प्रायः ऐसी सामग्री का अभाव था जो वीरकाव्य के रसिकों के साथ-साथ उच्च कक्षा के विद्यार्थियो के भी काम की हो। आज से आठ वर्ष पूर्व हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन ने 'वीर काव्य-संग्रह' नाम की एक पुस्तक प्रकाशित की थी जिसका सम्पादन पं० भगीरथ प्रसाद जी दीक्षित के साथ मैंने किया था; किन्तु उसकी अपेक्षा इस संग्रह मे बहुत-सी नई सामग्री समाविष्ट की गई है। गत पिछले आठ वर्षों मे वीररस के कवियो के सम्बन्ध मे जो अनुसंधान हुए है, उनकी पूर्ण समीक्षा इस सग्रह मे की गई है, विशेषकर, चन्दबरदाई तथा नरपतिनाल्ह के सम्बन्ध की सभी नई खोजे इसमे आ गई हैं।

वीर-काव्य के विकास मे आरम्भ से ही चारणों का विशेष हाथ रहा है, अतएव प्रस्तुत-संग्रह में चारणों तथा उनके काव्य के सम्बन्ध मे एक निबंध जोड़ दिया गया है। भारतीय-वीर-काव्य की यह विशेषता है कि उसके प्रणयन मे ऐतिहासिक-तथ्यो का ही आश्रय लिया गया है और एक प्रकार से यह कहा जा सकता है कि वीर-काव्य की पृष्ठ-भूमि मे ऐतिह

सिक सामग्रियों पर ही कवि-कल्पना का आवरण चढ़ाया गया है। मैंने ऐसी सामग्रियों पर प्रामाणिक इतिहास के तथ्यों से सामञ्जस्य स्थापित करने की भर सक चेष्टा की है। वीर-काव्य के कई ग्रन्थों में ऐसी घटनाओं का भी उल्लेख मिलता है जिनकी ओर आधुनिक इतिहास लेखकों का ध्यान नहीं गया है। वस्तुत उस सम्बन्ध में कोई विवेचना न प्रस्तुत कर, मैंने उस ओर इतिहास के अन्वेषकों का ध्यान भर आकर्षित कर दिया है।

आज इस रूप में इस संग्रह को प्रकाशित होते देखकर जहाँ मुझे प्रसन्नता हो रही है, वहाँ अपनी कनिष्ठ कन्या आयुष्मती कलावती [अवस्था १२ वर्ष] के निधन की दुःखद स्मृति से हृदय में असीम वेदना भी हो रही है। इस संग्रह के सम्पादन के आरम्भ में वह पूर्ण स्वस्थ थी, किन्तु दो ही दिनों की बीमारी में उसके सर्वथा वियोग ने मुझे महीनों के लिए बेचैन कर दिया और घर के शोकपूर्ण कोलाहल में उतने दिनों तक इस संग्रह का सम्पादन कार्य स्थगित रहा। आज तो उसकी स्मृति मात्र ही शेष है, "त कुतो लब्भा"।

इस अवसर पर मैं अपने उन शुभेषियों के प्रति हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करना नहीं भूल सकता, जिन्होंने अपनी अमूल्य सम्मति से इस संग्रह को इस रूप में सम्पादित करने की प्रेरणा दी। वस्तुत सर्वप्रथम मुझे वीर-काव्य के अध्यन में प्रवृत्त करने का श्रेय पूज्य पं० दयाशंकर जी दुबे एम० ए० को है। उन्हीं की प्रेरणा से सम्मेलन से प्रकाशित होने वाले 'वीर-काव्य-संग्रह' का सम्पादन-कार्य मैंने आरम्भ किया था। सम्मेलन वाले संग्रह को देखकर माननीय राजर्षि पुरुषोत्तम दास जी टंडन तथा पूज्यवर डाक्टर पं० अमरनाथ जी झा ने अनेक सुझाव दिए थे, जिनका पूरा

उपयोग मैंने इस नवीन संग्रह में किया है। आदरणीय पं० श्रीनारायण जी चतुर्वेदी एम० ए० ने तो पुरातन-संग्रह की अनेक त्रुटियों की ओर विशेष रूप से मेरा ध्यान आकृष्ट करके इस संग्रह को अधिकाधिक उपयोगी बनाने में क्रियात्मक सहायता प्रदान की। इतना होने पर भी, यदि प्रयाग विश्वविद्यालय के हिन्दी-विभाग के अध्यक्ष, डा० धीरेन्द्र वर्मा जी के बारम्बार स्नेहपूर्ण तकाजे न होते रहते तो इतना शीघ्र, यह संग्रह प्रकाशित न हो पाता। वस्तुत. मैं इन गुरुजनों की सहज कृपा के लिए अत्यन्त कृतज्ञ तथा आभारी हूँ। उदयपुर के साहित्यरत्न श्री पुरुषोत्तम मेनारिया तथा राव मोहनसिंह जी ने 'रेवातटसमयो' के पाठ तथा अर्थ में मेरी जो सहायता की है, उसके लिए इनदोनों सज्जनों का मैं कृतज्ञ हूँ।

इस संग्रह की पाण्डुलिपि तैयार करने तथा प्रूफ आदि सशोधन मे मेरे प्रिय विद्यार्थी श्री पारसनाथ तिवारी एम० ए०, श्री जयचन्दराय एम० ए० तथा श्री कुन्दनलाल वर्मा बी० ए० ने विशेष रूप से मेरी सहायता की है। श्री कृष्णचन्द्र वर्मा बी० ए० ने परिशिष्ट बनाकर इस संग्रह के महत्त्व को और भी बढ़ा दिया है। अपने उन छात्रों को मैं हृदय से धन्यवाद देता हूँ।

अलोपी बाग,
दारागंज, प्रयाग
गांधी-जयन्ती, १९४८

उदयनारायण तिवारी

# विषय-सूची

# भूमिका

**काव्य का स्वरूप**

मनुष्य को जन्मजात जो अनेक शक्तियाँ मिली है, उनमे एक अभिव्यञ्जना की भी शक्ति है। जिस समय भाषा की भी उत्पत्ति नही हुई थी और सांस्कृतिक विकास के क्षेत्र मे मनुष्य तथा वन्य-जन्तुओं मे केवल नाम मात्र का ही भेद था, उस समय भी वह अपने सुख दुख की अनुभूति की अभिव्यक्ति भावभंगी तथा इंगित द्वारा करता था। आगे चलकर मनुष्य ने संस्कृति के क्षेत्र मे उन्नति की। इस उन्नति के साथ साथ उसकी अनुभूति की परिधि मे भी अभिवृद्धि हुई और जब मनुष्य उन अनुभूतियों की अभिव्यक्ति मे निरत हुआ तो अनेक कलाओं की उत्पत्ति हुई।

कहीं अपनी कोमल भावनाओं को कठोर पाषाण पर अङ्कित करके उसने 'मूर्तिकला' को अस्तित्व प्रदान किया, तो कहीं अपनी रागात्मिका-वृत्ति का अभिव्यञ्जन भाषा द्वारा 'काव्य-कला' के रूप में करके वह हर्षातिरेक से उत्फुल्ल हो उठा।

भौतिक उपकरणों की अप्रधानता तथा भावव्यञ्जना के आधिक्य के कारण ही, आलोचकों ने 'काव्य-कला' को श्रेष्ठतम स्थान प्रदान किया। अब प्रश्न यह उठता है कि 'काव्य' की परिभाषा तथा परिधि क्या है। जहाँ तक परिभाषा का सम्बन्ध है, आलोचकों मे गहरा मतभेद है। एक पाश्चात्य आलोचक

ने तो 'कला' 'सौन्दर्य' तथा 'काव्य' की परिभाषा देते समय कदाचित् रुष्ट होकर यहाँ तक कह डाला है कि कला, कला है, सौन्दर्य, सौन्दर्य और कविता, कविता। एक दूसरे समीक्षक ने परिभाषा के वाग्जाल से बचने के लिए केवल कतिपय प्रसिद्ध काव्यों की ओर इंगित भर कर दिया है। किन्तु परिभाषा की इस कठिनाई के होते हुए भी यह निर्विवाद है कि 'कविता' साहित्य का एक प्रधान अंग है और साहित्य है जीवन। यही कारण है कि कविता को जीवन की व्याख्या कहा गया है।

भारतीय आचार्यों ने काव्य की परिभाषा मे 'रीति' 'वक्रोक्ति' 'अलङ्कार' तथा रस आदि का उल्लेख किया है। 'रसगंगाधर' के प्रणेता पंडितराज जगन्नाथ ने 'रमणीय अर्थ प्रति पादक शब्द'* को ही काव्य माना है। आप के अनुसार 'लोकोत्तर आह्लाद जनक ज्ञान की गोचरता ही रमणीयता है' और अनुभव से ज्ञेय आह्लादगत चमत्कार ही लोकोत्तरत्व है। साहित्य दर्पणकार की परिभाषा 'रसात्मक वाक्य ही काव्य है' का खंडन करते हुए, पंडितराज ने अपनी उपर्युक्त परिभाषा दी है, किन्तु स्पष्टता की अपेक्षा उसमे जटिलता ही अधिक आ गई है।

वास्तव मे दर्पणकार की काव्य की परिभाषा साहित्य-शास्त्र के विद्यार्थियों के लिए अपेक्षाकृत अधिक सरल तथा सुबोध है। इस परिभाषा को दर्पणकार ने निम्नलिखित रूपक की सहायता से स्पष्ट किया है —

"शब्द और अर्थ काव्य के शरीर हैं। रसादिक आत्मा हैं। ओज, माधुर्य तथा प्रसाद गुण, वीरता तथा कोमलता की भांति है। काव्य में कर्णकटुत्वादि दोष कानेपन और बहरेपन की भांति तथा वैदर्भी, पांचाली, आदि रीतियाँ, अवयवों की गठन के

---

*रमणीयार्थ प्रतिपादकः शब्दः काव्यम्।

सदृश हैं। उपमादिक अलङ्कार कानों में पहने जाने वाले कुंडल के समान है।*

उपर्युक्त रूपक को सामने रखकर विश्वनाथ ने मम्मट की परिभाषा, "दोषरहित गुणयुक्त तथा अलंकारों से विभूषित शब्द तथा अर्थ को काव्य कहते हैं, यदि अलङ्कार कहीं स्पष्ट न हो तो भी कोई हानि नहीं,"† का खण्डन किया है। आप का तर्क यह है कि—जिस प्रकार मनुष्य-शरीर आत्मा के अभाव मे निर्जीव है उसी प्रकार शब्द तथा अर्थ, अलङ्कारों से युक्त तथा दोष से रहित होने पर भी रस के अभाव मे, काव्य की संज्ञा नहीं प्राप्त कर सकते।

दर्पणकार ने वामन की परिभाषा "रीति ही काव्य की आत्मा है"‡ का भी खण्डन किया है। आप तर्क करते हैं कि जब रीति शरीर के अवयवों के संगठन के समान है तो वह भला काव्य की आत्मा कैसे होगी?

आगे चलकर दर्पणकार ने 'ध्वनिकार' तथा 'वक्रोक्तिकार' की परिभाषाओं का भी क्रमशः खण्डन किया है। ध्वनिकार के अनुसार "काव्य की आत्मा ध्वनि"¶ तथा वक्रोक्तिकार के अनुसार "वक्रोक्ति ही काव्य का जीवन है।"§ विश्वनाथ का तर्क है कि ध्वनि तथा वक्रोक्ति काव्य की आत्मा नहीं हो सकते,

---

*काव्यस्य शब्दार्थौ शरीरम्, रसादिश्चात्मा, गुणाः शौर्यादिवत्, दोषाः काणत्वादिवत्, रीतयोऽवयवसंस्थानविशेषवत् अलंकाराः कटककुण्डलादिवत्।"

†तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलंकृती पुनः क्वापि—मम्मट

‡रीतिरात्मा काव्यस्य—वामन

¶काव्यस्यात्माध्वनिः।

§वक्रोक्तिः काव्यजीवितम्।

क्योंकि ये दोनों अलङ्कार कुण्डलादि के सदृश काव्य में गौण हैं।

उपर्युक्त तर्क-वितर्क तथा खण्डन के पश्चात् अन्त मे विश्वनाथ अपनी परिभाषा देते हैं। आपके अनुसार 'रसात्मक-वाक्य ही काव्य है'❀।

अब काव्य मे रस क्या वस्तु है, इसे भी स्पष्टतया जान लेने की आवश्यकता है। हमारे जीवन मे अनेक ऐसे अवसर उपस्थित होते है जब हम किसी विशेप रचना को पढ़कर आनन्द से झूमने लगते हैं। वास्तव मे यह काव्यानन्द ही रस है।

रस का सर्व प्रथम सैद्धान्तिक निरूपण आचार्य भरत ने अपने नाट्य-शास्त्र मे किया है। आपके कथनानुसार "रस की निष्पत्ति विभाव अनुभाव तथा व्यभिचारी भावों के संयोग से होती है"†। काव्यानन्द आस्वाद्य होने के कारण आस्वाद्यत्वात् रस—रस नाम से कहा जाता है। यदि काव्य मे आनन्द अर्थात् रस न हो तो वह काव्य ही न कहा जायगा। अब यहाँ देखना यह है कि रस का स्वरूप क्या है?

ऊपर इस बात का उल्लेख हो चुका है कि काव्यानन्द ही रस है। वास्तव मे आनन्द एक प्रकार की भावना है। मनुष्य के हृदय मे सदैव अनेक प्रकार के भाव विद्यमान रहते हैं। इनमे जो भाव प्रबल होते हैं उन्हीं का नाम स्थायीभाव है। इस प्रकार के स्थायीभाव भी मनुष्य के हृदय मे अनेक होते है। उदाहरण के लिए उत्साह, रति, शोक आदि। इनमें से जब

---

❀वाक्यं रसात्मकं काव्यम्।

†विभावानुभाव व्यभिचारि संयोगात् रसः निष्पत्तिः

—भरत

कोई भाव अपने प्राबल्य के कारण मनुष्य पर पूर्ण प्रभाव उत्पन्न करता है, तो उसकी संज्ञा रस हो जाती है। उन भावों को उद्बुद्ध करने के लिए विभाव, अनुभाव तथा संचारी भावों की सहायता अपेक्षित होती है। इसी बात को साहित्य-दर्पण-कार ने निम्नलिखित शब्दों मे व्यक्त किया है :—

"सहृदय पुरुषों के हृदय मे स्थित, विभाव, अनुभाव तथा संचारी भावों से व्यक्त हुआ रत्यादि स्थायी भाव ही रस रूप मे परिणत हो जाता है ❀।"

ऊपर कहा जा चुका है कि विभावादिकों से रस की अभिव्यक्ति होती है। इस वाक्य-खण्ड से साहित्य-शास्त्र के प्राय सभी विद्यार्थी भलीभांति परिचित होते है, किन्तु 'अभिव्यक्ति' शब्द को पूर्णतया न समझने के कारण वे कभी कभी उलझन मे भी पड़ जाते है। प्राय. मिथ्या धारणा के कारण लोग समझते है कि जिस प्रकार अन्धकार मे रखा हुआ घट दीपक से अभिव्यक्त ( प्रकाशित ) होता है, उसी प्रकार विभावादिकों द्वारा रस भी अभिव्यक्त होता है। इस सादृश्य मे कठिनाई यह है कि दीपक तथा घट दोनों की स्वतन्त्र सत्ता है; इसी कारण से दीपक के अभाव मे भी घट स्थित रहता है। किन्तु रस के सम्बन्ध मे यह बात नहीं। वास्तव मे न तो स्थायीभाव ही रस है और न घट और दीपक की भाँति विभावादिकों से पृथक् उसकी कोई स्वतंत्र सत्ता ही है। हाँ, इतना अवश्य है कि विभावादिकों से परिपुष्ट स्थायीभाव ही रस रूप मे परिणत हो जाता है। एक दूसरे उदाहरण द्वारा इस सम्बन्ध मे यह कह सकते है कि जिस प्रकार मट्ठे के संयोग से दूध, दही के रूप मे परिवर्तित हो जाता है, उसी प्रकार सहृदय पुरुषों

❀विभावैश्चानुभावैश्चव्यक्तः संचारिणा तथा
रसतामेति रत्यादिः स्थायीभावः सचेतसाम् ।१। सा. द परि ३

के हृदय मे स्थित स्थायीभाव ही विभावादिको से उद्‌बुद्ध होकर रस रूप मे परिणत हो जाता है।*

रसानुभूति

अब प्रश्न यह उठता है कि मनुष्य को रस की अनुभूति किस प्रकार होती है ? साहित्य-दर्पणकार ने रस का स्वरूप बतलाते हुए उसे, 'अखण्ड, अद्वितीय, स्वयंप्रकाश-स्वरूप, आनन्दमय और चिन्मय ( चमत्कारमय ) कहा है। वास्तव में रस के साक्षात्कार के समय अन्य विषयो का मनको स्पर्श तक नही होता। इसी कारण इसे 'ब्रह्मास्वादसहोदर' भी कहा गया है।† जिस प्रकार ब्रह्मास्वाद ( समाधि ) के समय योगियों को ब्रह्मानन्द के अतिरिक्त अन्य किसी विषय का ज्ञान नही रहता उसी प्रकार रसा-स्वाद के समय मनुष्य अन्य सभी भावनाओं से मुक्त रहता है। इतना ही नही, जिन विभावादिकों के कारण उसके हृदय मे स्थित स्थायीभाव रस मे परिणत होता है, उनका भी अनुभव उसे नहीं होता। वह यह नहीं बतला सकता है कि इस रस के अनुभव मे कितना अंश विभाव का है कितना अनुभाव का तथा कितना व्यभिचारी भाव का। हॉ, इतना अवश्य है कि यदि किसी रस मे किन्हीं भावों का अंश अधिक है तो वह कह सकेगा कि इस रस मे इस भाव का अंश अधिक है; किन्तु यह भी रसानुभव के समय नहीं। वास्तव मे जब रसानुभव के पश्चात् वह उस अनुभव की विवेचना करने बैठेगा, तभी इन सब बातो का ज्ञान उसे हो सकेगा।

---

*व्यक्तो दध्यादिन्यायेन रूपान्तरपरिणतो व्यक्तीकृत एव रसः। न तु दीपेन घट इव पूर्वसिद्धो व्यज्यते। सा० द० परि० ३।

†—सत्वोद्रेकादखण्डस्वप्रकाशानन्दचिन्मयः।
वेद्यान्तरस्पर्शशून्यो ब्रह्मास्वादसहोदरः। सा० द० परि०

यहाँ "रस का अनुभव" इस वाक्यखण्ड का विश्लेषण भी आवश्यक है। अनुभव पूर्वसिद्ध वस्तु का ही होता है। अनुभव शब्द का अर्थ ही है 'पीछे से उत्पन्न'। किन्तु रस के सम्बन्ध मे 'अनुभव' शब्द का अर्थ यह नहीं होगा, क्योंकि वह पूर्वसिद्ध नहीं है। यहाँ अनुभव से आस्वाद मात्र ही अभिप्रेत है।

रसानुभूति के सम्बन्ध मे एक बात और जान लेनी आवश्यक है। बात यह है कि रस के अनुभव के समय मनुष्य का मन राजस और तामस भावो से मुक्त होकर सात्विक भावो मे पूर्णतया लीन हो जाता है। इसी कारण इस अवस्था मे मनुष्य अलौकिक आनन्द का अनुभव करता है। कभी कभी इस सम्बन्ध मे लोगो के मन मे यह आशंका उठती है कि जब रस आनन्दमय है तो करुण, बीभत्स आदि को रस कहना उपयुक्त न होगा, क्योंकि ये तो दुःखमय होते हैं। इस शङ्का का समाधान करते हुए साहित्य-दर्पण-कार ने लिखा है कि करुण आदि रसो मे भी परम आनन्द होता है किन्तु उसमे केवल सहृदयों का अनुभव ही प्रमाण है।* तात्पर्य यह है कि करुण-रस मे भी, सहृदय, आनन्द का ही अनुभव करते है। यदि ऐसा न होता तो मनुष्य कारुणिक काव्यो को कभी भी न पढ़ता और न इस प्रकार के काव्यो तथा नाटको की साहित्य में रचना ही होती।†

---

*करुणादावपि रसे जायते यत्परं सुखम्।
सचेतसामनुभवः प्रमाणं तत्र केवलम्।४। परि० ३

†संस्कृत के प्रसिद्ध नाटककार भवभूति ने "एको रसः करुण एव" लिखकर 'करुण रस' को ही प्रधान माना है। भवभूति के 'उत्तर-रामचरित' में करुण रस ही प्रधान है। इसके अतिरिक्त ग्रीक तथा अंग्रेज़ी में भी अनेक दुखान्त नाटकों की रचना हुई है।

**रस के भेद**

ऊपर कहा जा चुका है कि काव्यानन्द ही रस है और शृंगार तथा करुण रस से प्रसूत आनन्द में कोई भेद नहीं है। अब प्रश्न यह उठता है कि तब रस के आठ नव या दस* भेद का आधार क्या है? यदि ध्यानपूर्वक देखा जाय तो इस विभेद का आधार उपाधि का ही है। जिस प्रकार, कार्य-भेद के कारण, एक ही मनुष्य ब्राह्मण, गुरु, पुरोहित तथा शिष्य आदि अनेक रूपों में देखा जा सकता है, उसी प्रकार आनन्द स्वरूप एक ही रस विभावादिकों के विभिन्न होने के कारण आठ, नव अथवा दस प्रकार का होता है।

इसी विषय पर अग्नि पुराण में भी कुछ विवेचन है। इसमें शृंगारादि रस निरूपण के अन्तर्गत केवल चार रस ही प्रधान माने गये हैं। वे हैं, क्रमशः शृंगार, रौद्र, वीर तथा वीभत्स। अग्निपुराण में रस की परिभाषा इस प्रकार की गई है :—

"अक्षर स्वरूप, परमसनातन, अजायमान, व्यापक ब्रह्म को एक चैतन्य स्वरूप ईश्वर कहते हैं। उसका स्वाभाविक आनन्द जब कभी व्यक्त होता है तब वह चैतन्य-चमत्कार-स्वरूप अभिव्यञ्जना ही रस नाम से कही जाती है। †

---

*रस नव हैं—शृंगार, हास्य, करुण रौद्र, वीर, भयानक, वीभत्स, अद्भुत और शान्त। कतिपय साहित्याचार्यों ने इन नव रसों के अतिरिक्त वात्सल्य तथा भक्ति आदि कुछ और भी रस माने हैं। किन्तु आचार्य मम्मट के अनुसार रसों की संख्या नव ही है और वात्सल्य तथा भक्ति को क्रमशः पुत्रादि विषयक रतिभाव में और-देव विषयक रति भाव के अन्तर्गत मानना चाहिए।

†अक्षरं परमं ब्रह्म सनातनमजं विभुम्।
वेदान्तेषु वदन्त्येकं चैतन्यं ज्योतिरीश्वरम्। १।

इस पुराण मे ब्रह्म के प्रथम विकार को अहंकार संज्ञा दी गई है। इसी अहंकार से अभिमान तथा अभिमान से 'रति' की उत्पत्ति होती है। व्यभिचारी आदि सामान्य भावों से परिपुष्ट होकर यह रति ही शृंगार रस मे परिणत हो जाती है।❀

अग्निपुराण के अनुसार 'राग' से 'शृंगार' तथा 'तैक्ष्ण्य' से 'रौद्र-रस' उत्पन्न होते हैं। 'अवष्टम्भ' ( अनम्रता या दर्प ) से वीर तथा 'संकोच' से वीभत्स-रस की उत्पत्ति होती है। अग्निपुराण-कार इन्ही प्रधान चार रसो से अन्य चार रसो की उत्पत्ति मानते हैं। आप के अनुसार शृंगार से हास्य, रौद्र से करुण, वीर से अद्भुत तथा वीभत्स से भयानक रस की उत्पत्ति होती है।

अग्निपुराण-कार भरत द्वारा कथित वात्सल्य रस को नही मानते और शान्त रस को मानते हुए भी उसकी उत्पत्ति के सम्बन्ध मे मौन है।

जैसा कि पहले कहा जा चुका है, अग्निपुराण-कार चार रसो को ही प्रधान मानते है। इन चार रसो मे एक वीर-रस भी है। यहाँ वीर-रस के विषय मे विस्तार के साथ लिखा

---

आनन्दः सहजस्तस्य व्यज्यते स कदाचन।
व्यक्तिः सा तस्य चैतन्यचमत्काररसाह्वया। २।

अ० पु० अ० :६६

❀—आद्यस्तस्य विकार यः सोऽहंकार इति स्मृतः।
ततोऽभिमानस्तत्रेदं समाप्तं भुवनत्रयम्। ३।
अभिमानाद्रतिः साच परिपोषमुपेयुषी।
व्यभिचार्यादिसामान्याच्छृङ्गार इति गीयते। ४।

अ० पु०

जायगा क्योंकि यह संग्रह वीर-रस को दृष्टि में रखते हुए ही तैयार किया गया है।

साहित्य-दर्पणकार ने 'उत्तम प्रकृतिर्वीरः' लक्षण देकर 'वीर-रस' को अन्य रसों से श्रेष्ठ माना है। आप 'वीर-रस' के अनुसार इसका स्थायीभाव उत्साह, देवता महेन्द्र और रंग सुवर्ण के सदृश होता है। इसमे जीतने योग्य रावणादि आलम्बन विभाव होते हैं और उनकी चेष्टा आदि उद्दीपन विभाव होते हैं। युद्ध के सहायक ( धनुष, सैन्य, आदि, ) का अन्वेषणादि इसका अनुभाव होता है। धैर्य, मति, गर्व, स्मृति, तर्क, रोमाञ्चादि इसके सञ्चारी भाव है। यह दान, धर्म, युद्ध और दया के कारण चार प्रकार का होता है, यथा (१) दानवीर (२) धर्मवीर (३) दयावीर और (४) युद्धवीर।❀

अब इन चारों प्रकार के वीरों का आलम्बन तथा उद्दीपन सहित विवरण नीचे दिया जाता है।

(१) दानवीर

स्थायीभाव— त्याग में उत्साह।

आलम्बन— दान-योग्य-ब्राह्मणादिक।

---

❀उत्तमप्रकृतिर्वीर उत्साह स्थायिभावकः।
महेन्द्रदैवतो हेमवर्णोऽयं समुदाहृतः। २३२।
आलम्बनविभावास्तु विजेतव्यादयो मताः।
विजेतव्यादिचेष्टाद्यास्तस्योद्दीपनरूपिणः।
अनुभावास्तु तत्र स्युः सहायान्वेषणादयः। २३३।
संचारिणस्तु धृति-मति-गर्वस्मृति-तर्क-र माञ्चाः।
स च दानधर्मयुद्धै र्दयया चा समन्वितश्चतुर्धा स्यात्। २३४।
सा० द० परि० ३

उद्दीपन— ब्राह्मणादिकों की सत्वगुणादि परायणता।
अनुभाव— सर्वस्व-परित्यागादि।
संचारी— हर्ष, गर्व, मति आदि।

(२) धर्मवीर

स्थायीभाव— धर्म मे उत्साह।
आलम्बन— धर्म तथा धार्मिक ग्रन्थ आदि।
उद्दीपन— यज्ञ, अनुष्ठान आदि।
अनुभाव— धर्माचरण, धर्मार्थ कष्ट सहन आदि।
संचारी— धृति मति आदि।

(३) युद्धवीर

स्थायीभाव— युद्ध मे उत्साह।
आलम्बन— शत्रु।
उद्दीपन— शत्रु-पराक्रम।
अनुभाव— गर्वोक्ति।
संचारी— गर्व, तर्क, धृति, स्मृति, रोमांच आदि।

(४) दयावीर

स्थायीभाव— दया मे उत्साह।
आलम्बन— दया के पात्र।
उद्दीपन— दीन दशा।
अनुभाव— सान्त्वना के वाक्यादि।
संचारी— धृति, मति, रोमांचादि।

ऊपर युद्धवीर का आलम्बन शत्रु बतलाया गया है, किन्तु 'रौद्ररस' का भी आलम्बन शत्रु ही होता है। इस कारण दोनों की अभिन्नता में आशंका उठ सकती है। इस शंका के समाधान मे साहित्य-दर्पण-कार कहते हैं कि "नेत्र तथा मुख का लाल

होना, रौद्र-रस मे होता है, वीर रस में नहीं, क्योंकि वहाँ उत्साह ही स्थायी होता है। यही इन दोनो रसों का परस्पर भेद है" ।※

रसों का परस्पर विरोध भी होता है। वीर-रस के शृंगार, शान्त तथा भयानक-रस विरोधी हैं।

वीर-रस के भेदों के सम्बन्ध में आचार्यों का पारस्परिक मतभेद भी है। साहित्य-दर्पण-कार 'दानवीर' 'धर्मवीर' 'युद्ध-वीर' तथा 'दयावीर' इन चारो को ही मानते है, इसका उल्लेख ऊपर हो चुका है। किन्तु अग्निपुराण मे 'वीररस' के केवल तीन ही भेद माने गए हैं। उसमे 'दयावीर' को स्थान नहीं है। रस-गगाधर-कार पण्डितराज जगन्नाथ ने भी वीररस के इन चार भेदों को स्वीकार किया है। आप के अनुसार वीर-रस के चार प्रकार होने का कारण चार प्रकार का उत्साह ही है।† आगे चलकर पण्डितराज ने यह भी कह दिया है "वास्तव मे शृंगार-रस की तरह वीर-रस के भी अनेक भेद हो सकते हैं।‡ यथा. 'सत्यवीर' 'पाण्डित्यवीर', 'बलवीर,' 'क्षमावीर' आदि। इस प्रकार के भेद का कारण भी स्पष्ट है, और वह है उत्साह की अनेकरूपता। सच तो यह है कि उत्साह के जितने भी स्वरूप विद्यमान है अथवा अनुमान किए जा सकते है, उतने ही वीर रस के भी भेद होगे।

इन भेदो का परस्पर अन्तर्भाव नहीं हो सकता। इसी बात का समर्थन करते हुए पण्डितराज कहते हैं कि यदि कोई यह कहे कि सत्य धर्म का ही एक अंग है, अतएव सत्यवीर

---

※ रक्तास्यनेत्रता चात्र भेदनी युद्धवीरता। २३१। सा० द० परि० ३

†—दानदयायुद्धधर्मैस्तदुपाधेरुत्साहस्य चतुर्विधत्वात्। रसगङ्गाधर

‡—वस्तुतस्तु बहवो वीररसस्य शृङ्गारस्येव प्रकाराः निरूपयितुं शक्यन्ते। र० गं०

का अन्तर्भाव धर्मवीर में हो जायगा तो यह ठीक नहीं है, क्योंकि दान तथा दया भी तो धर्म के ही अंग हैं। जब दान तथा दयावीर का अन्तर्भाव धर्मवीर में नहीं हो सकता तब सत्यवीर का अन्तर्भाव उसमे किस प्रकार होगा ?

यदि इस प्रकार सूक्ष्म विवेचन किया जाय, तो वीर-रस के अनन्त भेद हो जायँगे और वीर-रस की परिधि इतनी विस्तृत हो जायगी कि उस मे सभी रसो का समावेश हो जायेगा। सम्भवतः इसी विचार से श्री वियोगी हरिजी ने अपनी "वीर सतसई" मे अनेक वीरो के उदाहरण उपस्थित किए है। यथा शूरवीर, दयावीर, सत्यवीर, धर्मवीर, विरहवीर, युद्धवीर आदि। इन में 'विरहवीर' ध्यान देने योग्य है। इस सम्बन्ध मे श्री वियोगी हरि जी लिखते हैं,—

"साहित्यिकों ने इस नाम का वीरों मे कोई विभाग नही किया है। पर वीर-रस का स्थायीभाव 'उत्साह' विशुद्ध विरह में, अच्छी मात्रा मे, पाया जाता है। इसीसे हमने अद्वितीय विरहिणी ब्रजांगनाओं को 'विरहवीर' नाम के नए वीर-विभाग मे स्थान देने की धृष्टता की है"।❀

यदि ध्यानपूर्वक देखा जाय तो संसार का कोई ऐसा कार्य नहीं है जो विना उत्साह के सम्पन्न हो सके, और यह उत्साह ही है, वीर-रस का स्थायीभाव। इस प्रकार यह 'उत्साह' बीज-स्वरूप प्रायः सभी रसों में विद्यमान रहेगा। किन्तु उससे वीर-रस के इस प्रकार अनेक भेद मानना उपयुक्त न होगा। अन्यथा वीर-रस में अनवस्था उत्पन्न हो जायेगी।

वीर रस के विषय में इस संक्षेप विवेचन के पश्चात्, अब यहाँ वीर काव्य तथा चारण काव्य के सम्बन्ध मे निवेदन

---

❀वीर सतसई पृ० ८

किया जायेगा। चारणों एवं उनके काव्य का विशेष सम्बन्ध राजस्थान से है। अतएव इस का पूर्ण विवेचन 'चारण-काव्य' शीर्षक के अन्तर्गत इस निबन्ध के अन्त मे किया जायेगा।

प्रत्येक जाति अपने पूर्वजो की वीरता की प्रशंसा मे पद रचना करती है। ऐसे पदों की मौखिक परम्परा शताब्दियों तक चला करती है। आरम्भ मे ये, पद वाद्ययंत्रों की सहायता से गाये जाते है। इन में प्राचीन काल के किसी विशेष योद्धा के शौर्य-पराक्रम तथा विजय का ही वर्णन रहता है। इस प्रकार के पदो तथा गीतो को वीर काव्य का आरम्भिक रूप कह सकते हैं। इसे जातीय काव्य की संज्ञा नही दी जा सकती, क्योंकि सम्पूर्ण जाति के दुख-सुख की अभिव्यक्ति की अपेक्षा, इसमे केवल विशेष वीरो की ही विजय-पराजय का चित्रण रहता है।

समय की प्रगति के साथ साथ आरम्भिक वीर काव्यो के वर्ण्य विषय मे अन्तर आने लगता है। उनमें ऐसी कथाएँ तथा घटनायें समाविष्ट होने लगती हैं जिनका सम्बन्ध सम्पूर्ण जाति से होता है। इस अवस्था मे इन्हे साहित्यिक काव्य अथवा महाकाव्य की संज्ञा दी जा सकती है। होमर द्वारा रचित "इलियड" तथा "ओडेसी" वस्तुत. प्रथम श्रेणी के काव्य है किन्तु वर्जिल की कृति द्वितीय श्रेणी मे आती है। आरम्भ मे "जय काव्य" के रूप मे महाभारत भी प्रथम कोटि का ही काव्य था किन्तु आधुनिक रूप मे तो वह स्पष्टतया महाकाव्य है।

भारतीय साहित्य का मूल संस्कृत साहित्य ही है। अध्ययन की सुविधा की दृष्टि से संस्कृत साहित्य के इतिहास को भी वैदिक काल तथा लौकिक संस्कृत काल, इन दो भागो मे विभक्त किया जा सकता है। इनमें प्रथम काल मे वेद,

**संस्कृत मे वीर काव्य**

ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद् आदि की गणना होगी, तो द्वितीय में महाकाव्य, पुराण तथा नाटकादि का समावेश होगा।

युद्ध सम्बन्धी कविता का ऋग्वेद में अभाव नहीं है। इसके एक सूक्त में तृत्सु वंश के राजा सुदास की विजय का वर्णन है तो दूसरे में दिवोदास द्वारा सम्बर को पराजित करने का चित्रण है। ऋग्वेद के अन्य सूक्तों में भी युद्ध विषयक पद हैं किन्तु वास्तव में वीर काव्य का सर्व प्रथम उल्लेख "शतपथ" ब्राह्मण में ही उपलब्ध होता है। यहाँ अश्वमेध यज्ञ के प्रकरण में एक स्थान पर कहा गया है कि ब्राह्मण तो दिन में स्तवन करता है किन्तु राजन्य रात्रि में। वे वीणा बजाते तथा गाते हैं। ब्राह्मण यज्ञकर्ता के दानादि की प्रशंसा करता है किन्तु राजन्य उसकी वीरतादि का वर्णन करते हुए उसकी विजय का उल्लेख करता है। वीरता सम्बन्धी यह स्तवन ही वस्तुतः भारतीय वीर काव्य का आदि रूप है।

महाभारत में तो वीर काव्य के गायक 'सूत' तथा 'मागधों' द्वारा राजाओं की प्रशंसा का उल्लेख कई स्थलों पर मिलता है। प्राचीन काल के ये गायक अपने राजाओं के शौर्य तथा पराक्रम का ही वर्णन नहीं करते थे, अपितु प्राचीन समय की सरस कथाओं का पद्य-बद्ध वर्णन भी इनका एक कार्य था। आगे चलकर ऐसी अनेक कथाओं को पुराणों में स्थान मिला। सुदीर्घ काल तक ऐसी कथाओं की मौखिक परम्परा चलती रही होगी। बाद में ये लिपिबद्ध की गई होंगी। पुराण शब्द की निरुक्ति से भी यह बात स्पष्ट हो जाती है। स्वामी शंकराचार्य वृहदारण्य के भाष्य में 'पुराण' शब्द की व्याख्या करते हुए लिखते हैं—"वेदों में ऊर्वशी और पुरुरवा के कथोपकथन आदि ब्राह्मण भाग का नाम इतिहास और जो सबसे पहले एक मात्र असत् था आदि सृष्टि के प्रक्रिया चरित वृत्तान्त का नाम

पुराण है।" आचार्य सायण भी शंकराचार्य की इस निरुक्ति से सहमत है। इस मे सन्देह नही कि पुराणो के इन वृत्तान्तो तथा आख्यानों मे वीर काव्य का पर्याप्त अंश है।

लौकिक संस्कृत काल मे, महाकाव्यो के अन्तर्गत, सर्वप्रथम रामायण की गणना की जाती है। कदाचित् इसी को दृष्टि में रखकर आचार्यों ने महाकाव्य का लक्षण निर्धारित किया है। किन्तु यदि वीर-रस की दृष्टि से रामायण का अध्ययन किया जाय तो उसमे युद्धो के इस प्रकार के अतिशयोक्ति-पूर्ण वर्णन मिलते है कि असंख्य राक्षसो का मारा जाना तथा दिग्गजो एवं पृथ्वी का कम्पायमान होना तो एक साधारण वात हो जाती है। वास्तव में वीर-रस के पोपण के लिए आवश्यक हैं ओज-पूर्ण उक्तिया। किन्तु इस प्रकार की उक्तियो का रामायण मे अभाव है। नीचे के उदाहरण से यह वात स्पष्ट हो जायगी'—

तत्र कोपान्महेन्द्रस्य कुम्भकर्णो महाबलः।
विकृष्यैरावताद्दन्तं जघानोरसि वासवम्॥ यु० का० ६१-१७

उधर महावली कुम्भकर्ण ने कुपित होकर और ऐरावत हाथी का दाँत उखाड़कर इन्द्र की छाती मे मारा।

महाकवि कालिदास विश्व साहित्य की विभूति हैं। उनकी उपमाये सर्वश्रेष्ठ हैं, किन्तु वीर-रस की दृष्टि से इन्हें भी सफल कवि नहीं कहा जा सकता। कदाचित् कालिदास ने अपनी त्रुटियो का अनुभव करके ही वीर-रस-सम्बन्धी रचना का प्रयास नहीं किया और जहाँ किया वहाँ पूर्णतया असफल भी हुए। रघुवंश मे राम-ताड़का-युद्ध के वर्णन मे आप लिखते हैं:—

राम-मन्मथ-शरेण-ताडिता, दुःसहेन हृदये निशाचरी।
गन्धवद्रुधिर-चन्दनोक्षिता जीवितेश-वसतिं जगाम सा।

राम रूपी कामदेव के दुःसह बाण से हृदय पर चोट खाई हुई वह राक्षसी, गन्धयुक्त रक्त रूपी चन्दन से विलेपित होकर, अपने प्राणनाथ यम के पास गई।

यद्यपि स्त्री-हत्या के कारण ऊपर का उदाहरण वीर-रस का न होकर रसाभास का उदाहरण होगा किन्तु विरोधी शृंगार-रस की उपस्थिति के कारण यह रसाभास का निकृष्ट ही उदाहरण कहा जायगा।

अर्थ-गौरव के कारण, महाकवि भारवि की रचना का संस्कृत-साहित्य में बहुत ऊँचा स्थान है। 'किरातार्जुनीय' में, द्रौपदी युधिष्ठर के उत्साह तथा क्रोध को जागृत करने के लिए अत्यन्त तीव्र शब्दों मे कहती है:—

अथ क्षमामेव निरस्तविक्रम—
श्चिराय पर्येषि सुखस्य साधनम्।
विहाय लक्ष्मीपति लक्ष्म कार्मुकम्
जटाधरस्सञ्जुहुधीह पावकम्।

यदि पराक्रम से रहित आप क्षमा को ही शाश्वत सुख का साधन समझते हैं, तो विष्णु के चिह्न धनुष को छोड़कर और जटा बढ़ाकर अग्नि मे आहुति दिया करें।

प्रलय के समान भयङ्कर गाण्डीव धारी अर्जुन किरात से युद्ध करने जा रहे हैं। उनके बाणों के कारण दिशायें विक्षिप्त हो जाती है, सूर्य प्रभाहीन हो जाता है, वायु व्याकुल हो उठता है और पर्वतों के साथ पृथ्वी भी कम्पायमान हो जाती है। इस दृश्य का चित्रण भारवि निम्नलिखित श्लोक में करते हैं। इसे पढ़ते ही वीर अर्जुन का रूप आँखों के सामने उपस्थित हो जाता है:—

दिश. समूर्हाव विक्षिपन्निव,
प्रभांरवैराकुलयन्निवानिलम् ।
मुनिश्चचाल क्षय-काल-दारुणः,
क्षितिं सशैलां चलयन्निवेषुभिः ।

संस्कृत नाटकों में भी स्थान-स्थान पर वीर-रस का अत्यन्त सुन्दर चित्रण हुआ है। भवभूति कृत उत्तरराम-चरित में करुण-रस की ही प्रधानता है। किन्तु चतुर्थ अङ्क के अन्त में इस नाटक में एक अत्यन्त ओजपूर्ण श्लोक मिलता है। लव अपने धनुष को आरोपित करके कहता है—

प्रत्यंचा रूपी जिह्वा से वेष्टित, उन्नत कोटिरूप दाँतवाला, घनघोर घर्घर घोष करने वाला, ग्रसने में आसक्त, हँसते हुए यम के मुखयंत्र की जँभाई का अनुकरण करने वाला विकट उदर-वाला यह धनुष हो।

श्लोक निम्नलिखित है —

ज्याजिह्वया वलयितोत्कटकोटिदंष्ट्र-
मुद्गारिघोरघनघर्घरघोषमेतत् ।
ग्रासप्रसक्तहसदन्तकवक्त्रयन्त्र—
जृम्भाविडम्बि विकटोदरमस्तु चापम् ।

ऊपर के श्लोक के पढ़ने से ही यह बात स्पष्ट हो जाती है कि किसी भयङ्कर वस्तु का वर्णन किया जा रहा है। पाठक को एक ओर काल का विकराल मुख तो दूसरी ओर लव का विकट धनुष दिखलाई पड़ता है।

× × ×

वीर-रस में कभी कभी वक्रोक्ति अत्यन्त उपयुक्त जँचती है। व्यंग्यात्मक तर्कयुक्त होने के कारण ऐसी ओजपूर्ण उक्तियाँ

बड़ी प्रभावोत्पादक होती है। उत्तरराम-चरित में चन्द्रकेतु राम की प्रशंसा कर रहा है। इसपर लव निम्नलिखित तर्कपूर्ण उक्तियो द्वारा उसका उत्तर देता है :—

वृद्धास्ते न विचारणीयचरिता स्तिष्ठन्तु हुँ वर्तते,
सुन्दस्त्रीमथनेऽप्यकुण्ठयशसो लोके महान्तो हि ते।
यानि त्रीण्यकुतोमुखान्यपि पदान्यासन्खरायोधने,
यद्वा कौशलमिन्द्रसूनुनिधने तत्राप्यभिज्ञो जनः।

वे वृद्ध है अतएव उनका चरित्र विचारणीय नही (अर्थात् वे टीका-टिप्पणी की सीमा के बाहर है)। ताड़का स्त्री के वध करने पर भी जिनका यश अप्रतिहत है, वे संसार मे (सचमुच) महान् है। खर राक्षस के वध मे जिन्हे तीन पग पीछे हटना पड़ा था और जिन्होंने छलद्वारा बालि का वध किया था, उन्हे संसार के लोग भली-भाँति जानते है।

वीर-रस का जितना सुन्दर परिपाक भट्टनारायण कृत 'वेणी-संहार' नाटक मे हुआ है उतना संस्कृत के अन्य नाटकों मे नही। प्रथम अङ्क का निम्नलिखित श्लोक तो प्रायः संस्कृत के विद्यार्थियो की जीभ पर रहता है। भीम क्रोध से सहदेव की ओर देखकर कहते हैं:—

मथ्नामि कौरवशतं समरे न कोपा-
द्दुशासनस्य रुधिरं न पिबाम्युरस्तः।
संचूर्णयामि गदया न सुयोधनोरू
संधिं करोतु भवतां नृपतिः पणेन* ॥

---

*क्रोध के कौरव नायक के,
सतबन्धुन को रण में न संहारिहौं।

मैं रण में क्रुद्ध होकर सौ कौरवों का विनाश न करूँगा और न दुःशासन के हृदय का रक्त ही पान करूँगा। अपनी गदा से सुयोधन की दोनों जँघाओं को भी चूर्ण न करूँगा। युधिष्ठिर पण से (पाँच गाँव लेकर) सन्धि कर ले। वक्रोक्ति के कारण भीम द्वारा कथित निषेधपरक वाक्यों का अर्थ विधिपरक ही लिया जायगा।

वीर-रस में गर्वोक्तियों का भी एक विशेष स्थान है। जब अश्वत्थामा कर्ण को 'राधागर्भभारभूत' तथा 'सूतापसद' कह कर सम्बोधित करता है तो कर्ण भी क्रोधित होकर कह उठता है—

निर्वीर्यं वा सवीर्यं वा मया नोत्सृष्टमायुधम्।
यथा पाञ्चालभीतेन पित्रा ते बाहुशालिना।
सूतो वा सूत पुत्रो वा यो वा को वा भवाम्यहम्।
दैवायत्तं कुले जन्म मदायत्तं तु पौरुषम्। ❀

---

सोनित पान के कारज लागि,
कहा न दुशासन को हियो फारिहौं।
त्यों अपने प्रण-पालन को,
न कहा दुर्योधन-जङ्घ बिदारिहौं।
संधि करैं कछु गाँवनि लै,
तुअ भाई भले पै न ताहि विचारिहौं।
[ वेणी संहार-अनु० हरदयाल सिंह ]

❀हौं निर्बल अथवा सबल आयुध दीन न त्यागि।
महाबली तव जनक जिमि धृष्टद्युमन भय लागि।
सूत होंहु वा सूतसुत, अथवा सब बिधि हीन।
बंस जनम है भाग्यबस, पौरुष निज आधीन।
[—वे० सं अनु० हरदयाल सिंह]

उत्साह संवर्द्धन के लिए 'वेणी संहार' में अश्वत्थामा की निम्नलिखित उक्ति भी कम मार्मिक नहीं :—

यदि समरमपास्य नास्ति मृत्यो-
भयमिति युक्तमितोऽन्यतः प्रयातुम् ।
अथ मरणमवश्यमेव जन्तोः
किमिति मुधा मलिनं यशः कुरुध्वे ।*

यदि रणक्षेत्र छोड़कर अन्यत्र चले जाने से मृत्यु का भय नहीं है, तब तो उचित ही है। किन्तु यदि प्राणियों की मृत्यु ध्रुव है तो [ अन्यत्र भागकर ] यश को मलिन करना ठीक नहीं ।

अब यहाँ हिन्दी-साहित्य में वीर-रस की प्रगति पर विचार किया जायगा। वास्तव में सम्राट हर्षवर्द्धन के राजत्व-काल से ही देशी भाषाओं का महत्त्व प्रारम्भ होता है। अतएव हिन्दी-साहित्य के आरम्भ का युग भी इसी समय को मानना समीचीन होगा। जिस प्रकार आधुनिक हिन्दी-भाषा प्राचीन वैदिक भाषा का ही विकसितरूप है, उसी प्रकार आधुनिक हिन्दी-साहित्य भी उस प्राचीन-साहित्य के ही विकास का फल है। इस प्रकार आधुनिक साहित्य में जो प्रवृत्तियाँ दिखलाई पड़ती है वे परिवर्तित तथा परिवर्द्धित होकर प्राचीन-साहित्य से ही उद्भूत हुई है। परिवर्तन-परिवर्द्धन में अनेक धार्मिक, राजनैतिक तथा सामाजिक घटनाओं का सहयोग है, जिनका अध्ययन

*—छोड़ि समर को खेत, मीचु-भय जो नहिं होई ।
तो ह्वैबो रस-विमुख, उचित भाखै सब कोई ॥
तनु धारिन को मरन अहै, निहचै जग माहीं ।
करिबो याते जसहिं मलिन कैसेहु भल नाहीं ।
[—वे० सं० अनु० हरदयाल सिंह]

साहित्य के इतिहास के विद्यार्थियों के लिए भी परमावश्यक है। नीचे इन्ही घटनाओं का संक्षेप मे वर्णन किया जायगा और हिन्दी-साहित्य के इतिहास के साथ उनका समन्वय दिखलाकर अन्त मे वीर-रस की प्रगति पर विचार किया जायगा।

धार्मिक दृष्टि के विचार करने से स्पष्ट हो जाता है कि सातवीं आठवीं शताब्दी मे बौद्ध तथा जैन धर्म मे अवनति आरम्भ हो गई और उनके स्थान पर वैदिक-धर्म की प्रतिष्ठापना होने लगी थी; किन्तु इस वैदिक-धर्म मे अपेक्षाकृत अनेक परिवर्तन हो गये थे। अब शाक्त-धर्म प्रधानता ग्रहण करने लगा था और सर्वत्र शिव की पूजा आरम्भ हो गई थी। ह्वानच्वॉग के विवरण से विदित होता है कि गान्धार, काश्मीर तथा पंजाब से लेकर मथुरा तक हीनयान के स्थान पर महायान बौद्धधर्म की स्थापना हो चुकी थी।

महायान सूत्रो मे सब से प्रसिद्ध 'सद्धर्मपुण्डरीक' है। इस सूत्र मे बुद्ध मानवता से ऊपर उठकर स्वयम्भू तथा लोकरक्षक बन जाते है। गृद्धकूट पर्वत पर उनके भ्रू सञ्चालन मात्र से ही सहस्रलोक प्रकाशित हो उठते है। यद्यपि इस सूत्र का समय निश्चित् करना कठिन है तथापि श्री विंटर्निट्ज महोदय इसका काल ईस्वी सन् की प्रथम शताब्दि मानते है। सातवीं आठवीं शताब्दि मे तो इसी महायान धर्म से मन्त्रयान, वज्रयान की उत्पत्ति हुई।

पं० जयचन्द विद्यालङ्कार इस समय की वस्तु-स्थिति का वास्तविक चित्र निम्नलिखित शब्दो मे अङ्कित करते है*:—

"किन्तु इसके (वाकाटक-गुप्त-युग) बाद भारतीय मस्तिष्क

*—अखिल-भारतीय-हिन्दी-साहित्य सम्मेलन (२५वां अधिवेशन) के इतिहास परिषद् का अभिभाषण पृ० ८।

मानो थककर अपने को पूर्णता तक पहुँचा अनुभव करने लगता है और आगे बढ़ना छोड़ देता है। वह पुराने का भाष्य, व्याख्या, टीका और टिप्पणी करना ही अपना काम समझ लेता और कोल्हू के बैल की तरह चक्कर काटने लगता है। आठवीं शती का काश्मीरी दार्शनिक जयन्त भट्ट* पुकार कर कहता है—'कुतो वा नूतनवस्तु वयमुत्प्रेक्षितुं क्षमा':—हममें नई वस्तु कल्पना करने की शक्ति कहाँ है? भारतीय-कला इस युग में अपने चरम सौन्दर्य पर पहुँचती है, पर उसमें गुप्त युगवाली जान और ओजस्विता नहीं रहती। वैदिक से गुप्त-युग तक भारत में अनेक संघराज्य या गणराज्य थे; मध्यकाल में किसी गण-राज्य का नाम भी नहीं सुना जाता। जनता अपने राजनैतिक कर्तव्य की उपेक्षा करने लगती है। पहले ग्रामों, श्रेणियों और निगमों की सभायें तथा जनपदों की परिषदें कानून बनाती और स्मृतियां केवल उनकी व्याख्या करती थीं, अब प्राचीन स्मृतियां जीवित मनुष्यों के ठहरावों का स्थान ले लेती है। दूर और नई जगह ब्याह-शादी करने से लोगों को झिझक मालूम होने लगती है और समाज में अब तक दर्जों का जो तरल भेद था, वह अब पथराकर ठोस जाँति-पाँति बन जाता है। शिल्प और व्यापार की समृद्धि से जुटनेवालीपूंजी मन्दिरों की ललितकला पर ढेर की ढेर संचित होने लगती है।.........१३वीं-१४वीं शताब्दि में हेमाद्रि नीलकण्ठ और कमलाकर भट्ट धर्मिष्ठ हिन्दू की बरस भर की चर्या के लिए करीब दो सहस्र व्रतों, पूजाओं आदि का विधान करते हैं। ऐसी मन स्थितिवाली जाति संसार के संघर्ष में कैसे खड़ी रह सकती है?"

ऊपर सातवीं तथा आठवीं शताब्दि के धार्मिक, राजनैतिक

---

*इतिहास प्रवेश भाग १ पृ० २३४

तथा सामाजिक जीवन का दिग्दर्शन संक्षेप में कराया गया है। निश्चित् है कि जिस जाति की मनःस्थिति जैसी होगी उसीके अनुरूप वह साहित्य का सृजन भी करेगी, क्योंकि साहित्य वास्तव मे जातीय-जीवन का सच्चा दर्पण है। हिन्दी मे इस काल की जो कविता उपलब्ध हुई है, वह सिद्धो की है। इन सिद्धो मे 'सरहा' का समय ७५० ई०, महाराज धर्मपाल के समकालीन लूइपा का समय ७६९-८०९ ई० तथा कण्हपा का काल ८०९-८४९ ई० है।❀ सिद्ध लोग सहजिया सम्प्रदाय के अनुयायी थे। मन्त्रयान तथा वज्रयान की भाँति सहजयान भी महायान बौद्ध धर्म की ही एक शाखा थी।

सिद्ध कवि रहस्यवादी थे और इनकी कविता की भाषा सन्ध्या बतलाई गई है। नाथपन्थ के प्रसिद्ध गोरखनाथ भी सिद्धो मे से ही एक थे। आगे चलकर इन सिद्धो की विचारधारा हिन्दी के सन्त कवियो की वाणियों मे विलीन हो गई। इस समय भी सन्तो की वाणियो का अध्ययन करके सिद्धों के विचार का अन्वेषण किया जा सकता है।

सिद्धो की संख्या चौरासी बतलाई जाती है। इसमे से अधिकाश का सम्बन्ध बिहार प्रान्त तथा नालन्दा-विश्वविद्यालय से था। इस कारण इनकी कविता की भाषा का बिहारी तथा बँगला भाषा से घनिष्ठ सम्पर्क है।

इन सिद्धो के अतिरिक्त ८०० ई० से १४०० ई० के बीच कई जैन पंडितो तथा अन्य कवियो की रचनाये देशी-भाषा मे उपलब्ध है। हिन्दी-साहित्य के इतिहास कारो ने सं० १०५० से

---

❀ओरियंटल कान्फ्रेन्स बड़ौदा ( सन् १९३३ ) की हिंदी शाखा के सभापति श्री राहुल-सांकृत्यायन का भाषण।

१४०० तक के साहित्य के काल को वीर-गाथा काल के नाम से सम्बोधित किया है। किन्तु इस समय की तथाकथित रचनाओं की प्रामाणिकता संदिग्ध है। 'पृथ्वीराजरासो', 'खुमानरासो' आदि अपने मूल रूप मे उपलब्ध नहीं है। अतएव उनकी भाषा भी भाषा के क्रमिक-विकास के अध्ययन की दृष्टि से सर्वथा अनुपयोगी है। हाँ, इस काल के अध्ययन के लिए जैन पंडितो द्वारा उपस्थित की हुई सामग्री अत्यन्त वहुमूल्य है। श्री अगरचन्द नाहटा ने अपने दो लेखो, 'वीरगाथा-काल का जैन भाषा-साहित्य, [नागरी प्रचारिणी प्रत्रिका अंक ३, सं० १९९८] तथा 'वीरगाथा-काल की रचनाओ पर विचार' [नागरी प्रचारिणी पत्रिका अंक ३-४, सं० १९९६] मे इस काल के साहित्य एवं भाषा पर पर्याप्त प्रकाश डाला है। अपने प्रथम लेख में नाहटा जी ने सोलह कवियो की रचनाओ पर विचार किया है। जिनमे प्रथम धनपाल का समय सं० १०८१ के लगभग तथा पन्द्रहवे सारमूर्ति का समय सं० १३९० के लगभग है। श्री नाहटा जी ने जिन वल्लभ सूरि [सं० ११६७ के लगभग] की रचना का निम्नलिखित उदाहरण दिया है—

कि कप्पतरु रे अयाण चितहि मन भित्तरि।
कि चिन्तामणि कामधेनु आराहहि बहु परि॥
चित्रावेलिहि काजु किसउ, देसंतरु लघइ।
रमणि रासि कारणह किसउ, सायर उल्लंघइ॥
चउदह पूरब सार जगे लद्धु एहु नवकारु।
रुयल काज महियलि सरहि दुत्तरि तरि संसारु॥

ऊपर के पद का हिन्दी रूपान्तर इस प्रकार होगा.—

किं कल्पतरु रे अयान ! चिंतहि मन भीतरि।
किं चिंतामणि कामधेनु, आराधहि बहु परि॥

चित्रावेलिहि काज कौन, देसांतर लांघइ।
रमणि रासकारणे, कौन सागर ऊल्लांघइ॥
चौदह पूरब सार जग, लब्ध एह नवकार।
सकल काज मध्यहिं सरहिं, दुस्तर तरि संसार॥

श्री नाहटा जी ने प्राचीन गुर्जरकाव्य-संग्रह से विजयसेन सूरि (सं० १२८८ के लगभग) का निम्नलिखित पद उद्धृत किया है.—

परमेसर तित्थेसरह, पय पंकय पणमेवि।
भणिसु रासु रेवंतगिरे, अंबिक देवी सुमरेवि॥
गामागर पुर वण गहण, सरिसरवरि सुपएसु।
देवभूमि दिसि पच्छिमह, मणहरु सोरठ देसु॥

अब सं० १३६० के लगभग के सारमूर्त्ति कवि की निम्न-लिखित पंक्तियाँ देखिये.—

सुरतरु रिसह जिणंद पाय अनुसर सुअ देवो।
सुगुरुराय जिणचंद सूरि गुरुचरण नमेवी॥
अमिय सरिसु जिण पद्मसूरि पभवणहरासू।
सवणंजलि तुम्हि पियउ भविय लहु सिद्धिहि तासू॥

ऊपर के पद का हिन्दी-रूपान्तर इस प्रकार होगा :—

सुरतरु ऋषभ जिनेन्द्र पाय अनुसर शुकदेवो।
सुगुरुराय जिनचन्द्र सूरि गुरु-चरण नमामि॥
अमिय सरिस जिन पद्मसूरि प्रमणइ यह रासू।
श्रवणांजलि तुम पियहु, भविय लेहु सिद्धिहि तासू॥

महापंडित राहुलसांकृत्यायन ने भी अपने 'हिन्दी काव्य ·रा' नामक संग्रह मे इस काल के कवियो की रचना प·

अच्छा प्रकाश डाला है। 'काव्य-धारा के अधिकांश कवि जैन धर्मावलंबी हैं। इस पुस्तक की अधिकांश सामग्री श्री राहुल जी ने श्री मुनिजिन विजय जी द्वारा संग्रहीत वम्बई के 'विद्या-भवन' के संग्रहालय में सुरक्षित हस्तलिखित पुस्तकों से ली है। नीचे स्वयंभू (सं० ८०० के लगभग की कविता से वीर-रस के उदाहरण दिये जाते है। उद्धृत-अंश मेघवाहन तथा हनुमान के युद्ध के सम्बन्ध मे है।

भिडिअइ वे' वि सेएणइ आउ जुज्झु घोर !
कुंडल - कडय - मउड - णिवडंत कणय-डोरु।
हण-हण-हणक्कारु महारउद्दु।
छण छण छणंतु गुण-पिंछ-सद्दु।
कर - कर - करंतु कोयंड - पवरु
थर - थर - थरंतु णाराय - णियरु।
खण-खण-खणन्तु तिक्खग्ग खग्गु।
हिल-हिल-हिलन्तु हय-चंच लग्गु।
गुल-गुल-गुलंत गयवर विसालु।
'हणु-हणु-भणंतु णर-बर-विसालु।

ऊपर के पद का रूपान्तर नीचे दिया जाता है:—

भिडिया दोऊ सेन आव युद्ध घोर।
कुंडल-कटक-मुकुट निपततं कणक-डोर।
हन हन - हनंकार महा-रउद्द।
छुन छुन छुनंत गुण-पिच्छ-शब्द।
कर कर करंत कोदंड प्रवर।
थर - थर - थरंत नाराच निकर।
खन-खन-खनंत तीक्ष्णाग्र खड्ग।
हिल-हिल हिलंत हय-चंचलाग्र।

गुल-गुल-गुलंत गजवर-विशाल।
हन हन भनंत नरवर विशाल।

अब स्वयंभूकृत 'सुग्रीव और मेघवाहन' के युद्ध का भी एक दृश्य देखें—

किक्किंध-णराहिउ धरिउ, जाव।
घण-वाहण भा मण्डलइ ताव।
ओभिट्ट परोप्परु जुज्झ घोर।
सरि सोत्त स-उत्तरे पहर थोर।
छिज्जंत महग्गय गरुअ गत्तु।
णिवडंत समुद्धुय-धवल-छत्तु।
लोट्टंत महारह - हय-रहंगु।
घुम्मंत - पडंत - महा तुरंगु।
तुट्टंत कवड तुट्टंत खग्गु।
णच्चंत कबंधउ असि करग्गु।

अब ऊपर के पद का हिन्दी रूपान्तर देखें—

किष्किंध-नराधिप धरेउ याव।
घन वाहण भा मंडलहँ ताव।
आ भिडेउ परस्पर युद्ध घोर।
शर स्रोत स्व-उत्तरे प्रहर थोर।
छिछंत महागज गरुअ - गात्र।
निपतंत समुद्धत - धवल - छत्र।
लोटंत महारथ हय रथांग।
घूमन्त पडंत महा तुरंग।
टूटंत कवच टूटंत खड्ग।
नाचंत कबंधउ असि - कराग्र।

१३ वीं शताब्दि के पूर्वार्ध के एक अज्ञात कवि का युद्ध-वर्णन निम्नलिखित पद में देखे*:—

अहि ललइ महि चलइ, गिरि खसइ हर खलइ,
ससि घुमइ अमिय वमइ, मुअल जिवि उट्ठए।
पुणु धसइ पुणु खसइ, पुणु ललइ पुणु घुमइ,
पुणु वमइ जिविअ विविह, परि समर दिट्ठए॥

गअ-गअहि ढुक्किअ तरणि लुक्किअ, तुरअ तुरअहि जुज्झिआ।
रह रहहि मीलिअ धरणि पीलिय, अप्प-पर णहि बुज्झिआ॥

वल मिलअ 'आइअपत्ति जाइउ' कंप गिरवर सीहरा।
उच्छलइ 'साअर दीण काअर, वइर बडिढय दीहरा॥*

ऊपर के पद का यहाँ हिन्दी रूपान्तर दिया जाता है:—

अहि ललै महि चलै गिरि खसै हर खलै,
शशि घुमै अमिय वमै मुअल जीइ उट्ठए।
पुनि धसै पुनि खसै पुनि ललै पुनि घुमै,
पुनि वमै जीविता विविध परि समर दृष्टए।

गज गजहिं ढुक्किय तरणि लुक्किय तुरग-तुरंगहि जूझिया,
रथ-रथहिं मेलिय धरणि पेलिय, आप पर नहिं बूझिया।
वल मिलै आइय पत्ति जाइय, कंप गिरवर शीखरा,
ऊछलै सागर दीन कातर वैरि बाढ़िय दीघरा॥

ऊपर उद्धृत पद, व्याकरण की दृष्टि से, संस्कृत तथा पालि-प्राकृत की अपेक्षा हिन्दी के ही अधिक निकट के हैं। इनकी भाषा को अपभ्रंश ही कहना उचित होगा, यद्यपि श्री राहुल जी को ऐसा कहने में संकोच है। इस भाषा को देखते ही यह स्पष्ट हो जाता है कि कबीर, तुलसी, जायसी आदि पर इसका

---

*'हिन्दी-काव्य धारा' पृ० ४५६।

कितना अधिक प्रभाव है। युद्ध-वर्णन में प्रयुक्त शब्दावली का प्रभाव तो मध्ययुग की पिंगल तथा डिंगल रचनाओं पर स्पष्ट रूप से पड़ा है। इस युग के चाहे जिस हिन्दी कवि के युद्ध-वर्णन को हम लें, सर्वत्र इसी प्रकार की पदावली मिलेगी।

साहित्य के क्षेत्र में धीरे धीरे ऊपर की भाषा ही हिन्दी के रूप में परिणत हो गई।

ऐतिहासिक दृष्टि से भारतीय इतिहास का यह घोर अशान्ति तथा विप्लव का काल था। इस समय केन्द्रीय-शक्ति के अभाव में सम्पूर्ण भारतवर्ष अनेक छोटे-छोटे राज्यों में विभाजित हो चुका था। इन राज्यों को संघरूप में संगठित करने वाली कोई शक्ति न थी। इसी प्रकार राष्ट्रीय एकता की भावना का भी अभाव ही था। परिणाम स्वरूप सब लोग 'अपनी अपनी डफली और अपना अपना राग' वाली कहावत चरितार्थ कर रहे थे।

इस युग में भारतवर्ष में सर्वत्र राजपूतों का ही राज्य था। उत्तरी-भारत में दिल्ली, कन्नौज, अजमेर, धार तथा कालिंजर के राज्य प्रसिद्ध थे। उनमें क्रमशः तोमर, राठौर, चौहान, चालुक्य और चन्देल राजपूत राज्य करते थे। इन राजपूतों में पारस्परिक ईर्ष्या-द्वेष का प्राबल्य था। नवीन वैदिक-धर्म ने इन्हें उत्साह तो प्रदान किया किन्तु उसमें स्थायित्व न था। समाज में भीतर से घुन लग गया था और जाति निर्बल हो चली थी। ठीक इसी समय तुर्कों ने पश्चिमोत्तर भारत पर आक्रमण किया। राजपूत वीर हँसते-हँसते बलिदान होने लगे किन्तु उत्साह से उत्तेजित नवागत शत्रुओं को रोक रखना किसी एक राजा का कार्य न था।

यहाँ राजपूतों की वीरता के सम्बन्ध में भी दो शब्द कह देना आवश्यक है। राजपूतों में व्यक्तिगत वीरता का अभाव

न था किन्तु वास्तव मे उसका कोई आदर्श न था। विवाह जैसा मंगल-कार्य भी इनके यहाँ विना युद्ध के सम्पन्न नही हो सकता था।

युद्ध मे विजय प्राप्त करने के लिए कौशल भी एक आवश्यक साधन है, किन्तु राजपूतो मे इसका प्रायः अभाव ही था। उधर अन्ध-विश्वास ने भी उनकी पराजय मे सहायता की। "कन्नौज के गुर्जर-प्रतिहार सम्राटो के लिए कई ऐसे मौके आए जब वे मुलतान को आसानी से जीत सकते थे। किन्तु जब ऐसा अवसर आता तभी मुलतान के तुर्क-शासक सूर्य-मन्दिर को तोड़ने की धमकी देते और कन्नौज की सेना लौट जाती।"❀

देश की राजनैतिक, धार्मिक तथा सामाजिक स्थिति का साहित्य पर स्पष्ट प्रभाव पड़ता है। यह बात इस युग के हिन्दी-साहित्य के अध्ययन से भी स्पष्ट हो जाती है। इस काल की कविता मे राजपूतो को सुसंगठित कर उन्हे तुर्कों के आक्रमण से देश की रक्षा करने मे दत्तचित्त बनाने की प्रवृत्ति नही मिलती, अपितु इसके विपरीत कविगण अपने आश्रयदाताओ के शौर्य पराक्रम की प्रशंसा मे ही परम सन्तोष मानते हैं। इस प्रकार की कविता के लिए जहाँ वीर-पूजा की भावना तथा देश की आन्तरिक परिस्थिति से उत्तेजना मिली है वहाँ आश्रयदाताओ से धन लाभ की आशा ने भी कम सहायता नहीं की है। इसका एक प्रत्यक्ष परिणाम तो यह हुआ कि देश की अपेक्षा व्यक्तियो को प्रधानता मिली और अन्य देशो की भाँति हिन्दी मे देशभक्ति सम्बन्धी कविता न हुई और दूसरे अतिशयोक्ति तथा अतिरंजन से हिन्दी-कविता आप्लावित हो उठी। उदाहरण स्वरूप कीर्तिसिंह की प्रशंसा मे विद्यापति 'कीर्तिलता' मे लिखते हैं :—

❀इतिहास प्रवेश पृ० २२५

जहिं जहिं संघल सत्तु घल, ताहिं ताहिं पल तरवारि।
शोणित मज्जे मेइनी, कित्तिसिंह कर मारि।

छन्द

पले रुएड मुएडो खरो बाहुदएडो,
सिश्रारू कलङ्काइ कङ्काल खएडो।
धरा धूरि लोटन्त टुटन्त काया,
तरन्ता खलन्ता पखालेन्ति पाश्रा।
श्ररुज्झाल श्रन्तावली जालवद्धा,
वसा वेग वूडन्त उड्डुन्त गिद्धा।
गश्रएडा करन्तो पिवन्तो भरन्तो,
महामासु खएडो परन्तो भरन्तो।
सिश्रासार फेक्कार रोल करन्तो,
बुभुख्खा बहू डाकिनी डक्करन्तो।

मध्ययुग मे तो हिन्दी कविता प्रायः अतिशयोक्ति की पराकाष्ठा पर पहुँच जाती है। अब्दुर्रहीम खानखाना जैसे शान्तिप्रिय व्यक्ति की तलवार की प्रशंसा मे गंगकवि कहते है कि उसने इतने शत्रुश्रों का वध किया कि खून की नदियाँ वह निकली और उनकी वाढ़ से संपूर्ण भूमण्डल डूबने लगा —

एते मान सोनित की नदियाँ उमड़ चलीं,
रही न निसानी कहूँ महि में गरद की।
गौरी गह्यो गनपति, गनपति गह्यो गौरी,
गौरीपति गह्यो पूँछ लपकि बरध की।

वीर-काव्य की दृष्टि से हिन्दी-साहित्य मे रासो-ग्रन्थो की बड़ी प्रतिष्ठा है। इन ग्रन्थों मे कुछ तो मुक्तकवीर-गीत के रूप मे उपलब्ध हैं तो अन्य प्रबन्ध-काव्य के रूप मे। इनमे पहली श्रेणी मे वीसलदेव रासो तथा आल्हखंड की गणना की जाती

है तो दूसरी श्रेणी मे खुमान रासो तथा पृथ्वी राज रासो की। 'रासो' शब्द की उत्पत्ति 'तासी' ने 'राजसूय' शब्द से मानी है किन्तु आचार्य रामचन्द्र शुक्ल इसकी उत्पत्ति 'रसायण' शब्द से मानते हैं। वस्तुत. इसकी उत्पत्ति "रास" शब्द से ही हुई है। वीरगाथा-काल के जैन कवियो ने अनेक ऐसे रास-ग्रंथो की रचना की थी। 'वीसलदेव रासो' मे भी कई स्थलों पर "रास" शब्द का उल्लेख मिलता है। ये रासो ग्रन्थ—खुमान रासो' वीसलदेव रासो तथा पृथ्वीराज रासो—आज से कुछ दिन पूर्व भाषा तथा ऐतिहासिक सामग्री की दृष्टि से हिन्दी की विभूति माने जाते थे, किन्तु इधर इनकी प्रामाणिकता मे संदेह उपस्थित किया जाने लगा है। नीचे इस सम्बन्ध मे निवेदन किया जाता है।

'रासो-ग्रन्थों' मे सर्व प्रथम दलपतिविजय कृत 'खुमान रासो' का उल्लेख मिलता है। विद्वानो का मत है कि इसमें चित्तौड़ के दूसरे खुमाण के युद्धो का वर्णन है। आचार्य पं० रामचन्द्र शुक्ल* इस खुमाण का समय सं० ८६६ से ८६३ मानते है।

'खुमाण रासो' के सम्बन्ध मे 'खुमाण-रासो का रचना काल और रचयिता' शीर्षक लेख, श्री अगरचन्द जी नाहटा ने नागरी प्रचारिणी पत्रिका [ अंक ४, सं० १९९६ ] मे प्रकाशित किया है। श्री नाहटा जी ने अत्यन्त तर्कपूर्ण ढंग से इसकी हस्तलिखित प्रतियो पर विचार किया है, और अन्त मे आप निम्नलिखित निष्कर्ष पर पहुँचे हैं :—

---

*हिन्दी साहित्य का इतिहास पृ० ४०–१

१—इस ग्रन्थ में वप्पा से लगाकर राजसिंह तक का वृत्तांत है। पर राणा खुमाण का वृत्तांत विस्तार से होने के कारण ग्रन्थ का नाम 'खुमाणरास' रखा गया है।

२—इसकी भाषा राजस्थानी है।

३—इसके रचयिता तपागच्छीय जैन कवि दौलत विजय हैं जिनका दीक्षा से पूर्व नाम दलपत था।

४—ग्रन्थ-निर्माण-काल सं० १७३० से १७६० के मध्य का है।

इस प्रकार 'खुमान रासो' को हिन्दी—का आदि 'रासो' कहना किसी प्रकार युक्तिसंगत न होगा।

रासो ग्रन्थों मे 'वीसलदेव' तथा 'पृथ्वीराज' रासो की अत्यन्त प्रसिद्धि है। इनमें 'वीसलदेव' का रचयिता नरपति नाल्ह तथा 'पृथ्वीराज रासो' का निर्माणकर्ता चंदवरदाई कहा जाता है। इन दोनों कवियों की कृतियों पर इस संग्रह मे पूर्ण प्रकाश डाला गया है।

वीर कवियों मे 'आल्ह-खंड' के रचयिता जगनिक का नाम बड़े गर्व से लिया जाता है। जगनिक कालिंजर के राजा परमाल (परमर्दिदेव) का दरबारी कवि था। परमाल सं० १२२२ वि० में गद्दी पर बैठे थे। इनके समय के दो शिलालेख उपलब्ध हुए हैं—(१) वटेश्वर मे परमाल के मंत्री सलक्षण के बनवाये हुए विष्णु मंदिर की शिला पर सं० १२४१ वि० में अंकित। (२) महोबा के तालाब के किनारे बने हुए मंदिर की एक शिला पर अंकित। इनसे आल्हखंड का रचनाकाल विक्रम की १३ वी शताब्दि का पूर्वार्ध अनुमान किया जा सकता है।

'आल्ह-खंड' प्रारम्भ से ही एक जनप्रिय काव्य रहा। उत्तर-भारत की ग्रामीण जनता मे रामायण के अनंतर इसीका

स्थान है। इसका लिपि-बद्ध रूप बहुत ही बाद को हुआ। इसका एक परिणाम यह हुआ कि इसका प्रारम्भिक रूप तो नष्ट हो हो गया; बहुत कुछ अंशो मे भाव भी परिवर्तित हो गये। "आल्ह-खंड' को सर्व प्रथम लिपिबद्ध कराने का श्रेय फर्रुखाबाद के कलक्टर स्वर्गीय श्री चार्ल्स इलियट को है। उन्होंने तीन चार प्रसिद्ध आल्हा गायको को बुलवाकर उनकी स्मरण-शक्ति के सहारे सं० १६२२ वि० मे इसे लिपिबद्ध कराया था। इसकी भाषा कन्नौजी है।

आल्हा, अवधी तथा भोजपुरी क्षेत्रों में भी गाया जाता है। आल्हा के विवाहखंड की कथा के भोजपुरी रूप को ग्रियर्सन ने इण्डियन ऐंटीक्वेरी मे प्रकाशित कराया था।* वर्तमान रूप मे आल्ह खण्ड को किसी भी प्रकार 'वीर गाथा काल' की रचना मानना युक्तियुक्त न होगा।

हिन्दी-साहित्य के भक्ति तथा रीतिकाल में वीर-काव्य का अभाव सा है। फिर भी इस युग में केशव का 'वीरसिह देव चरित', मानका 'राजविलास', भूषण का 'शिवराजभूषण', लाल का 'छत्र-प्रकाश', सूदन का 'सुजान-चरित' आदि अनेक ग्रन्थ वीर-काव्य सम्बन्धी मिलते हैं। इन कवियो तथा इनकी रचना के सम्बन्ध मे इस संग्रह मे यथा स्थान प्रकाश डाला गया है।

गो० तुलसीदास जी के 'रामचरित-मानस' मे शान्तरस की ही प्रधानता है। किन्तु 'रामचरित-मानस' मे कई स्थलो पर युद्ध का वर्णन किया गया है।

नीचे राम-रावण युद्ध मे राम के क्रोध का वर्णन इस प्रकार किया गया है:—

---

*इण्डियन ऐंटीक्वेरी, सन् १८८५, अगस्त, पृ० २०६-२२७

भये क्रुद्ध जुद्ध विरुद्ध रघुपति श्रोन सायक कसमसे ।
कोदंडधुनि अति चंडसुनि मनुजाद सब मारुत ग्रसे ॥
मंदोदरी उर कंप कंपति कमठ भू भूधर त्रसे ।
चिक्करहिं दिग्गज दसन गहि महि देखि कौतुक सुर हँसे ॥

एक दूसरे स्थल पर गोस्वामी जी ने राम और खरदूषण के युद्ध का वर्णन 'रामचरित-मानस' मे इस प्रकार किया है—

उर दहेउ कहेउ कि धरहु धावहु बिकट भट रजनीचरा ।
सर-चाप - तोमर सक्ति-सूल - कृपान परिघ परसु-धरा ॥
प्रभु कीन्ह धनुष टकोर प्रथम कठोर घोर भयावहा ।
भये बधिर व्याकुल जातुधान न ज्ञान तेहि अवसर रहा ॥

× × ×

तब चले बान कराल । फुंकरत जनु बहु व्याल ॥
कोपेउ समर श्रीराम । चले विसिख निसित निकाम ॥
अवलोकि खरतर तीर । मुरि चले निसिचर बीर ।
भये क्रुद्ध तीनिउ भाइ । जो भागि रन ते जाइ ॥

मध्ययुग मे वीर-रस सम्बन्धी फुटकर रचनाये भी हुईं जिनके रचयिता प्राय राज्याश्रित कवि ही थे । प्राचीनकाल मे जिस प्रकार वीर-काव्य की रचना राम-रावण युद्ध अथवा महाभारत के युद्ध को लेकर हुई उसी प्रकार मध्ययुग मे तुर्कों के युद्ध को लेकर कवियो ने रचनाये की । यहाँ तुर्क और मुसलमान मे भी स्पष्ट रूप से अंतर समझ लेना चाहिए । वस्तुत मुसलमान वे है जिन्होने इस्लाम धर्म को स्वीकार किया है । जब इस्लाम का प्रवेश भारतवर्ष मे हुआ तो स्वेच्छा तथा परिस्थिति के वश अनेक भारतीयो ने भी इस धर्म को स्वीकार किया, किन्तु इससे वे भारतीय-राष्ट्र से पृथक न हुए । कुतुबन, मंझन, जायसी, रहीम, रसखान आदि ऐसे ही मुसलमान थे,

जिनमें भारतीयता कूट-कूट कर भरी थी, किन्तु इनके विपरीत सदैव से भारत में एक ऐसा विशेष दल वर्त्तमान रहा जो भारतीय-संस्कृति, वेष-भूषा तथा भाषा का शत्रु था। वस्तुतः तुर्क शब्द इसी दल का पर्यायवाची है। इस देश में रहते हुए भी इस दल ने अपने को भारतीय राष्ट्र से पृथक ही रक्खा। औरंगजेब इस दल का प्रमुख प्रतिनिधि था। इसी कारण भूषण ने अपने काव्य मे उसकी निन्दा की।

हिन्दी का आधुनिक-युग भारतेन्दु हरिश्चन्द्र से प्रारंभ होता है। भारतेन्दु वीर-रस के कवि नहीं थे, किन्तु उनके नाटकों मे वीर-रस की कतिपय कवितायें मिलती हैं। अपनी एक कविता में उन्होंने भारतवासियों को युद्ध के लिए आमंत्रित किया है। पद इस प्रकार है:—

चलहु वीर उठि तुरत सबै जय-ध्वजहि उडाओ।
लेहु म्यान सों खड्ग खींचि रन-रंग जमाओ॥
परिकर कसि कटि उठो धनुष पै धरि सर साधौ।
केसरिया बाना सजि-सजि रनकंकन बाँधौ॥
जो आरजगन एक होइ निज रूप सम्हारैं।
तजि गृहकलहिं आपनी कुल-मरजाद विचारैं॥
तौ ये कितने नीच कहा इनको बल भारी।
सिंह जगे कहुँ स्वान ठहरिहैं समर मंझारी॥

ऊपर की कविता मे हरिश्चन्द्र जी ने भारत की प्राचीन संस्कृति तथा वीरता का स्मरण दिलाकर वीरों को युद्ध के लिए, आमंत्रित किया है, किन्तु राधाकृष्णदास जी ने अपने महाराणा-प्रताप नाटक मे भारतीय-संस्कृति तथा वीरता के प्रतीक महाराणा प्रताप की प्रशस्ति लिखी है:—

आदि छन्दों का प्रयोग भी डिंगल मे होता है। फुटकल रचनाओं मे डिंगल के कवियों ने 'गीत' छन्द का प्रयोग भी बहुत किया है, जो डिंगल की एक विशेषता है। यह 'गीत' भी कई प्रकार के होते हैं। 'रघुवर-जस-प्रकास' आदि डिंगल के गीत-ग्रन्थों मे ८५ प्रकार के गीतों का उल्लेख हुआ है। इनमे से जो गीत बहुत प्रचलित हैं उनके नाम ये हैं:—त्रवंकड़ो, पालवणी, भापड़ी, सावझड़ो, चोटीबंध, सुपंखड़ो, मकुटबंध, छोटी सैणोर और वेलियो गीत। छप्पय को डिंगल मे 'कवित्त' और दोहा को दूहो' कहते हैं। हिन्दी मे दोहा छन्द एक ही प्रकार का होता है परन्तु डिंगल मे इसके दूहो, सोरठियो दूहो, बड़ो दूहो, और तुंवेरी दूहो ये चार भेद माने गये हैं। इनके लक्षण नीचे दिये जाते हैं:—

दूहो—यह हिन्दी का दोहा है। इसके पहले और तीसरे चरण मे १३-१३ मात्राएँ और दूसरे और चौथे मे ११-११ मात्राएँ होती हैं। जैसे:—

**सरवर करे न फळभखै, नदी न संचै नीर।**
**परमारथ के कारणे, साधाँ धर्यौ सरीर॥**

(२) सोरठियो-दूहो—यह हिन्दी का सोरठा है। यह दोहे का बिलकुल उल्टा होता है। इसके पहले और तीसरे चरण मे ११-११ मात्राएँ और दूसरे और चौथे चरण मे १३-१३ मात्राएँ होती हैं। डिंगल कविता का यह अत्यन्त प्रिय छन्द है और वीर, शृंगार और करुण रस के वर्णन के लिए बहुत उपयुक्त है। डिंगल के कवियों ने इसकी प्रशंसा भी बहुत की है। यथा:—

**सोरठियो दूहो भलो, कपड़ो भलो सपेत।**
**अकरियो दाता भलो, घुड़लो भलो कमेत॥**

सोरठिग्रो दूहो भलो, भलि मरवण री बात।
जोबण छाई धण भली, तारां छाई रात ॥

'सोरठियो दूहो, का एक उदाहरण नीचे दिया जाता है :—

"अकबर समँद अथाह, तिहँ डूबा हिंदू तुरक।
मेवाड़ो तिह मोह, पोयण फूल प्रताप सी ॥

(३) चड़ो दूहो—इसके पहले और चौथे चरण में ११-११ मात्राएँ तथा दूसरे और तीसरे में १३-१३ मात्राएँ होती हैं। जैसे.—

रोपी अकबर राह, कोट कई नह कांगरे।
पटके हाथळ सीह पण, बादल हूँ न बिगाड़ ॥

(४) तूंवेरी दूहो—यह चड़े दूहे का उल्टा होता है। इसके पहले और चौथे चरण मे १३-१३ मात्राएँ तथा दूसरे और चौथे चरण मे ११-११ मात्राएँ होती हैं। जैसे:—

कभी सूरिज साँमुही, माथो धोप भेंटि।
ताह उपन्नी पेटि, मोहण वेली मारुई ॥

ऊपर गीतों की चर्चा की गई है। छोटी 'सैणोर' इसी प्रकार का एक छन्द है। यह एक मात्रिक छन्द है। इसके चार भेद हैं। जैसा कि कविवर मनसाराम.....'मंछ'कृत डिंगल कव्य के रीति-ग्रन्थ 'रघुनाथ-दीपक' मे कहा गया है :—

चार भेद तिण रा चवै, कवियण बंध सौकूब।
समभ वेलियो, सोहणो, पुंगद, जाँगड़ो, पूब ॥

इस प्रकार 'छोटी सैणोर' के चार भेद होते हैं वे हैं (१) वेलियो गीत, (२) सोहणो, (३) पुंगद, (४) जाँगड़ो।

वेलियो गीत का लक्षण इस प्रकार है—

सौले कला विषम पद साजै, समपद पनेरे कला समाजै।
धुर अठार मोहरा गुरु लघु धर, कहजै 'मंछ' वेलियो इम कर ॥

अर्थात् विषम चरणों में १६ मात्राएँ होती है और सम चरणो मे १५ मात्राएँ होती है। यह तो एक साधारण लक्षण है। परन्तु पहले चरण की विशेषता कहीं कहीं इस बात मे देखी जाती है कि वह १८ मात्राओं का होता है और अन्त मे गुरु लघु (ऽ।) होता है। पिंगल-शास्त्र के अनुसार इसको अर्द्ध सम-मात्रिक-छन्द कहना चाहिए।

यही लक्षण और स्पष्ट शब्दों मे डिंगल-कोष के रचयिता कविवर मुरारीदान जी ने इस छन्द के सम्बन्ध मे कहा है। यथाः—

अठारह कल आदतुक, दूजी पनरह पेख।
तीजी तुक सोलातणी, पनरह चौथी पेख ॥
दूजो दोहो सु दुरस, सहक्रम जाण सुजाण।
सोलह पनरह कलस कल, एम वेलियो आण ॥
मुहरावाली तुक यही, मुहरा माँहि मुणन्त।
वर्णौ गीत इम वेलियो, आदगुरु लघु अंत ॥

## अलंकार

डिंगल-कविता प्रधान रूप से वर्णनात्मक और भाव-प्रधान होती है। अतएव डिंगल के कवियों ने ऐसे अलंकारों का प्रयोग विशेष रूप से किया है जो वर्ण्य-विषय की सजीवता एवं भाव-व्यंजना को बढ़ाने मे सहायक होते हैं। डिंगल की फुटकर रचनाओं मे अलंकारों का प्रदर्शन कम देखा जाता है लेकिन क्रमबद्ध वर्णनो मे उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक आदि

अलंकारों का प्रयोग उपयुक्त स्थानों पर होता है। डिंगल में एक अलंकार अवश्य ऐसा है जिसका प्रयोग इसके कवियों के अत्यधिक मात्रा में किया है। यह अलंकार है वयणसगाई। हिन्दी में हम इसे शब्दानुप्रास कह सकते हैं। अनुप्रास की तरह इसके भी कई भेद-उपभेद हैं। वयणसगाई का साधारण नियम यह है कि किसी छन्द के प्रथम शब्द का आरम्भ भी उसी वर्ण से होना चाहिए। नीचे एक उदाहरण दिया जाता है। वयण सगाई को स्पष्ट करने के लिए ऐसे शब्दों के नीचे लकीर खींच दी गई है।

अकबर गरब न आँण हींदू सह चाकर हुवा।
दीठो कोई दिवाँण, करतो लटका कटहडे ॥
नर जेथ निमाणा निलजी नारी अकबर गाहक वट अवर।
चौहटे तिण जायर चीतड़ो, वेचै किम रजपूत वट ॥

## रस

डिंगल-कविता में वीररस का प्रधानरूप से चित्रण हुआ है, किन्तु शृंगार, शान्त, हास्य, रौद्र तथा वीभत्स रसों का चित्रण भी डिंगल के कवियों ने किया है। वीररस के चित्रण के लिए निम्नलिखित पद उदाहरण स्वरूप दिये जाते हैं। पति युद्ध में गया है। पत्नी के हृदय में मनोभावों का जो अंतर्द्वन्द्व हो रहा है वही इन पदों में चित्रित है :—

नायण आज न माँड पग, काल सुणीजै जङ्ग।
धारां लागीजै धणी, तो दीजै मण रंग ॥१॥
ऊभी गोख अवेलियौ, पेलां रो दळ सेर।
पड़ियौ धव सुणियौ नहीं, लीधौ धण नाळेर ॥२॥
बिण मरियाँ बिण जीतियाँ, जो धव आवै धाम।
पग पग चूड़ी पाछ हूँ, तो रावत री जाम ॥३॥

अर्थात् हे नाइन ! तू आज मेरे पैरों को (महावर आदि से) मत रंग। कल युद्ध सुना जाता है। यदि स्वामी मारे जायें तो फिर (सती होने के समय) खूब रंग देना ॥१॥ झरोखे में खड़ी हुई वीर पत्नी ने देखा कि शत्रु-दल अधिक प्रबल है। अतः पति के धराशायी होने के समाचार सुनने के पहले ही उसने सती होने के लिये नारियल अपने हाथ में ले लिया ॥२॥ यदि पति बिना विजयी हुए या बिना मरे घर आये तो मैं पग-पग पर चूड़ियाँ तोड़-फोड़कर बिखेर दूँगी, मैं वीर राजपूत की कन्या हूँ।

अब हास्य रस का भी एक उदाहरण लें। यह पद अपभ्रंश में भी इसी प्रकार आया है।

राजा रावण जनमियो, दस मुख एक सरीर।
जननी ने सांसो भयो, किण मुख घालूँ खीर ॥

अर्थात् राजा रावण ने जन्म लिया। उसके एक शरीर पर दस मुँह थे। माता संशय में पड़ गई कि उसको स्तन-पान किस मुख से कराया जाय।

अब शृंगार रस का भी एक उदाहरण देखें।

बाबहियउ नइ विरहणी, दुहुवाँ एक सहाव।
जबही बरसइ घण घणउ, तब ही कहइ पियाव ॥

अर्थात् पपीहा और विरहिणी दोनों का एक ही स्वभाव है। जब जब मेघ बरसता है तभी ये दोनों "पी आव", "पी आव" पुकारते हैं।

## काव्य-दोष

काव्य के मुख्य अर्थ की प्रतीति को हानि पहुँचाने वाली वस्तु को दोष कहते हैं। डिंगल में दोष ग्यारह प्रकार के माने गये

है। नीचे दो छप्पय उद्धृत किये जाते है जिनमे सभी तरह के दोषो के नाम और उदाहरण आ गये हैं—

कहियौ मैं कै कहूँ किसूँ अंधौ तै कहियै।
लित्ता पान धनंख, राम छुबकाळो लहियै॥
अन्न अजेम जगईस, निमौ तै हीण दोष निज।
रतनद तिरद कबंध, सार इम चली निनंग सुज॥
कवि छंदो भंग पङ कह, तुक धर लछण तोर मैं।
जत विरूध जागड़ रो दुहौ, बणौ लबु साणोर मैं॥१॥
विस्नु नाम कुल बिस्नु, बिस्नु सुत मित्र अपस बद।
कच अहि मुख ससिलंक, स्यंघ कुच कोक नाळ छिद॥
मनुष्याँ मत बिलखाय, गाय प्रभु जी पखतूटल।
रांमण हणियौ राम, गुह खाधो तारक पल॥
यण भांत कहै बहरो यला, मह्पन मैं पय राम रै।
तुक एण अमंगल आद अंत, कवियण विधि गुण वह करै॥

(१) अंध—जहाँ उक्त विषय का निर्बाध निर्वाह न हो सके तथा किसी चरण मे उक्त विषय सम्मुख और किसी मे पराङ्मुख हो वहाँ यह दोष माना जाता है। जैसे:—

कहियौ मैं कै कहूँ, किसूं अंधौ तै कहियै।

यहाँ "कहियौ" शब्द के प्रयोग से ऐसा प्रतीत होता है कि मानो कोई बात पहले कही जा चुकी है। लेकिन बाद मे "कहूं" आया है जिससे यह ध्वनि निकलती है कि बात अभी तक कहनी है। इसके सिवा यहाँ इस बात का भी पता नही लगता कि "मैं" से अभिप्राय कवि से है अथवा किसी दूसरे व्यक्ति से। फिर "किसू" आया है जिससे यह स्पष्ट नहीं होता कि कहने वाला अपनी बात किसी के पक्ष मे कह रहा है अथवा

विपक्ष मे। अतः यहाँ पर अंध दोष है। दंडिन् के अनुसार हम इसे 'व्यर्थ' दोष की संज्ञा दे सकते हैं।

(२) छबकाळ—विरुद्ध-भाषाओं अथवा विभिन्न-भाषाओं के मिलान को—यथा ब्रजभाषा, खड़ीबोली, पारसी अथवा अन्य किसी भाषा को डिंगल से मिला देने को—"छबकाळ" दोष कहते है। जैसे:—

"लित्ता पान धनंख"

इसमे 'लित्ता' शब्द पञ्जाबी का, 'पान' हिन्दी का और 'धनंख' डिंगल का है। इसलिए छबकाळ दोष है। इस दोष के पर्याय मे दंडिन का 'देश-काल-न्याय-आगम-विरोध दोष है

(३) हीन—जहाँ कोई निश्चित् अर्थ न हो सके अथवा जहाँ अर्थ का अनर्थ होने की संभावना हो वहाँ यह दोष होता है। जैसे:—

"अज अजेव जगईस"

यहाँ 'अज' से कवि का अभिप्राय शिव से है अथवा ब्रह्मा से अथवा विष्णु से, यह बात स्पष्ट नहीं है। क्योंकि तीनों ही अजन्मा और जगत् के ईश हैं। दंडिन का 'ससंशयम्' दोष इसका पर्यायवाची है।

(४)निनंग—जहाँ क्रम-भंग वर्णन हो अर्थात् जो बात पहले कहने की हो उसे बाद मे कही हो और जो बात बाद मे कहने को हो उसका उल्लेख पहले कर दिया गया हो, वहाँ यह दोष होता है। जैसे:—

"रत नद तिरत कबंध सार इम चली निनंग सुज"

पहले तलवारे चलती हैं, बाद मे रक्त बहता है और फिर कवंध तैरते है। लेकिन उपरोक्त पंक्ति मे उलटा वर्णन किया गया है। रक्त की नंदियों मे कवंध पहले तैरते है और तलवार

वाद मे चलती हैं। अतः निनंग दोष है। दंडिन का अपक्रम दोष इसका पर्यायवाची है।

(५) पांगळो—पिंगल-शास्त्र द्वारा निश्चित् नियमों के विरुद्ध किसी छंद के चरण मे कम अधिक मात्राओं का होना पांगळो दोष कहलाता है।

(६) जातविरुद्ध—यदि किसी छंद के भिन्न-भिन्न चरण भिन्न-भिन्न जाति के छन्दो के हों तो वहाँ यह दोष होता है।

(७) अपस—यदि किसी वात को सीधी तरह से न कह कर घुमा-फिराकर कहा जाय तो वहाँ यह दोष होता है। जैसे :—

"बिस्नु नाम कुज बिस्नु, विस्नु सुत मित्र अपस बद।"

यहाँ सीधा 'रामचन्द्र' न कहकर, बिस्नु नाम (हरि) हरि का नाम (सूर्य) उनका सुत (सुग्रीव) और उनका मित्र (रामचन्द्र) कहा गया है। अत. अपसदोष है। दंडिन का 'अपार्थ' दोष इसका पर्यायवाची है।

(८) नालछेद—काव्य-शास्त्र के नियमों के विरुद्ध किसी विषय का मनमाने ढंग से वर्णन करना नालछेद दोष कहलाता है। जैसे :—

"कच अहिमुख ससि लंक स्यंध कुच कोक नाल छिद"

यहाँ पहले चोटी का, बाद मे मुख का वर्णन किया गया है जो नखशिख-वर्णन की परिपाटी के विरुद्ध है। अतएव नाल-छेद दोष है।

(९) पषतूट—जहाँ छन्द के प्रथम दो चरणों में कच्चोजोड़ और दूसरे दो में पक्कोजोड़ हो, वहाँ पषतूट दोष गिना जाता है। कच्चोजोड़ उसे कहते हैं जिसमे कठ अर्थात् शब्दानुप्रास

नहीं आता है और पक्कीजोड़ मे शब्दानुप्रास रहता है। यथा—

कच्चीजोड़—"तीर शेलां छुरार्मोक तरतारियाँ"

॥शब्दानुप्रासहीन॥

पक्कीजोड़—"तहक नीयाण गिरवाण हरण तन"

॥शब्दानुप्रासयुक्त॥

(१०) बहरो—जहाँ शब्द-योजना ऐसी बेढंगी हो कि शब्दों का दुतरफा अर्थ निकलकर भ्रम पैदा हो जाय, वहाँ यह दोष होता है। जैसे :—

"रामण हणियौ राम"

इससे राम ने रावण को मारा और रावण ने राम को मारा ये दोनो अर्थ निकलते हैं। इसलिए 'वहरो' दोष है।

(११) अमंगल—यदि किसी छंद के किसी चरण के पहले और अंतिम अक्षर के मिलने से कोई अमंगल सूचक शब्द बने तो वहाँ पर यह दोष माना जाता है। जैसे :—

"महापन में पय राम रै";

छप्पय की इस तुक का पहला अक्षर 'म' और अंतिम अक्षर 'रै' है। इनके संयोग से 'मरै' शब्द बनता है, जो अशुभ है। अत. यहाँ पर अमंगल दोष है।

# वीरकाव्य

## चन्द बरदाई

'पृथ्वीराजरासो' के रचयिता चन्द कवि माने जाते है। उनकी रचना की प्रामाणिकता के सम्बन्ध मे विद्वानो का गहरा मतभेद है। चन्द का समय भी अभी तक निश्चित् नही है। इन सब बातों पर पक्ष-विपक्ष के तर्कों का ध्यान रखते हुए, अपना निर्णय दिया जायगा।

गार्सों द तासी' ने फ्रेंच-भाषा मे लिखित अपने 'हिन्दी-साहित्य के इतिहास' मे 'चन्द' तथा 'पृथ्वीराजरासो' के सम्बन्ध मे जो कुछ लिखा है, उसका अविकल अनुवाद नीचे दिया जाता है।

दिल्ली के अंतिम हिन्दू-सम्राट 'पृथ्वीराज-चरित्र' अथवा इतिहास के रचयिता चन्द हिन्दी के प्रसिद्ध इतिहास-लेखक तथा कवि है। भारत की प्राचीन-पद्धति के अनुसार पद्य मे लिखित चन्द का यह ग्रन्थ राजपूताने का इतिहास है और खासकर ऐसे समय का इतिहास है, जिसमे स्वयं चन्द ने विशेष भाग लिया था। निस्संदेह यह हिन्दी* के प्राचीन ग्रन्थो मे से एक है।

चन्द पिथौरा अथवा पृथ्वीराज के दरबार का कवि था,

---

* डबल्यू प्राइस द्वारा लिखित हिन्दी तथा हिन्दोस्तानी-संग्रह की भूमिका पृ० ८।

जो राजपूत वंश का सिरमौर था। उसका समय १२वीं शताब्दि का अंतिम भाग है। लंदन की 'एशियाटिक सोसाइटी' के पुस्तकालय में मेजर काफिल्ड द्वारा प्रदत्त चन्द के ग्रन्थ की एक हस्त-लिखित प्रति है, और मेकेंजी † की हस्त-लिखित पुस्तकों के संग्रह में भी इसकी एक प्रति मौजूद थी। रावर्ट लिज नामक एक रूसी विद्वान् ने अपनी (भारत ?) यात्रा से लौटकर इसके एक भाग का अनुवाद, सन् १८३६ ई० में सेंट-पिटर्सबर्ग में, प्रकाशित कराया था। किन्तु उसकी असामयिक-मृत्यु ने प्राच्य-विद्या-प्रेमियों को उसका मनोरम यात्रा विवरण जानने से, एक प्रकार से, वंचित रखा।

रायल 'एशियाटिक-सोसाइटी' की हस्त-लिखित-प्रति के मुख-पृष्ठ पर फारसी में इस प्रकार लिखा हुआ है—

चन्दवरदाई द्वारा लिखित पिंगल-भाषा (हिन्दोस्तानी पद्य) में पृथुराज का इतिहास। स्वर्गीय जेम्सटॉड ने अपने राजपूताने के इतिहास में* इस ग्रन्थ के एक बड़े भाग को उद्धृत किया है। उसने स्वयं इसके एक बड़े भाग का अनुवाद किया था, किन्तु मृत्यु के कारण न तो वह अपनी यात्रा समाप्त कर सका और न उसे प्रकाशित करने में ही समर्थ हो सका। उसने चन्द की इस ऐतिहासिक कविता की केवल एक उल्लेखनीय घटना का अनुवाद प्रकाशित कराया था जो 'संगोप्ता (संयोगिता ?) के प्रण' के नाम से विख्यात है। किंन्तु इसकी प्रतियों का वितरण भी उसने केवल अपने कतिपय मित्रों ही तक सीमित रखा। नवीन-संस्करण के एशियाटिक-सोसाइटी

---

† मेकेंजी का संग्रह भाग २, पृ० ४११

* विद्वानों के जर्नल सन् १८३१, पृ० ७ तथा सन् १८३२, पृ० ४२० में म० द सासी के लेख।

के जर्नल के २५ वें भाग मे किसी व्यक्ति ने उस अनुवाद को पुनः प्रकाशित कराया है। अन्त मे चन्द की कविता क सम्बन्ध मे टॉडा की जो सम्मति है, वह नीचे उद्धृत की जाती है:—

चन्द का ग्रन्थ उसके समय का स्वाभाविक इतिहास है। इसमे ६६ भाग [समयो] तथा एक लाख पद हैं, जिनमे पृथ्वीराज के पराक्रम का वर्णन है, किन्तु इसके साथ-ही-साथ इसमे प्रत्येक उच्च राजपूत-वंश के पूर्व-पुरुषो का उल्लेख भी मिलता है। यही कारण है कि राजपूत-नाम-धारी प्रत्येक वंश के संग्रहालय मे यह ग्रन्थ सुरक्षित मिलता है। पृथ्वीराज के युद्धो, विवाहो तथा अधीनस्थ अनेक शक्तिशाली राजाओ एवं उनके भवनो तथा वंश का ज्ञान प्राप्त करने के लिए चन्द का यह ग्रन्थ अत्यन्त महत्वपूर्ण है। राजपूताने के इतिहास तथा भूगोल के साथ-साथ इस ग्रन्थ में दन्तकथाओ आदि का भी वर्णन मिलता है।

मुझे विश्वास है कि कुछ लोगो ने इस लेखक को 'चन्द्र' अथवा 'चन्द्र भाट' और इसके ग्रन्थ को 'पृथुराज-राजसू' के नाम से सम्बोधित किया है। 'राजसू' से राजसूययज्ञ' का तात्पर्य है।❋

वार्ड ने 'हिन्दू-साहित्य तथा दन्तकथाओ के 'इतिहास' भाग २ पृष्ठ ४८२ में इस ग्रन्थ की चर्चा की है, जिसमे उसने इसका हिन्दो की कन्नोजीबोली मे लिखे जाने का उल्लेख किया है।

मेरे विचार मे यह वही ग्रन्थ है जिसका एशियाटिक-सोसाइटी, कलकत्ता के जर्नलो मे 'पृथ्वीराज-भापा तथा उसके कैट-

† मूल अंग्रेजो में टाडराजस्थान, भाग १ पृ० २५४

❋ इस्त्वार द ला लितरेत्योर ए द ला माइथालोजी दे हिन्दोज़।

लॉग मे 'वियाना‡ के प्रथम सम्राट पृथुराजका पराक्रम नाम मिलता है।

चन्द ने 'जयचन्द्रप्रकाश' अर्थात् 'जयचन्द्र' का इतिहास' नामक भी एक ग्रन्थ लिखा है। पहले ग्रन्थ (रासो) की तरह यह भी कन्नौजीबोली में लिखा गया है और वार्ड ने इसका भी उल्लेख किया है।

कवि परिचय

परम्परानुसार तासी चन्द को पृथ्वीराज का समकालीन मानते हैं। प्रसिद्ध है कि ये पृथ्वीराज के साथ ही सम्वत् ११५१ मे पैदा हुए थे। इनका जन्म स्थान लाहौर बतलाया जाता है। ये 'जगातिगोत्र' के भट्ट-ब्राह्मण थे तथा इनके पूर्वज पंजाब के रहने 'वाले थे। चन्द पृथ्वीराज के राजकवि ही नहीं, अपितु सखा और सामन्त भी थे। षड्भाषा, व्याकरण काव्य, साहित्य, छन्द-शास्त्र, ज्योतिष, पुराण नाटक आदि मे ये पूर्णतया दक्ष थे। इनका जीवन पृथ्वीराज से बिल्कुल मिला हुआ था। सभा, युद्ध, आखेट तथा यात्रादि मे ये सदैव महाराजा के साथ रहा करते थे। जब शहाबुद्दीन गोरी, पृथ्वीराज को कैद करके गजनी ले गया तब चन्द भी वहाँ पहुँचे। जाते समय 'रासो' को अपने प्रिय पुत्र जल्हन को पूरा करने के लिए दे गए। जिस प्रकार 'कादम्बरी' को 'बाणभट्ट' के पुत्र ने पूरा किया था, उसी प्रकार जल्हन ने भी हिन्दी के इस महाकाव्य को पूरा किया। रासो मे इसका उल्लेख इस प्रकार है:—

'पुस्तक जल्हन हत्थ दै चलि गज्जन नृप काज।'

† १८८५ पृ० ४४

‡ आगरा प्रान्त का एक नगर।

रघुनाथ चरित हनुमन्त कृत, भूप भोज उद्धरिय जिमि।
पृथिराज-सुजस कवि चन्द कृत, चंद-नंद उद्धरिय तिमि॥

गज़नी की भरी सभा मे, एक दिन, जब कौतुक आदि हो रहे थे, ये बादशाह से मिले और पृथ्वीराज के शब्द-वेधी बाण चलाने की कुशलता की बड़ी प्रशंसा की। बादशाह ने पृथ्वीराज को बाण चलाने की आज्ञा दी। चन्द का इशारा पाते ही उन्होंने ऐसा बाण मारा कि शाह धराशायी हो गया। उसके मरते ही चन्द ने म्यान से कटार निकालकर अपना काम तमाम किया और फिर उसे पृथ्वीराज को दे दी।

परंपरानुसार तासी चंद को पृथ्वीराज का समकालीन मानता है। रासो मे चंद के जीवन आदि के संबंध मे कुछ नहीं लिखा है; किन्तु जनश्रुति है कि चंद और पृथ्वीराज साथ ही पैदा हुए और अंत में साथ ही उनकी मृत्यु भी हुई। पृथ्वीराजरासो के अनुसार महाराज पृथ्वीराज का जन्म सं० ११५१ है जिसकी आनन्द संवत् से गणना करने पर वि० सं० १२०६ निकलता है। इधर ओझा जी ने "कोषोत्सव-स्मारक-संग्रह" में प्रकाशित एक लेख मे, शिलालेखों तथा ऐतिहासिक-उल्लेखों के आधार पर यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि यह तिथि सर्वथा अशुद्ध है।* किन्तु कविराव मोहनसिंह ने अन्य तर्क संगत प्रमाणों पर विचार कर यह सिद्ध किया है कि पृथ्वीराज का जन्म संवत् १२०६ वि० मानना भ्रमपूर्ण नहीं है।† दोनों पक्षों द्वारा प्रस्तुत किए हुए तर्कों का विस्तृत विवेचन आगे

---

* कोषोत्सव-स्मारक-संग्रह, 'पृथ्वीराज रासो का निर्माणकाल पृ० ५३

† राजस्थान-भारती, भाग १, अंक, २—३ पृथ्वीराजरासो पर पुनर्विचार,' पृ० ४३।

किया जायेगा। यहाँ केवल इतना ही संकेत करना आवश्यक है कि यदि जनश्रुति तथा आनन्द संवत् की कल्पना पर विश्वास किया जाय तो चंद का जन्म सं० १२०६ वि० में सिद्ध होता है।

चंद का जन्मस्थान लाहौर बतलाया जाता है। ये जगाति गोत्र के भट्ट-ब्राह्मण थे तथा इनके पूर्वज पंजाब के रहने वाले थे। चंद पृथ्वीराज के राजकवि ही नहीं अपितु सखा और सामंत भी थे। षड्भाषा, व्याकरण, काव्य, साहित्य, छंद-शास्त्र, ज्योतिष, पुराण-नाटक आदि के ये पूर्ण पंडित थे। इनका जीवन महाराज पृथ्वीराज के जीवन में इतना घुला-मिला है कि उसको अलग करना कठिन है। सभा, युद्ध आखेट तथा यात्रादि में ये सदैव महाराज के साथ रहते थे। जब शहाबुद्दीन गोरी पृथ्वीराज को कैद करके गज़नी ले गया, तब चंद भी वहाँ पहुँचे। जाते समय रासो को अपने प्रिय पुत्र जल्हण को पूरा करने के लिए देते गए। अब तक परम्परा से यही विश्वास चला आ रहा है कि जिस प्रकार "कादम्बरी" को बाणभट्ट के पुत्र ने पूरा किया था, उसी प्रकार जल्हन ने भी हिन्दी के इस महाकाव्य को पूर्ण किया। इस अनुमान का आधार रासो की निम्नलिखित पंक्तियाँ हैं :—

("पुस्तक जलहन हत्थ दै चलि गज्जन नृपकाज।"

\+ \+ \+

"रघुनाथ चरित हनुमंत कृत, भूप भोज उद्धरिय जिमि।
पृथिराज सुजस कवि चंद कृत, चंद-नन्द उद्धरिह तिमि॥")

किन्तु इधर श्री अगरचंद नाहटा को रासो की जो प्राचीन प्रतियाँ प्राप्त हुई हैं उनमें पहला पद्य तो है ही नहीं और दूसरे पद्य में "चंदनन्द" के स्थान पर "चंद्रसिंह उद्धरिय तिमि"

स्पष्ट मिलता है। अतः नाहटा जी ने जल्हण की अपेक्षा "चंद्र-सिंह" को ही रासो का वास्तविक उद्धारकर्ता माना है।❀

इसप्रकार चंद को जीवनी के संबंध में जितनी सामग्री इस समय उपलब्ध है, सभी संदिग्ध है और इस सम्बन्ध में विशेष अनुसन्धान की आवश्यकता है। जनश्रुति तो गजनी की भरी सभा में चंद के संकेत पर अंधे पृथ्वीराज द्वारा बाण चलाकर गोरी का वध करने और फिर चंद तथा पृथ्वीराज दोनों के आत्महत्या करने का निर्देश करती है।

महामहोपाध्याय पं० हरप्रसाद शास्त्री की खोज के आधार पर आचार्य-प्रवर पं० रामचंद्र जी शुक्ल ने चंद के विषय में निम्नलिखित सामग्री अपने 'हिंदी-साहित्य के इतिहास' में उपस्थित की है।❀ आप लिखते हैं—

महामहोपाध्याय पंडित हरप्रसाद शास्त्री ने सन् १९०९ से १९१३ तक राजपूताने में प्राचीन-ऐतिहासिक-काव्यों की खोज में तीन यात्राएँ की थीं। उनका विवरण बंगाल की एशियाटिक सोसाइटी ने छापा है। उस विवरण में पृथ्वीराजरासो के विषय में बहुत कुछ लिखा है और कहा गया है कि कोई-कोई तो चंद के पूर्व-पुरुषों को मगध से आया हुआ बताते हैं, पर 'पृथ्वीराजरासो' में लिखा है कि चंद का जन्म लाहौर में हुआ था। कहते हैं कि चंद, पृथ्वीराज के पिता सोमेश्वर के समय में राजपूताने में आया और पहले सोमेश्वर का दरबारी और पीछे से पृथ्वीराज का मंत्री, सखा और राज-कवि हुआ। पृथ्वीराज ने नागौर बसाया था और वहीं बहुत

---

❀ 'राजस्थानी,' पृथ्वीराजरासो और उसकी हस्तलिखित प्रतियां पृ० १४

❀ हिन्दीसाहित्य का इतिहास, [नवीन संस्करण] पृ० ५४-५५

सी भूमि चंद को दी थी। शास्त्री जी का कहना है कि नागौर मे अब तक चंद के वंशज रहते हैं। इसी वंश के प्रतिनिधि नानूराम भाट से शास्त्री जी की भेंट हुई। उनसे उन्हे चंद का वंशवृक्ष प्राप्त हुआ जो इस प्रकार है :—




गोकुलचन्द
वसुचन्द
लेखचन्द
कर्णचन्द
गुणगंसचन्द
मोहनचन्द
जगन्नाथ
रामश्वर
गगाधर
भगवानसिंह
कर्मसिह
माधुरसिह
बालगोविन्दसिंह
मानसिह
विजयसिह
आनन्दराय जी
आसोजी
गुमानजी
कर्णादान
जैथमल जी
वीरचन्द जी




नानूराम का कहना है कि चंद के चार लड़के थे, जिनमें से एक मुसलमान हो गया, दूसरे का कुछ पता नहीं, तीसरे के वंशज अंभोर में जा बसे और चौथे जल्ल का वंश नागौर में चला गया। पृथ्वीराजरासो में चन्द के लड़कों का उल्लेख इस प्रकार है —

दहनि पुत्र कविचन्द के, सुन्दर रूप सुजान।
इक जल्ह गुन बावरो गुन-समुन्द ससमान॥

'पृथ्वीराजरासो' में कविचन्द के दसों पुत्रों के नाम दिये है। सूरदास की 'साहित्यलहरी' की टीका में एक पद ऐसा आया है, जिसमें सूर की वंशावली दी है। वह पद यह है —

प्रथम ही प्रथु यज्ञ तें भे प्रगट अद्भुत रूप।
ब्रह्मराव विचारि ब्रह्मा राखु नाम अनूप॥
पान पय देवी दियो सिव आदि सुर सुख पाय।
कह्यो दुर्गा पुत्र तेरो भयो अति अधिकाय॥
पारि पायन सुरन के सुर सहित अस्तुति कीन।
तासु बंस प्रसंस में भौ चन्द चारु नवीन॥
भूप पृथ्वीराज दीन्हों तिन्हें ज्वाला देस।
तनय ताके चार कीनो प्रथम आप नरेस॥
दूसरे गुनचन्द ता सुत सीलचन्द सरूप।
वीरचन्द प्रताप पूरन भयो अद्भुत रूप॥

रंथभौर हमीर भूपति संगत खेलत जाय।
तासु बंस अनूप भो हरिचन्द अति विख्यात॥
आगरे रहि गोपचल में रह्यो ता सुत वीर।
पुत्र जन्मे सात ताके महाभट गम्भीर॥
कृष्णचन्द उदारचन्द जु रूपचन्द सुभाइ।
बुद्धिचन्द प्रकास चौथे चन्द भे सुखदाइ॥
देवचन्द प्रबोध संसृतचन्द ताको नाम।
भयो सप्तो नाम सूरजचन्द मन्द निकाम॥

इन दोनो वंशावलियो के मिलाने पर मुख्य भेद यह प्रगट होता है कि नानूराम ने जिनको जल्लचन्द की वंश-परम्परा मे बताया है, सूरदास जी उन्हे गुणचन्द की परम्परा मे कहते है। शेष नाम प्रायः मिलते हैं।

चन्द के सम्बन्ध मे जो वृतान्त उपलब्ध है, उसे ऊपर दिया गया है। अब नीचे रासो की संक्षेप-कथा, उसकी प्रामाणिकता तथा भाषा आदि के सम्बन्ध मे विचार किया जायगा। रासो एक प्रबन्ध-काव्य है। यह लगभग २५०० पृष्ठो तथा ६६ समयो मे समाप्त हुआ है। इसका अन्तिम अर्थात् ६६ वां 'महोवा समय' है, जिसमे पृथ्वीराज और महोवा के राजा 'परमाल' के युद्ध का वर्णन है। यह ग्रन्थ सम्वाद-रूप मे है, अर्थात् कवि की धर्मपत्नी प्रश्न करती है और वह उसका उत्तर देता है। इसमे आबू के यज्ञ-कुड से चार क्षत्रिय-कुलो की उत्पत्ति तथा चोहानो की अजमेर में राजस्थापना से लेकर पृथ्वीराज के पकड़े जाने तक का विस्तृत वर्णन है।

पृथ्वीराजरासो के सम्बन्ध मे

रासो मे लिखा है कि जिस समय सोमेश्वर चोहान शाकम्भरी देश मे राज्य करते थे और अपनी राजधानी अजमेर मे रहते थे, उस समय अनंगपाल तोमर दिल्ली के और विजय-

पाल कमध्वज कन्नौज के राजा थे। किसी कारण से विजयपाल ने दिल्ली पर चढाई की। अनंगपाल ने दूत भेजकर सोमेश्वर से सहायता मॉगी। सोमेश्वर सेना सहित दिल्ली की रक्षा करने के लिए गए तथा दोनो राजाओं ने परामर्श कर दिल्ली की रक्षा की। विजयपाल उस समय उत्तर भारत मे चक्रवर्ती अर्थात् सम्राट माने जाते थे। उनके पास अगणित सेना थी, उन्होंने दिग्विजय भी की थी परन्तु वे दिल्ली को जीत न सके।

अनंगपाल सन्तानहीन थे। उनकी दो कन्याये थीं। छोटी का नाम था कमला और बड़ी का सुरसुन्दरी। उन्होंने सोमेश्वर के साथ कमला का विवाह कर दिया। परन्तु विजयपाल भी सेना लिए पडे थे, अतएव उनसे सुरसुरन्दरी का विवाह करके सन्धि कर ली। कमला के गर्भ से पृथ्वीराज का जन्म हुआ।

विजयपाल के पुत्र जयचन्द उनके मरने पर कन्नौज के राजा हुए। परन्तु रासो मे यह नही लिखा है कि जयचन्द सुरसुन्दरी के गर्भ से थे या किसी और रानी के गर्भ से। पृथ्वीराज का जन्म सन ११४८ ( वैशाख सम्वत् १२०५ ) मे हुआ था। रासो मे केवल एक स्थान ( ४८ समय) पर जयचन्द ने पृथ्वीराज से कहा है, "मातुल हम तुम इक" पर इस सम्बन्ध का और कहीं उल्लेख नहीं है।

जब अनंगपाल वृद्धावस्था मे बदरीनारायण की यात्रा के लिए जाने लगे, तब राज्य, अपने दौहित्र पृथ्वीराज को सौंप गए। आगे चलकर पिता की मृत्यु के पश्चात् पृथ्वीराज अजमेर तथा दिल्ली दोनो के स्वामी बन गए।

पृथ्वीराज की समृद्धि से जयचन्द मन ही मन कुढ़ने लगा। उसने अपना एक-छत्र राज्य स्थापित करने के लिए राजसूय-यज्ञ की रचना की और साथ ही अपनी कन्या संयोगिता का स्वयम्बर भी रचा। इस यज्ञ मे पृथ्वीराज को निम्नकोटि का

कार्य सौंपा गया अतएव वह सम्मिलित नहीं हुआ। उसकी अनुपस्थिति मे एक स्वर्ण-मूर्ति बनाकर द्वारपाल के स्थान पर रख दी गई। संयोगिता पृथ्वीराज को पहले से ही प्रेम करती थी। वह सब ओर से घूम आई और अन्त मे उसने मूर्ति के गले मे ही जयमाल डाल दी।

जयचन्द अपनी पुत्री के इस कृत्य से अत्यन्त रुष्ट हुआ और गंगा किनारे एक महल मे उसे निर्वासन-दण्ड दिया। इधर पृथ्वीराज को जब समाचार मिला तो वे चन्द के साथ एक धनवान विदेशी युवक के वेश मे वहाँ जा पहुँचे। उस महल मे पृथ्वीराज का संयोगिता से विधि पूर्वक विवाह हुआ। रात को ही संयोगिता को साथ लेकर वे चन्द के स्थान पर चले आए। दूसरे दिन सवेरे ही वे दिल्ली चलने को तैयार हुए। चलते समय उन्होंने कवि चन्द से कहा कि जयचन्द को संयोगिता के विवाह और दिल्ली जाने का संवाद दे आओ। कवि ने कहा—अब तुम्हारी आशा पूरी हो गई है, घर चलो, क्यों झगड़ा बढ़ाते हो? परन्तु पृथ्वीराज ने नहीं माना। उसने कहा—मैं चोर नहीं हूँ। मैं बिना सूचना दिये न जाऊँगा; जिसे साहस और बल हो, मुझे रोके।

कविचन्द ने जयचन्द की सभा मे जाकर कहा—दिल्लीश्वरी महाराणी संयोगिता अपने पति के घर जा रही है, वे अपने पिता के आशीर्वाद की अपेक्षा कर रही है। यह समाचार सुनकर जयचन्द अत्यन्त क्रुद्ध हुआ। उसने अपने सेनापति तथा सामन्तों को पृथ्वीराज और संयोगिता को जीवित पकड़ लाने की आज्ञा दी। मार्ग मे घोर युद्ध हुआ, किन्तु अन्त मे पृथ्वीराज सकुशल दिल्ली पहुँच गए। वहाँ भोग-विलास मे जीवन व्यतीत करने लगे।

उधर शहाबुद्दीन गोरी अपने एक पठान सरदार की प्रेमिका, चित्ररेखा, पर मुग्ध हो गया। यह सरदार भागकर पृथ्वीराज की शरण मे आ पहुँचा। गोरी ने उसे लौटा देने के लिए कहला भेजा किन्तु शरणागत-रक्षा मे तत्पर पृथ्वीराज उसकी बात स्वीकार न कर सके। इसके परिणाम-स्वरूप गोरी तथा पृथ्वीराज मे कई युद्ध हुए जिनमे गोरी बराबर पराजित हुआ। अन्त मे वह छल से पृथ्वीराज को गजनी पकड़ ले गया। वहाँ पृथ्वीराज ने उसे शब्दवेधी-बाण से मारकर आत्म-हत्या कर ली।

ऊपर, संक्षेप मे 'रासो' के कथा-भाग के विषय मे लिखा गया है। इसके समयो के अध्ययन से यह बात स्पष्ट हो जाती है कि कुछ घटनाओ का कवि ने बहुत ही विषद वर्णन किया है। विशेषतया पृथ्वीराज की अनेक युद्धों, उसका कई राजकुमारियों से विवाह तथा आखेट आदि का बड़ा ही रोचक वर्णन किया है। 'वीर-रस' के साथ-साथ 'शृंगार-रस' का वर्णन भी 'रासो' मे खूब मिलता है। किन्तु इसमे प्रकृति-वर्णन का सर्वथा अभाव है।

बाबू श्यामसुन्दर दास ने "रासो" को महाकाव्य न मान कर उसे विशालकाय* वीर-काव्य ही कहना उचित समझा है। अब प्रश्न यह उठता है कि "पृथ्वीराजरासो" महाकाव्य है, अथवा नहीं। इस सम्बन्ध मे महाकाव्य के विषय मे भी संक्षेप मे जान लेना आवश्यक है।

**क्या पृथ्वीराज रासो महाकाव्य है?**

संस्कृत-लक्षणग्रंथों के अनुसार महाकाव्य का सर्गबद्ध होना आवश्यक है। इसका नायक देवता अथवा धीरोदात्त क्षत्रिय होना चाहिए। एक ही उच्चकुल मे उत्पन्न अनेक क्षत्रिय भी नायक हो सकते हैं। शृंगार, वीर अथवा शांत मे कोई एक

* "हिन्दी-भाषा और साहित्य", पृ० २८०

प्रधानरस के रूप मे होना चाहिए और साथ ही सारे रस-रसांगो का भी आयोजन गौणरूप से होना चाहिए। सभी नाटकीय संधियो का नियोजन होना चाहिए। महाकाव्य की कथा इतिहास-प्रसिद्ध होनी चाहिए। काव्य के अंतर्गत संध्या, सूर्य, चन्द्रमा, संभोग—विप्रलंभ, रणप्रयाण, पुत्र-जन्म, नदी-तालाब-समुद्र आदि का वर्णन भी आवश्यक है।

पाश्चात्य आलोचको ने महाकाव्य (एपिक) की चर्चा करते हुए जिन उपकरणो को आवश्यक बतलाया है, उनमें परस्पर बड़ा मतभेद है।

फ्रेंच आलोचक 'ल वस्सु* के अनुसार, महाकाव्य, प्राचीन घटनाओं को चित्रित करने के लिए एक पद्यबद्ध रूपक है। उसके विचार मे होमर इस बात को खूब समझता था कि ग्रीस की रियासतो का पारस्परिक कलह जनता की हित की दृष्टि से अहितकर है। अतएव लोगो को शिक्षा देने के लिए ही उसने "इलियड" मे ट्राय के युद्ध की कल्पना की।

एक अन्य आलोचक 'डेवनांट' का कथन है कि महाकाव्यों की आधार-भूता घटनाएँ प्राचीन ही होनी चाहिए, क्योंकि अर्वाचीन-घटनाओं की अपेक्षा प्राचीन-घटनाओ के चित्रण मे अवश्य ही कवि कल्पना की ऊँची उड़ान ले सकता है। इसके अतिरिक्त उसे इस प्रकार की घटनाओ के चित्रण मे अपेक्षाकृत स्वतन्त्रता भी रहती है।

'लुकन' के विचार मे प्राचीन-घटनाओं की अपेक्षा अर्वाचीन-घटनाओ को ही महाकाव्य की पृष्ठभूमि बनाना युक्तियुक्त होगा। इससे एक लाभ यह होगा कि उसमे वर्णित चरित्रो की सजीव-प्रतिमा जनता के हृत्पटल पर अंकित हो जायगी।

---

*डिक्सन कृत : 'एपिक एण्ड हिरोयिक पोयट्री' पृ० १ ।

'टैसो' ने मध्य-मार्ग का अवलम्बन करते हुए यह विचार उपस्थित किया है कि घटनाएँ न तो अत्यन्त प्राचीन होनी चाहिए और न अत्यन्त नवीन ही।

जिसप्रकार घटना के सम्बन्ध मे पाश्चात्य आलोचक एकमत नही, उसी प्रकार घटना-काल के सम्बन्ध मे भी उनके विचार एक-दूसरे से भिन्न है। घटनाकाल से तात्पर्य यह है कि महाकाव्य मे अंततोगत्वा कितने समय की घटनाओ का चित्रण किया जाय। एक आलोचक का कथन है कि महाकाव्य मे केवल एक वर्ष की घटनाओ का समावेश होना चाहिए, किंतु दूसरे का कथन है कि इसमे नायक के संपूर्ण-जीवन का चित्रण आवश्यक है।

महाकाव्य का नायक युद्ध-प्रिय होना चाहिए। केवल एक व्यक्ति के चरित्रचित्रण मे ही उसे समाप्त नही होना चाहिए, अपितु इसमे सम्पूर्ण जाति के कार्य-कालाप का वर्णन होना चाहिए। 'लुकन' के अनुसार इसमे देवताओ तथा दैवी शक्ति का हस्तक्षेप नहीं होना चाहिए।

ऊपर पूर्वीय तथा पश्चिमीय दोनो दृष्टियो से महाकाव्य के लक्षण दिये गये हैं। अब देखना है कि इन दृष्टियो से 'पृथ्वीराजरासो' कहाँ तक महाकाव्य है ?

इसमे संदेह नहीं कि लक्षण-ग्रंथो के अनुसार 'रासो' को महाकाव्य ही कहना उपयुक्त होगा। यह ६९ 'समयो' मे विभक्त है। इसमे कवित्त, दूहा, तोमर, त्रोटक, गाहा, आर्या आदि छंदो का प्रयोग किया गया है। इसके नायक, पृथ्वीराज, क्षत्रिय कुल-भूषण वीर-पुरुष है। अन्य वर्णन-विस्तार भी जो महाकाव्य के लिए अनिवार्य है, पृथ्वीराजरासो मे मिल जाते है, किन्तु जहाँ तक महाकाव्य मे जातीय-चित्तवृत्ति तथा कार्य-

कलाप की अभिव्यक्ति का प्रश्न है, 'रासो' को एक विशालकाय वीरकाव्य का ग्रंथ कहना ही उचित है। स्थान-स्थान पर इसके कथानक मे शिथिलता है। कथानक की घटनाओं मे एक-रूपता का भी अभाव है।

## रासो के रूपान्तर

इस समय तक की प्राप्त प्रतियो पर विचार करने से रासो के चार रूपान्तर सिद्ध होते है, जिनका संक्षिप्त परिचय नीचे दिया जाता है :—❀

(१) **वृहत् रूपान्तर**—इसकी कई प्रतियाँ उदयपुर-राज्य के पुस्तकालय मे है। काशी की नागरी-प्रचारिणी-सभा द्वारा जो संस्करण प्रकाशित हुआ है, वह उसी रूपान्तर का है। इस रूपांतर की सभी प्रतियाँ सं० १७५० के बाद की है। नागरी-प्रचारणी-सभा वाली जो प्रति सं० १६४२ की बतलायी जाती है उसकी प्रामाणिकता भी संदिग्ध है। श्री नरोत्तमदास जी स्वामी का अनुमान है कि अठारहवीं शताब्दि के उत्तरार्द्ध से पूर्व की तो किसी भी अवस्था मे वह प्रति नहीं हो सकती। प्रक्षिप्त-अंशो की भरमार से इस संदेह को और भी पुष्टि मिलती है। इसमे कुल ६६ समयो तथा १६३०६ छंद है। इस रूपांतर की कुछ प्रतियो मे अध्यायों को 'समयौ' और कुछ अन्य मे 'प्रस्ताव' कहा गया है। कुछ मे 'समयौ' और 'प्रस्ताव' दोनो नाम साथ पाए जाते है। इसका ६६ वॉ "महोवा समयो" वस्तुतः बहुत बाद में "आल्हखण्ड" से लेकर जोड़ा हुआ प्रतीत होता है।

---

❀ इस सम्बन्ध में 'राजस्थान भारती' भाग १, अंक १ में प्रकाशित श्री नरोत्तमदास स्वामी का "पृथ्वीराजरासो" शीर्षक लेख देखें।

## (२) मध्यमरूपांतर

अब तक इसकी चार प्रतियों का पता लगा है। उनमें से एक ओरियंटल-कालेज लाहौर के पुस्तकालय में, एक अबोहर के साहित्य-सदन में, एक बीकानेर के बड़े उपासरे के जैन-ज्ञान-भंडार में और एक श्रीयुत अगरचंद नाहटा के पास है। पं० मथुराप्रसाद दीक्षित ने लाहौर वाली प्रति को असली रासो माना है और टिप्पणी के साथ उसका एक संस्करण भी प्रकाशित कराया है। इस प्रति को प्रामाणिक मानने का एकमात्र कारण यही बतलाया गया है कि उक्त प्रति के छन्दों का प्रमाण "सत्त सहस्र" या सातहज़ार है और गणना करने पर उसकी श्लोक-संख्या आर्या-छंद के हिसाब से सातहज़ार के लगभग ही ठहरती है।

अगरचंद नाहटा के पास जो प्रति है, वह भी उल्लेखनीय है। इसका लिपिकाल सं० १७६२ है।

इस रूपान्तर की सभी प्रतियाँ सं० १७०० के पश्चात् की ही हैं, उसके पूर्व की कोई नहीं। ज्ञान-भंडार वाली प्रति सं० १७३९-४० की है, अबोहर वाली सं० १७२३ की: नाहटा वाली प्रति का लिपिकाल सं० १७६२, पहले ही बतला दिया गया है। इस रूपांतर में अध्यायों का नाम प्रायः "प्रस्ताव" ही मिलता है।

## (३) लघुरूपांतर

इसकी तीन प्रतियाँ बीकानेर-राज्य के "अनूप-संस्कृत-पुस्तकालय" में तथा एक श्रीयुत अगरचंद नाहटा के पास है। यह रूपांतर बहुत छोटा है। उक्त तीनों प्रतियों के

अनुसार समय संख्या १६ और ग्रंथाग्रंथ* ३५०० है। इन तीनो प्रतियो के संबंध मे एक बात और उल्लेखनीय यह है कि उनमे पहले, सातवे और अंत के समय का नाम किसी भी प्रति में नहीं मिलता। इन्हीं मे से दो प्रतियो मे वह छंद मिलता है, जिसकी अंतिम दो पंक्तियाँ ,निम्नलिखित है :—

"रघुनाथ चरित हनुमन्तकृत, भूप भोज उद्धरिय जिमि।
पथ्वीराजसुजसु कविचड कृत चंद्रसिंह उद्धरिय इमि ॥

इनमे से एक प्रति सत्रहवी शताब्दि की है। नाहटा वाली प्रति सं० १७२८ की है। शेप दो मे संवत् का उल्लेख नहीं है, किंतु वे भी अनुमान से सत्रहवीं शताब्दी की ही प्रतीत होती है। अनूप-संस्कृत-पुस्तकालय की तीनो प्रतियाँ परस्पर मिलती जुलती है और एक दूसरे की प्रतिलिपि जान पड़ती है। किंतु नाहटाजी वाली प्रति मे कहीं-कहीं भिन्नता है—पाठ मे भी और रूप मे भी। इस रूपांतर मे अध्यायो का नाम 'खण्ड' दिया गया है।

इन रूपांतरो में मुख्यतया परिमाण का ही अंतर है। बृहत् रूपांतर के अधिकांश खण्ड, मध्यम रूपांतर मे नहीं है; इसी प्रकार मध्यम के बहुतसे खण्ड लघु मे नहीं है। इतिहासविरुद्ध बाते तीनो मे न्यूनाधिक मात्रा मे वर्तमान है। हाँ, छोटे रूपांतरो मे उनकी संख्या न्यून अवश्यहै।

## (४) लघुतम रूपांतर

अभी तक इन तीन रूपांतरो का ही वृत्तांत ज्ञात था, किंतु

---

* अनुष्टुपश्लोकों की संख्या के आधार पर श्लोकसंख्या या ग्रंथाग्रंथ का परिमाण निकाला जाता है।

राजस्थानी-साहित्य के परिश्रमी अन्वेषक श्री अगरचंद नाहटा ने एक और रूपांतर भी खोज निकाला है, जो इन सब से छोटा है। परिमाण में वह लघु-रूपांतर के आधे से भी कम है। लिपिकार ने उसकी श्लोक-संख्या १३०० प्रमाण लिखी है। इसमें अध्यायों का विभाजन नहीं है। भाषा अपेक्षाकृत प्राचीन जान पड़ती है। इसका लिपिकाल सं० १६६७ है।

इधर नई खोज के अनुसार रासो की सब से प्राचीन-प्रति चंद के वंशज नानूराम के पास बतलाई जाती है। उसका परिचय प्रो० रमाकांत त्रिपाठी ने चाँद के मारवाड़ी अंक के पृ० १४६ में "महाकवि चंद के वंशधर" शीर्षक लेख में निम्नलिखित शब्दों में दिया है। "नानूराम के पास रासो की दो प्रतियाँ भी हैं। मैंने दोनों को देखा है। एक प्रतिलिपि तो कागज-स्याही तथा अक्षरों को देखते हुए काफी पुरानी ज्ञात होती है। उसे वे चंद के पुत्र जल्ल कृत बतलाते हैं। .. .. .. प्रतिलिपि, जैसा कि नीचे दिये हुए लेख से ज्ञात होता है, सं० १४५५ में की गई थी'.—

'संवत् १४५५ वरसे शरद ऋतौ आश्विनमासे शुक्लपक्षे उदयात घटी १६ चतुरथी दिवसे लिखितं। श्री षरतरगच्छ धिराजे, पंडित श्री रूप जी लिखित। चेल श्री सोभाजी श। कपास्नन मध्ये लिपिकृतं।"

किंतु, जब तक यह प्रति प्रकाश में न आए और विद्वान् उसकी प्राचीनता के संबंध में एकमत न हो जायँ, तबतक उसे संवत् १४५५ में लिपिबद्ध होना कैसे माना जा सकता है? श्रीयुत हरप्रसाद शास्त्री को नानूराम जी ने जो 'महोबा-समय' लिखवाया था, यदि वह सं० १४५५ वाली प्रति का हो तो निस्संदेह वह जाली है, कारण कि उसकी भाषा अपेक्षाकृत

बहुत अर्वाचीन ज्ञात होती है। उदाहरण के लिए उसकी एक पंक्ति श्रीयुत अगरचंद नाहटा ने उद्धृत की है, जो इस प्रकार है—

'एक पहुर में साँवत्सारे।
लोक हजार पाँच तहं मारे॥"*

इसीसे उसकी प्राचीनता का अनुमान लगाया जा सकता है।

नागरी-प्रचारिणी-सभा के सं० १६४२ वाली प्रति के संबंध में भी संदेह किया जाता है। इस प्रकार, अब तक प्राप्त प्रतियों को, जब तक कोई विद्वान् प्रामाणिक न सिद्ध करदे, श्रीयुत अगरचंद नाहटा वाली प्रति ही प्राचीनतम मानी जायगी।

## मूल रासो का परिमाण

उक्त चारों रूपांतरों के तुलनात्मक अध्ययन से ही यह अनुमान लगाया जा सकता है कि रासो सम्बन्धी उपलब्ध सामग्री कितनी संदिग्ध है तथा अभी तक उसका सच्चा परिमाण अंधकार के गर्त में पड़ा हुआ है।

प्रस्तुत प्रतियों में भी यह कहना कि अमुक प्रति लघुतम होने से प्रामाणिक है, युक्तियुक्त नहीं प्रतीत होता। संभव है, संकलनकर्ता ने जानबूझकर कुछ अंश छोड़ दिया हो और मुख्य-मुख्य अंशों को एकत्र करके किसी के पठनार्थ एक संग्रह तैयार कर लिया हो। ऐसे संस्करण में स्वाभाविक रूप से ऐतिहासिक अशुद्धियों की संख्या भी कम रहेगी। जितनी ही अधिक घटनाओं का समावेश किया जायगा उतनी ही अशुद्धियों का बढ़ना स्वाभाविक ही है। अतः अशुद्धियों का अभाव देखकर

* नाहटा. "राजस्थानीपत्रिका;" "पृथ्वीराजरासो और उसकी हस्तलिखित प्रतियाँ" पृ० १३।

भी उसे प्रामाणिक सिद्ध करने के लोभ में पड़ना भ्रम है। वास्तव मे जिस आधार पर इन प्रतियों का प्रासाद खड़ा किया गया है, उसकी नीव तक पहुँचने के पूर्व ही रासो का मूल रूप विकृत हो चुका था। ठोस प्रमाण के अभाव में आलोचक गण किस प्रकार पंगु की भाँति इतस्तत..लुढ़क-पुढ़क रहे है यह नीचे उद्धृत मतो से ही ज्ञात हो जायगा।

श्रीयुत गौरीशंकर हीराचंद ओझा पृथ्वीराजरासो के छोटा होने की कल्पना ही निर्मूल सिद्ध करते है। उनके इस कथन का आधार वि० स० १८०० के आस-पास रचे हुए "वृत्तविलास" नामक ग्रंथ का वह अंश है जिसे चंदवरदाई के वंशधर कवि जदुनाथ ने करोली के यादवराजा गोपालसिंह के राज्य-समय मे बनाया था। उसमे उसने अपने वंश का परिचय देते हुए लिखा है कि "चंदने १०५००० श्लोक ( अनुष्टुप् ) के परिमाण का पृथ्वीराज के चरित्र का रासो बनाया।"❋

नाहटा जी ओझाजी के इस तर्क को भ्रामक मानते है; क्योंकि उन्हे बहुत सी प्रतियाँ ऐसी मिली है जिनमें ग्रंथाग्रंथ ३५०० श्लोक दिया हुआ है, और कुछ अन्य प्रतियो मे केवल दश हजार श्लोक का ही प्रमाण मिलता है। आपके अनुसार ओझा जी का कथन, यहीं तक ग्रहण किया जा सकता है कि सं० १८०० के लगभग रासो का परिमाण एक लाख पांचहजार श्लोक तक का हो चुका था।"†

---

❋ एक लाख रासौ कियौ सहसपंच परिमान।
पथ्वीराज नृपकौ सुजस जाहर सकल जिहान॥
(कोपोत्सघ-स्मारक-संग्रह पृ० ६४)

† 'राजस्थानी, : पृथ्वीराजरासो और उसकी हस्तलिखित प्रति पृ० १२।

पंडित मथुरा प्रसाद जी दीक्षित लाहौर कालेज वाली प्रति को ही "असली रासो" मानते हैं; क्योंकि रासो में उसका प्रमाण "सप्तसहस" बतलाया गया है और उस प्रति की श्लोक संख्या आर्याछंद के हिसाब से सात हज़ार के लगभग पड़ जाती है। पर ग्रंथाग्रंथ सदैव अनुष्टुभ् छंदों के आधार पर लिया जाता है जिसमें ३२ अक्षर होते हैं। "सत्तह" शब्द का अर्थ श्री दीक्षित जी ने आर्या-छंद लगाया है। इसका आधार अनुमान है, कोष नहीं। अतएव यह प्रमाणिक नहीं माना जा सकता।

नानूराम जी भी रासो का परिमाण तीन-चार हज़ार श्लोक बतलाते हैं; किन्तु उनके पास जो "प्राचीनतम-प्रति" है, वह अभी तक प्रकाश में नहीं आई है। अतएव उसके सम्बन्ध में स्पष्टरूप से कुछ भी नहीं कहा जा सकता।

आज से कुछ वर्ष पूर्व, श्री मुनि जिनविजय जी को जैन प्रबन्धों में चंद कवि के चार पद्य मिले, जो अपभ्रंश में थे। खोज करने से उनमें से तीन परिवर्त्तित रूप में 'रासो' में मिल गये। इससे मुनि जी ने यह अनुमान किया कि 'रासो' का मूल रूप अपभ्रंश में ही था। डा० सुनीति कुमार चटर्जी ने इस मत का समर्थन किया। इधर बीकानेर के राजकीय-पुस्तकालय मेंरासो का एक और छोटा रूपांतर प्राप्त हुआ है। यह पंजाब वाले रूपांतर के आधे से भी कम है। डा० दशरथ शर्मा ने उसकी ऐतिहासिकता के सम्बन्ध में विचार किया है। भाषा के सम्बन्ध में श्री शर्मा जी का भी मत है कि वह अपभ्रंश ही थी।

इधर उदयपुर के श्री मोहन सिंह राव कई वर्षों से 'पृथ्वीराजरासो' के गम्भीर अध्ययन में प्रवृत्त हैं। आप रासो के प्रक्षिप्त अंश को पृथक करने में अथक परिश्रम कर रहे हैं। अभी आप का कार्य प्रकाश में नहीं आया, जिससे रासो के परिमाण पर पूर्ण प्रकाश पड़ सके।

यदि मूल रासो अपभ्रंश में था, तो उसका आकार निश्चित रूप से छोटा रहा होगा। राजस्थान के चारणों और भाटों की यह विशेषता रही है कि वे अपनी तथा अन्य कवियों की कवितायें कंठस्थ कर लेते थे। ऐसी कविताओं में भाषा का परिवर्त्तन होना सर्वथा स्वाभाविक है। बहुत संभव है, रासो की भी यही दशा हुई हो, और आरम्भ में चंद द्वारा रचित कुछ छंद रहे हों जो कालान्तर में प्रक्षिप्त अंशों की अधिकता के कारण बृहत रूप धारण कर लिए हों। जो भी हो, आज 'रासो' के प्रक्षिप्त अंश को पृथक करके उसके मूलरूप का पता चलाना अतीव दुष्कर कार्य है।

## रासो का उद्धार

"पुस्तक जल्हन हत्थ दै चलि गज्जन नृपकाज" तथा "चंद-नंद उद्धरिय तिमि" को देखकर अब तक यही कहा जाता था कि रासो को "चंद-नंद" 'जल्हन', 'जल्हण' अथवा 'झल्ल' ने पूरा किया था; किन्तु अगरचंद नाहटा का कथन है कि उनके द्वारा प्राप्त प्रतियों में पहला पद्य तो है ही नहीं, दूसरे में भी "चंद-नंद" के स्थान पर "चन्द्रसिंह" पाठ मिलता है। इस प्रकार यह सिद्ध होता है कि रासो के उद्धारकर्त्ताओं में चंद्रसिंह भी एक था।

यह चन्द्रसिंह कौन था, इसका पता विद्वानों को बहुत दिन तक नहीं था किंतु इधर संयोगवश "मुहणोत नैणसी री ख्यात" में उसके संबन्ध में कुछ पंक्तियाँ मिली हैं, जिससे यह ज्ञात होता है कि चाँद सिंह अथवा चंद्र सिंह महाराजा मानसिंह के छोटे भाई और अकबर के सेनापति सूरसिंह का पुत्र था। इस प्रकार चंद्रसिंह मानसिंह का भतीजा था।

रासो के लघुरूपांतर का उद्धार इसी कछवाहा वंशीय चन्द्र सिंह ने किया था जैसा कि उक्त रूपातर के अंतिम पद्य में दिया गया है। वह पद्य निम्नलिखित है—

"प्रथम वेद उद्धरिय बंभ मच्छह तनु किन्नौ।
द्वितिय वीर वाराह धरनि उद्धरि जसु लिन्नौ॥
कौमारिक भद्देस धम्म उद्धरि रस सन्चिय।
कूरम सूर नरेस हिन्द हद उद्धरि रच्चिय॥
रघुनाथ चरित हनुमन्त कृत भूपभोज उद्धरिय जिमि।
प्रथिराज सुजस कवि चन्द कृत चंदसिंह उद्धरिय तिमि॥

लघुतम-रूपातर की प्रति बीकानेर नरेश महाराज कल्याण मल्ल के पुत्र और प्रसिद्ध महाराजा रामसिंह के लघुभ्राता, राजा भाण के पुत्र, भगवानदास के लिए लिखी गई थी। राजा भगवानदास गुजरात में रामसिंह के पास रहते थे, जो वहाँ के तत्कालीन सूबेदार थे। यही कारण है कि उक्त प्रति गुजरात से प्राप्त हुई है।

मध्यम-रूपांतर के उद्धारक का पता नहीं चलता। वृहत् रूपांतर के उद्धारक महाराणा अमरसिंह कहे जाते हैं। रासो के उद्धारक अमरसिंह प्रथम थे या द्वितीय इस सम्बन्ध में भी विवाद है। श्री श्यामसुन्दरदास जी प्रथम को ही उद्धारकर्ता मानते हैं, जिसके लिए उन्होंने दो कारण उपस्थित किया है—

(१) अमरसिंह द्वितीय के दादा महाराणा राजसिंह के सं० १७३२ के शिलालेख में खुदे राजप्रशस्ति काव्य में रासो का उल्लेख हुआ है।

(२) सं० १६४२ की लिखी प्रति काशी की नागरी-प्रचारिणी सभा के संग्रहालय में है।

किंतु ये दोनों ही तर्क निर्बल हैं। राजप्रशस्ति के उल्लेख से यह नहीं सिद्ध किया जा सकता कि अमरसिंह प्रथम ने ही इसका उद्धार कराया था और न यही सिद्ध होता है कि बृहत् रूपांतर भी तबतक संगृहीत हो चुका था। उससे केवल इतना ही परिणाम निकलता है कि तब तक रासो का अस्तित्व ज्ञात हो चुका था और उसके किसी एक रूपांतर का संग्रह भी हो चुका था; यह आवश्यक नहीं कि वह बृहत् रूपांतर ही हो।

दूसरे तर्क के सम्बन्ध मे इतना ही कह देना पर्याप्त है कि उसकी सं० १६४२ की तिथि ही संदिग्ध है। फिर १६४२ तक अमरसिंह चित्रकोट के राणा भी नहीं हुए थे, वे तो सं० १६५३ में राणा हुए।

अतः यह स्पष्ट है कि बृहत् रूपांतर का उद्धार, अमरसिंह द्वितीय ने ही कराया था, जिसका राज्यकाल १७५५ वि० से १८०८ वि० तक है। यह बात सं० १७६० की प्रति की पुष्पिका से भी सिद्ध हो जाती है, जो इस प्रकार है:—

संवत् १७६० वर्षे शाके १६२५ प्रवर्त्तमाने उत्तरायणगते श्री सूर्ये शिशिर ऋतौ सन्मांगल्यपद माघमासे कृष्ण पक्षे ६ तिथौ सोमवासरे श्री उदयपुर मध्ये हिंदूपति पातिसाहि महाराजाधिराज महाराणा श्री अमरसिंह जी विजय राज्ये·· ········

ऊपर के तथ्यों पर विचार करने पर ज्ञात होता है कि रासो का उद्धार सम्राट अकबर के समय से ही प्रारम्भ होता है। क्योंकि उसके पूर्व का कोई रूपांतर प्राप्त नहीं। अकबर बड़ा विद्याप्रेमी था। उसके समय मे कई इतिहासग्रंथ लिखे गए। इसी समय राजपूतों का भी प्राचीन इतिहास एकत्र किया जाने लगा था। ऐसा प्रतीत होता है कि इसी सिलसिले में चन्द के छंद भी यत्र-तत्र से एकत्र किए गए होंगे।

रासो के उद्धार मे कदाचित् स्वयं अकबर ने भी भाग लिया था। यह प्रसिद्ध है कि नरहरि चारण ने अकबर को चन्द का काव्य सुनाया था जिसके लिए सम्राट ने उसे आध सेर सोना दिया था।

## ऐतिहासिकता

कुछ समय पहले पृथ्वीराजरासो प्रामाणिक ग्रंथ माना जाता था और इसका बड़ा सम्मान था। केवल राजपूताने ही मे नही, अन्य प्रान्त के हिन्दुओ के लिए भी इसमे वर्णित घटनाएँ गर्व की वस्तु बन चुकी थी। विशेषरूप से 'संयोगिता-स्वयंवर' तथा 'गोरी के बध की कथा' तो देश के कोने-कोने में प्रचलित हो गई थी। राजपूताने के प्रसिद्ध इतिहास-लेखक, कर्नल टाड ने, इसको प्रामाणिक मानकर तथा इसके सौंदर्य पर मुग्ध होकर रासो के लगभग तीस हजार पद्यो का अंग्रेजी मे अनुवाद भी किया था। हिन्दी-साहित्य के प्रथम इतिहास लेखक तासी ने इसे प्रामाणिक माना, बंगाल की रायल ऐशियाटिक-सोसाइटी ने इसके कुछ अंश को प्रकाशित भी करवाया किन्तु राजपूताने के प्रसिद्ध इतिहासकार पं० गौरीशंकर हीराचंद ओझा जी की विद्वत्तापूर्ण आलोचना का फल यह हुआ कि अब रासो को जाली कह देना एक साधारण सी बात हो गई है। वैसे तो रासो की प्रामाणिकता पर संदेह करने वाले सर्वप्रथम व्यक्ति थे, जोधपुर के कविराजा मुरारीदान तथा उदयपुर के कविराजा श्यामलदान, किंतु दृढ़ प्रमाणों के आधार पर इसकी प्रामाणिकता को गंभीर आघात पहुँचाकर विद्वानो का ध्यान आकृष्ट कराने का श्रेय, प्रसिद्ध पुरातत्ववेत्ता डा० बुलर को ही देना चाहिए।

सन् १८७५ ई० में काश्मीर मे संस्कृत-पुस्तकों की खोज के सिलसिले में डा० बुलर को "पृथ्वीराजविजय महाकाव्य"

की एक प्राचीन-प्रति जयानक कवि द्वारा लिखी हुई मिली जिसपर द्वितीय राजतरंगिणी के कर्त्ता जोनराज की टीका भी थी। ग्रंथ का अनुशीलन करने पर आपको ज्ञान हुआ कि उक्त महाकाव्य का रचयिता पृथ्वीराज का समकालीन और उसका राजकवि था। उसमें लिखा हुआ, चौहानों का वृत्तांत, वि० सं० १०६० तथा कि सं० १२२६ के शिलालेखों से मिल जाता था। पृथ्वीराजविजय में दी हुई पृथ्वीराज की वंशावली भी शिलालेखों से मिल जाती थी। किंतु 'पृथ्वीराजरासो' की घटनाएँ तथा उसकी वंशावली, सभी उक्त महाकाव्य के विपरीत पड़ती थीं। यही नहीं, पृथ्वीराजविजय में इस बात की कहीं चर्चा तक न थी कि पृथ्वीराज दिल्ली के राजा अनंगपाल की कन्या से उत्पन्न हुआ था और उसे अनंगपाल ने गोद लिया था। मुसलमान इतिहासकार भी उसे अजमेर का ही राजा बतलाते हैं, दिल्ली का नहीं। इसके विपरीत रासो में उसे सैकड़ों बार दिल्ली का शासक कहा गया है।

इन सब बातों पर विचार करके डा० बुलर ने बंगाल की रॉयल-एशियाटिक-सोसाइटी को इसीप्रकार के विवेचन के साथ एक पत्र लिखा जिसका अंतिम अंश यह था—

"मुझे इस काल के इतिहास के संशोधन की बड़ी आवश्यकता जान पड़ती है और मैं समझता हूँ कि चंद के रासो का प्रकाशन बन्द कर दिया जाय तो अच्छा होगा। वह ग्रंथ जाली है जैसा कि जोधपुर के मुरारीदान और उदयपुर के श्यामलदान ने बहुत पहले प्रकट किया था। "पृथ्वीराजविजय" के अनुसार पृथ्वीराज के वन्दीराज अर्थात् मुख्य भाट का नाम पृथ्वीभट था, न कि चंदवरदाई।"*

*प्रोसीडिंग्स आफ दी रायल एशियाटिक सोसायटी आफ दी बंगाल, नं ४-५ (अप्रैल मई, १८९३) पृ० ९४-९५।

इस सामग्री से पं० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा जी को प्रेरणा मिली और उन्होंने "पृथ्वीराजरासो का निर्माण-काल" शीर्षक एक बड़ा ही गवेषणापूर्ण निबंध, काशी-नागरी-प्रचारणी-सभा के "कोषोत्सव-स्मारक-संग्रह" में प्रकाशित कराया। उसी निबंध के आधार पर ओझा जी के विचारों का सारांश नीचे दिया जा रहा है।

(१) पृथ्वीराजरासो में 'परिहार', 'चालुक्य' तथा 'परमार' कुल के क्षत्रियों को अग्निवंशी कहा गया है। आगे चलकर चहुवान की उत्पत्ति भी उसमें वशिष्ट द्वारा रचे हुए एक दूसरे यज्ञकुण्ड से बतलायी गई है। यह शिलालेखों के सर्वथा विरुद्ध है। ओझा जी का कथन है कि १६वीं शताब्दि के पूर्व के किसी भी शिलालेख अथवा पुस्तक में कहीं भी इन क्षत्रियों को अग्निवंशी नहीं कहा गया है। वि० सं० ६०० के आस-पास की प्रतिहार राजा भोजदेव की एक प्रशस्ति मिली है जिसमें प्रतिहार, सूर्यवंशीय बतलाये गए हैं। राजशेखर द्वारा लिखित दशवीं शताब्दि के नाटकों में उक्त भोजदेव के पुत्र और पौत्र को क्रमश. "रघुकुल-तिलक" और "रघुवंश-मुक्तामणि" कहा गया है।

चालुक्य [सोलंकी] राजा विक्रमादित्य के राज्यकाल में वि० सं० १०७५ का एक दानपत्र प्राप्त हुआ है, जिसमें सोलंकियों को चन्द्रवंशी लिखा गया है। सुप्रसिद्ध जैनाचार्य हेमचन्द्र ने ( वि० सं० ११५०–१२३० ) अपने "द्वयाश्रय महाकाव्य" में गुजरात के सोलंकी राजा भीमदेव के दूत और चेदि देश के राजा कर्ण का वार्तालाप विस्तार में दिया है। उसमें कर्ण ने सोलंकी राजा को "सोम (चन्द्र) वंश-विजयी" कहा है। इसके अतिरिक्त और भी कई प्रमाण दिये गए हैं।

चौहानों के भी सूर्य-वंशी होने के अनेक प्रमाण उपलब्ध है। अजमेर के "ढाई दिन के झोपड़ा" नाम की मसजिद से एक शिला मिली है, जिसमे चौहानो को सूर्यवंशी कहा गया है। बात यह है कि पृथ्वीराज के पिता सोमेश्वर का बड़ा भाई विग्रहराज [बीसलदेव, चतुर्थ] बड़ा विद्वान् राजा था। उसने अजमेर मे अपनी बनवाई हुई संस्कृत-पाठशाला [सरस्वती-मन्दिर] मे अपना बनाया हुआ "हरकेलि नाटक" अपने राज कवि सोमेश्वर रचित "ललितविग्रहराज", नामक नाटक तथा चौहानो के इतिहास का एक काव्य शिलाओ पर खुदवाये। मुसलमानो ने उस मन्दिर को तोड़कर वहाँ पर "ढाई दिन का झोपड़ा" नाम की मसजिद बनवाई थी।

'पृथ्वीराज-विजय' मे भी चौहानो को स्थान-स्थान पर सूर्य-वंशी लिखा है। "हम्मीर-महाकाव्य" के रचयिता, ग्वालियर के तोमरवंशी राजा, वीरम के दरबारी जैन कवि नयन चन्द सूरि [सं० १४६० के आसपाप] को चौहानो का अग्निवंशी होना मालूम न था।

इसप्रकार पृथ्वीराज के पूर्व के अनेक शिलालेखो तथा पुस्तको के उल्लेखो से यह निर्विवादरूप से सिद्ध हो जाता है कि पृथ्वीराज के समय तक चौहान सोलंकी तथा परिहार कहीं भी अग्निवंशी नही माने जाते थे। यदि रासो पृथ्वीराज के समय का बना होता तो उसमे चौहानो को अग्निवंशी न लिखा जाता।

(२) श्रीयुत ओझा जी ने अपने लेख मे चौहानों की वंशावली का एक नकशा दिया है जिसमे चौहान राजा विग्रहराज के समय के वि० सं० १०३० को हर्षनाथ के मन्दिर की प्रशस्ति, चौहान राजा सोमेश्वर के समय के वि० सं० १२२६ के बिजोलिया के शिलालेख, "पृथ्वीराज-विजय महाकाव्य", पंद्रहवीं

शताब्दि के आसपास के रचे हुए "प्रबन्ध कोष", वि० सं० १४६० के आसपास के बने हुए "हम्मीर-महाकाव्य", वि० सं० १६३५ के आसपास के "सुर्जनचरित महाकाव्य तथा "पृथ्वी-राज रासो" मे दी हुई वंशावलियो पर विचार किया गया है।

इन वंशावलियो को परस्पर मिलान करने से यह निष्कर्ष निकलता है कि "पृथ्वीराजरासो" के ४४ नामो मे से केवल ७ नाम ही विजोलियाँ के शिलालेख और "पृथ्वीराजविजय" के नामो से मिलते हैं। अन्य सभी ग्रंथो के अधिकांश नाम शिलालेखादि से मिल जाते है। "पृथ्वीराजविजय" के ३१ नामो मे से २२ नाम तथा "हम्मीर-महाकाव्य" के ३१ नामो मे से २१ नाम शिलालेखादि से मिल जाते हैं। अर्वाचीन होते हुए भी "सुर्जन-चरित" के २७ नामो मे से १३ नाम तक मिल जाते हैं। इससे सिद्ध होता है कि "पृथ्वीराजरासो" "सुर्जनचरित" (वि० सं० १६३५ के आसपास) से भी अर्वाचीन है। "सुर्जनचरित" के निर्माण-काल के समय तक यदि "पृथ्वीराजरासो" प्रसिद्धि मे आगया होता, तो अवश्य उसी के अनुकरण पर "सुर्जनचरित" की वंशावली बनाई जाती, किन्तु ऐसा न होना ही यह सिद्ध करता है कि रासो की रचना उसके बाद सत्रहवीं शताब्दि में किसी समय हुई।

(३) "पृथ्वीराजरासो" मे लिखा है कि "दिल्ली के तँवर राजा अनंगपाल" ने अपनी छोटी कुंवरि कमला का विवाह सोमेश्वर के साथ किया, जिससे पृथ्वीराज का जन्म हुआ। अंत मे अनगपाल देहली का राज्य अपने दौहित्र पृथ्वीराज को देकर वदरिकाश्रम मे तप करने को चला गया।" इससे यह विदित होता है कि पृथ्वीराज की माता का नाम कमला था, किन्तु यह नाम अशुद्ध है। "पृथ्वीराजविजय" तथा "हम्मीरमहाकाव्य" आदि ऐतिहासिक पुस्तको के अनुसार

पृथ्वीराज की माता का नाम कर्पूर देवी सिद्ध होता है और वह अनंगपाल की पुत्री नहीं, प्रत्युत त्रिपुरी के हैहय (कलचुरि) वंशी राजा 'तेजल' (अचलराज) की पुत्री थी।

दिल्ली का राज्य भी पहले ही वि० सं० १२२० मे चौहान राजा विग्रहराज चतुर्थ ने अपने राज्य मे मिला लिया था। अत रासो के दोनो कथन अनैतिहासिक सिद्ध होते हैं।

(४) 'पृथ्वीराजरासो' मे लिखा है कि "पृथ्वीराज की वहिन पृथा का विवाह मेवाड़ के राजा समरसिंह के साथ हुआ था जो पृथ्वीराज के पक्ष मे लड़ता हुआ शहाबुद्दीन गोरी के साथ की लड़ाई मे मारा गया।" समरसिंह के समय के आठ शिलालेख मिले हैं जिनमें से प्रथम वि० सं० १३३० का है और अंतिम वि० सं० १३५८ का है। इससे स्पष्ट ज्ञात होता है कि रावल समरसिंह वि० सं० १३५८ अर्थात् पृथ्वीराज की मृत्यु के १०९ वर्ष पीछे तक तो अवश्य जीवित था। ऐसी अवस्था मे पृथाबाई के विवाह की कथा कपोल-कल्पित ही प्रतीत होती है।

(५) रासो में लिखा है कि "गुजरात के राजा भीम के हाथ से पृथ्वीराज का पिता सोमेश्वर मारा गया। अपने पिता का बदला लेने के लिए पृथ्वीराज ने गुजरात पर चढ़ाई कर भीमदेव को मारा और उसके पुत्र कचरा-राय को अपनी ओर से गद्दी पर बिठाकर गुजरात के कुछ परगने अपने राज्य में मिला लिए।" ये दोनों कथाएँ कपोल-कल्पित हैं। भीमदेव वि० सं० १२३५ मे बिल्कुल बाल्यावस्था मे गद्दी पर बैठा था। प्रबन्ध-कोष तथा शिलालेखो के प्रमाण से यह सिद्ध है कि सोमेश्वर की मृत्यु वि० सं० १२३६ मे हुई। इतनी बाल्यावस्था मे भीमदेव, सोमेश्वर का वध नही करसकता था। पृथ्वीराज के बदला लेने की कथा भी असत्य है। भीमदेव का एक शिला-

लेख वि० सं० १२६५ का तथा एक दानपत्र वि० सं० १२६६ का प्राप्त हुआ है । इससे सिद्ध होता है कि वह पृथ्वीराज की मृत्यु से अनुमानतः पचास वर्ष पीछे तक भी वर्तमान था।

(६) रासो के अनुसार पृथ्वीराज का प्रथम विवाह ग्यारह वर्ष की अवस्था मे मंडोवर के पड़िहार नाहरराय की पुत्री से हुआ; बारह वर्ष की अवस्था मे आबू के परमार राजा सलख की पुत्री और जैत की बहन इच्छिनी से हुआ; तेरह वर्ष की अवस्था मे दाहिमा चावंड की बहन से हुआ जिससे रैणसी का जन्म हुआ। इसीप्रकार देवगिरि के राजा भाण की पुत्री शशिव्रता और रणथंभोर के यादव राजा भानराय की पुत्री हंसावती इत्यादि के सब विवाहों को जोड़ने पर रासो के अनुसार ११ वर्ष से ३६ तक की अवस्था मे पृथ्वीराज के चौदह विवाह निकलते है।

ऐतिहासिक दृष्टि से विचार करने से ज्ञात होता है कि पृथ्वीराज ३६ वर्ष की अवस्था तक जीवित ही नहीं रह सके थे। उनकी मृत्यु तीस वर्ष की अवस्था के पहले ही हो गई थी। नाहरराय पड़िहार पृथ्वीराज के कई सौ वर्ष पूर्व हुआ था जैसा कि वि० सं० ८९४ के शिलालेखो से सिद्ध है। आबू पर सलख या जैत नामका परमार राजा हुआ ही नहीं। ताम्रपत्रों और शिलालेखो से सिद्ध होता है कि पृथ्वीराज के राज्यारोहण के पूर्व से लगातार उसकी मृत्यु के बहुत पीछे तक आबू का राजा धारावर्ष था, न कि सलख या जैत। पृथ्वीराज का पुत्र रैणसी नहीं, अपितु गोविंद राज था, जैसा कि फारसी तवारीखो के "गोदा" या "गोला" से स्पष्ट है। देवगिरि मे भाण नामक कोई राजा ही नहीं हुआ और न रणथंभोर पर कभी यादवो का अधिकार हुआ। इस प्रकार ज्ञात होता है कि रासो में दिये हुए पृथ्वीराज के अधिकांश साले श्वशुरों का

या तो अस्तित्व ही नहीं था और अगर था भी तो सैकड़ो वर्ष आगे या पीछे । तब फिर इन विवाहों को कैसे सत्य माना जा सकता है ?

श्री ओझा जी लिखते है कि "यदि "पृथ्वीराजरासो" पृथ्वीराज के समय मे लिखा गया होता तो पृथ्वीराज का वंश-परिचय उसके पूर्व-पुरुपो की नामावली, माता-पिता, बहिन और रानियो आदि का तो शुद्ध परिचय मिलना चाहिए था। ऐसा न होना यही बतलाता है कि उसे पृथ्वीराज के कई सौ वर्ष पीछे चौहानों के इतिहास से अनभिज्ञ चंदवरदाई नामके किसी भाट ने लिखा होगा।

(७) इसके पश्चात् ओझा जी ने रासो में आए हुए भिन्न-भिन्न संवतो की जॉच की है। आपका कथन है कि रासो में आए हुए सभी संवत् अशुद्ध निकलते हैं। टॉड का कहना था कि रासो मे १०० वर्ष पहले के संवत् दिए हुए हैं। पं० मोहन लाल विष्णुलाल पंड्या जी ने "विक्रम साक अनंद" के आधार पर "भटायत" या "अनंद" संवत् की कल्पना की; किन्तु फिर भी संवतो की अशुद्धि दूर न हुई। इससे पृथ्वीराज के जन्मसंवत् १११५ मे ४३ जोड़ देने से उनकी मृत्यु ११५८ भटायत संवत् अर्थात् वि० सं० १२५८ मे माननी पड़ती थी। परन्तु वि० सं० १२४९ मे ही अन्य ऐतिहासिक प्रमाणों से उनकी मृत्यु निश्चित थी; अतः इन नौ वर्षों की कमी पूरी करने के लिए पंड्या जी ने पृथ्वीराज के जन्म संवत्-संबंधी दोहे मे "अनंद" शब्द को देखकर "अनंद संवत्" की कल्पना की और उक्त शब्द का अर्थ "अ–नंद" अर्थात् "नौरहित" किया। फिर इससे "नौरहित सौ" अर्थात् ९१ वर्ष का अंतर बतलाकर आपने उक्त नवीन संवत् की कल्पना की और यह सिद्ध करने का प्रयास किया कि पृथ्वीराजरासो मे दिए हुए

सब संवतो मे ६१ जोड़ देने से वे शुद्ध विक्रम संवत् हो जाते हैं। "अनंद संवत् की कल्पना" शीर्षक लेख में श्री ओझा जी ने इसे भी निराधार सिद्ध कर दिया।❀ रासो की निम्नलिखित तिथियों की अशुद्धि की ओर आपने संकेत किया है—

(क) वीसलदेव के राज्या-रोहण का संवन् रासो मे ८२१ दिया हुआ है। अजमेर बसने के पश्चात् बीसलदेव नाम का एकही चौहानराजा [सोमेश्वर का बड़ा भाई] हुआ जिसके समय के शिलालेख वि० सं० १२१०, १२११, और १२२० के मिले हैं। इस प्रकार अनन्द संवत् ८२१ अथवा वि० सं० ६११ मे उसका राज्याभिषेक होना किसी प्रकार संभव नहीं।

(ख) रासो के अनुसार पृथ्वीराज का जन्म संवत् १११५ है। अनन्द संवत् के अनुसार यह वि० सं० १२०६ होगा। "पृथ्वीराज-विजय" में लिखा है कि सोमेश्वर के देहांत के समय ( वि० सं० १२३६ में ) पृथ्वीराज बालक था। वि० सं० १२०६ तक तो पृथ्वीराज का पिता सोमेश्वर ही बहुत छोटा था और उसका विवाह भी नहीं हुआ था। वि० सं० १२१८ के पश्चात् सोमेश्वर ने कर्पूरदेवी से विवाह किया जिससे संभवतः वि० सं० १२२० या उसके कुछ पीछे पृथ्वीराज का जन्म हुआ होगा। इस तरह रासो का संवत् १११५ और पंड्या जी का वि० सं० १२१६ दोनों ही अशुद्ध हैं।

(ग) रासो में लिखा है कि "वि० सं० ११३६ में पृथ्वीराज के सामंत सलख ( आबू का परमार ) ने शहाबुद्दीन को कैद किया।" आबू पर सलख नाम का कोई परमार राजा हुआ

---

❀नागरी-प्रचारिणी-पत्रिका [ नवीन संस्करण ] भाग १ पृ० ३६६-४५४।

ही नहीं, यदि अनन्द संवत् के अनुसार इसे वि० सं० १२२७ भी माना जाय तो भी उस समय तक न शहाबुद्दीन गोरी भारत मे आया था और न पृथ्वीराज गद्दी पर ही बैठा था। इसीप्रकार एक अन्य स्थल पर भी रासो में लिखा है कि सं० ११३८ अथवा अनन्द संवत् के अनुसार वि०, सं० १२२६ में चामुंडराय द्वारा गोरी पकड़ा गया। यह भी असम्भव है, क्योंकि तब तक गोरी का आगमन ही नहीं हुआ था।

(घ) रासो मे लिखा है कि वि० सं० ११३८ मे पृथ्वीराज दिल्ली की गद्दी पर बैठा और उसी वर्ष उसने खाटू के जंगल से धन निकाला। वि० सं० ११३६ मे उसने समुद्र-शिखर के यादवराजा विजयपाल की पुत्री पद्मावती से विवाह किया और वि० सं० ११४१ मे दक्षिण देशीय राजाओ से उसे कर्नाट देश की एक सुन्दरी वेश्या मिली। ये सारी तिथियाँ तो अशुद्ध हैं ही, अनन्द सम्वत् के अनुसार निकाली हुई सारी तिथियाँ भी अशुद्ध ठहरती हैं क्योंकि तब तक पृथ्वीराज गद्दी पर भी नहीं बैठा था।

(८) उपर्युक्त घटनाओ और सम्वतो के अतिरिक्त भी रासो मे बहुत सी घटनाएँ ऐसी हैं जो इतिहासविरुद्ध ठहरती है।

(क) रासो के अनुसार अनंगपाल ने अपने दौहित्र पृथ्वीराज को गोदलेकर वि० सं० ११३८ मे उसे दिल्ली का राज्य देदिया; किन्तु जैसा पहले बतलाया जा चुका है, दिल्ली का राज्य वीसलदेव ने पृथ्वीराज के पूर्व ही अपने राज्य मे मिला लिया था।

(ख) चंद ने लिखा है कि सोमेश्वर ने मेवात के मुग़ल-राजा मुद्गलराय से अन्य राजाओं के समान कर मांगा और कर देना अस्वीकार करने पर उसने चढ़ाई करदी, जिसमे

पृथ्वीराज द्वारा मुग़ल पराजित हुए। किन्तु तब तक मेवात पर मुगलों का तो क्या, अन्य मुसलमानों तक का भी अधिकार न था।

(ग) रासो में दी हुई संयोगिता स्वयंवर की भी कथा अनैतिहासिक है। रासो में लिखा है कि कन्नौज के राजा जयचंद ने एक राजसूययज्ञ किया और उसके साथ ही संयोगिता के स्वयंवर का भी आयोजन किया। जब स्वयंवर में पृथ्वीराज नहीं आया तब उसने द्वारपाल के स्थान पर पृथ्वीराज की स्वर्ण-प्रतिमा रखी। संयोगिता जब सभा में आई, तब उसने किसी भी राजा के गले में जयमाला न डाल कर स्वर्णप्रतिमा के ही गले में डाल दी। इस पर जयचंद ने उसे कैद कर लिया। पृथ्वीराज को जब यह खबर मिली तो उसने ससैन्य कन्नौज पर आक्रमण कर दिया और युद्धकर संयोगिता के साथ पुनः दिल्ली को प्रस्थान किया। जयचंद ने विवश होकर अपने पुरोहित श्रीकण्ठ को दिल्ली भेजकर दोनों का विधि-पूर्वक विवाह करा दिया। इस कथन में ओझा जी के अनुसार पृथ्वीराज तथा जयचंद की समकालीनता के अतिरिक्त एक बात भी सत्य नहीं। संयोगिता स्वयंवर की यह कथा बिल्कुल ऐतिहासिक नहीं।

(घ) रासो के ६६ वें समय में रावल समरसिंह के पौत्र कुंभा के दक्षिण में बीदर के मुसलमान बादशाह के पास जाकर रहने की कथा है। किन्तु उस समय तक दक्षिण में मुसलमानों का प्रवेश तक भी न हुआ था। मुसलमानों का प्रथम प्रवेश दक्षिण में अलाउद्दीन खिल्जी के समय वि० सं० १३५१ में हुआ और बीदर के राज्य की संस्थापना वि० सं० १४८७ में हुई।

(ङ) रासो में लिखा है कि शहाबुद्दीन गोरी पृथ्वीराज को कैद कर गजनी ले गया और वहाँ उसने उसकी आँखें निकलवा लीं। चन्द भी अपने स्वामी के पास योगी बनकर पहुँचा और बादशाह से पृथ्वीराज के शब्दवेधी बाण चलाने की बड़ी प्रशंसा करने लगा। बादशाह ने पृथ्वीराज का कौशल देखने के लिए सभा बुलाई और उनको बाण चलाने की आज्ञा दी। पृथ्वीराज ने चन्द के संकेतानुसार बाण मारा जो गोरी के हृदय को फाड़ता हुआ निकल गया। इसके बाद चन्द ने अपने म्यान से कटार निकाली और अपना पेट फाड़कर पृथ्वीराज को भी दे दिया। पृथ्वीराज ने भी उसीसे आत्मघात कर लिया। इस प्रकार तीनों की एक साथ मृत्यु हुई। किन्तु यह घटना भी ऐतिहासिक नहीं। गोरी की मृत्यु पृथ्वीराज के हाथ से नहीं, गक्खरों के हाथ से वि० सं० १२६३ में हुई थी।

उपर्युक्त अशुद्धियों पर विचार करते हुए ओझा जी ने इसका निर्माण-काल सं० १६०० के आस-पास निश्चित किया है। इस निर्णय के सम्बन्ध में उनकी कुछ अन्य युक्तियाँ भी ध्यान देने योग्य हैं। आपका कथन है कि महाराजा कुंभकर्ण ने वि० सं० १५१७ में कुंभ स्वामी के मन्दिर में पाँच बड़ी-बड़ी शिलाओं पर कई सौ श्लोकों का एक विस्तृत लेख खुदवाया, जिसमें समरसिंह के साथ पृथाबाई के विवाह की अथवा शहाबुद्दीन के विरुद्ध लड़ते हुए उसके मारे जाने की कोई कथा नहीं है। इधर वि० सं० १७३२ में महाराजा राजसिंह ने अपने बनवाए हुए राजसमुद्रतालाब के नौचौकी नामक बाँध पर पच्चीस बड़ी-बड़ी शिलाओं पर एक महाकाव्य खुदवाया जिस के तीसरे सर्ग में लिखा है कि "समरसिंह ने पृथ्वीराज की बहन पृथा से विवाह किया और शहाबुद्दीन के साथ की लड़ाई

मे वह मारा गया जिसका वृत्तांत भाषा की 'रासो' नामक पुस्तक मे विस्तार से लिखा है।"

अतः यह निश्चित है कि रासो की रचना वि० सं० १५१७ और १७३२ के बीच किसी समय हुई। किन्तु रासो मे एक स्थान पर मेवाती-मुग़ल युद्ध का वर्णन है और मुग़ल-राज्य की स्थापना भारत मे बाबर के द्वारा वि० सं० १५८३ मे हुई। अतएव यह भी निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि उसकी रचना वि० सं० १५८३ के पश्चात् ही किसी समय हुई होगी। रासो की सबसे प्राचीन प्रति सं० १६४२ की प्राप्त हुई है; इससे यह दृढ़ अनुमान लगाया जा सकता है कि रासो वि० सं० १५-८३ और १६४२ के बीच अर्थात् वि० सं० १६०० के आस-पास बना।

इसके अतिरिक्त रासो की भाषा भी कुछ ऐसी है कि इस अनुमान को और भी पुष्टि मिल जाती है। रासो मे दस प्रति शत शब्द फ़ारसी के मिलते हैं, जिसका प्रवेश साहित्य मे १६०० के पूर्व कम मिलता है। कहीं-कहीं क्रियाओं के अत्यंत अर्वाचीन रूप मिलते है, वाक्य बिलकुल आधुनिक साँचे में ढले हुए मिलते हैं, जिससे इसकी प्राचीनता मे संदेह और भी दृढ़ होता जाता है।

इन्हीं तर्कों के आधार पर ओझा जी ने रासो को जाली ठहराया और उसे वि० सं० १६०० के आसपास का ग्रंथ बतलाया।

उत्तर-पक्ष मे श्रीयुत अमृतशील एम० ए० का नाम भी उल्लेखनीय है। आपने भी रासो की प्रामाणिकता पर संदेह करते हुए सन् १९२६ की मई, जून तथा जुलाई की सरस्वती मे क्रमश. तीन लेख लिखे हैं। शील जी की कतिपय बातों को नीचे संक्षेप मे दिया जाता है।

(१) रासो में लिखा है कि पृथ्वीराज जब अजमेर-राज्य के युवराज थे, तभी वे दिल्ली के राजा हो गए थे। इधर पृथ्वीराज के पिता सोमेश्वर के बड़े भाई चौथे विग्रहराज [वीसलदेव] का सं० १२२० का एक शिलालेख दिल्ली की फीरोजशाह वाली लाट पर मिला है। इसमें उनकी तीर्थ-यात्रा और देश-विजय का वर्णन है। इससे प्रमाणित होता है कि सं० १२२० के कुछ पहले ही वीसलदेव ने दिल्ली को जय किया था। इससे यह भी सिद्ध होता है कि सोमेश्वर के राज्यकाल में दिल्ली में अजमेर का कोई करदाता राजा राज्य करता था अथवा अजमेर का कोई वेतन भोगी सामंत वहाँ का दुर्गरक्षक था। पृथ्वीराज अजमेर के युवराज थे। उनका अपने पिता के आधीन किसी करदाता राजा अथवा उनके नौकर दुर्गरक्षक के घर गोद जाना असंभव ही नहीं अश्रद्धेय भी प्रतीत होता है।

(२) रासो में पृथ्वीराज का जन्म संवत् १२०५ दिया हुआ है और १२ वर्ष की अवस्था में उन्हें दिल्ली का राज्य मिलना लिखा गया है, अर्थात् १२१७ में उनको दिल्ली का राज्य मिला था। इसके पहले ही वीसलदेव ने दिल्ली जीती होगी। "हम्मीर-महाकाव्य" में लिखा है कि वीसलदेव के देहांत के पश्चात् अमर गांगेय राजा हुए, उनके बाद द्वितीय पृथ्वीराज, और तत्पश्चात् सोमेश्वर राजा हुए। अतएव सोमेश्वर का राज्य-काल वि० सं० १२१७ नहीं हो सकता।

(३) जब पृथ्वीराज का जन्म सं० १२०५ में हुआ था, तब सं० १२०४ में सोमेश्वर अजमेर के सिंहासन पर होंगे और तभी उन्होंने अनंगपाल की सहायता करके कमला को प्राप्त किया होगा। परन्तु सं० १२२६ का एक शिलालेख सोमेश्वर के पहले के राजा, द्वितीय पृथ्वीराज का मिला है और सं० १२२६ के फाल्गुन का लिखा हुआ बिजौलियाँ का प्रसिद्ध

लेख सोमेश्वर का। इससे प्रमाणित होता है कि सं० १२२६ में द्वितीय पृथ्वीराज का देहांत और सोमेश्वर को राज्यलाभ हुआ था। अतएव सं० १२०४ में अर्थात् २२ वर्ष पहले सोमेश्वर अनंगपाल की सहायता कर कमला से विवाह नहीं कर सकते।

(४) मुसलमान इतिहासकारों ने पृथ्वीराज को अजमेर का राजा लिखा है। दिल्ली से उनका कोई संबंध था या नहीं, इसका उल्लेख उन्होंने नहीं किया। 'तबक़ातें नासिरी' में दिल्ली के राजा का नाम 'गोविंदराज' अथवा 'गोविंदराय' लिखा है।

(५) फरिश्ता ने लिखा है कि पिथौरा का भाई चामुण्डराय दिल्ली का राजा था।

(६) 'ताज-उल-मा-आसीर' में लिखा है कि शहाबुद्दीन मुहम्मदगोरी ५८७ हिजरी (सं० १२४८) में गजनी से लाहोर आया और सरदार हमजा को दूत बनाकर अजमेर के राजा के पास भेजा। उसने अजमेर के राजा को शास्ति देकर छोड़ दिया था, परन्तु जब सुना कि वह मुसलमानों से घृणा करता है और कुछ गड़बड़ करने की चेष्टा कर रहा है तब उसके शिरश्छेदन की आज्ञा दी। गोरी राय पिथौरा के पुत्र को अजमेर का राज्य देकर दिल्ली चला गया। दिल्ली के राजा ने आधीनता स्वीकार करली तथा कर देने की प्रतिज्ञा की। तब सुलतान कुछ सेना इंद्रप्रस्थ में छोड़कर आप गजनी चला गया। इस वर्णन से प्रतीत होता है कि अजमेर और दिल्ली के राजा दो भिन्न-भिन्न व्यक्ति थे। इससे यह भी नहीं मालूम होता कि दिल्ली के राजा से अजमेर के राजा का क्या संबंध था।

(७) पृथ्वीराज के ताँबे के कुछ पैसे मिले हैं। उनके एक ओर एक अश्वारोही मूर्ति है और श्री पृथ्वीराजदेव लिखा है, दूसरी ओर एक वृषभमूर्ति है और "आसावरी श्री सामंतदेव"

लिखा है। थोडे से ऐसे पैसे भी मिले हैं जिनके एक ओर पृथ्वीराज का नाम और दूसरी ओर "सुलतान महम्मद साम" लिखा है। इन मुद्राओं से प्रमाणित होता है कि पृथ्वीराज कुछ दिनों के लिए अपनी स्वाधीनता गँवाकर मुहम्मदगोरी के सामंत भी रहे और ये मुद्राएँ उसी सामंत-काल में बनीं। 'ताज-उल-मा- आसीर' से भी इस अवस्था का समर्थन होता है। ऊपर के प्रमाणों के आधार पर श्री शील जी निम्नलिखित निष्कर्ष पर पहुँचे है—

"उस समय दिल्ली में तोमर-वंश के राज्य का प्रमाण नहीं मिलता। राज्य भी हो तो पृथ्वीराज के मातामह का वंश राज्य नहीं करता था। पृथ्वीराज दिल्ली गोद नहीं गए और न दिल्ली का राज्य उनको कभी मिला था। अपने "अंतिम" युद्ध के समय वे दिल्ली में नहीं थे और न दिल्ली में अपना परिवार छोड़कर लड़ने ही गए थे। अंतिम युद्ध के समय पृथ्वीराज शहाबुद्दीन के करदाता सामंत थे। परन्तु यह पराधीनता कितने दिनों तक रही, इसका ठीक पता नहीं मिलता।"

आचार्य शुक्ल जी भी ओझा जी के तर्कों से पूर्णतया संतुष्ट होकर रासो को जाली और "भट्टभणंत" ही मानते हैं। आप लिखते हैं—

"बात संवत् ही तक नहीं है। इतिहास-विरुद्ध कल्पित-घटनाएँ जो भरी पड़ी है, उनके लिए क्या कहा जा सकता है? माना कि रासो इतिहास नहीं है, काव्यग्रंथ है। पर काव्य-ग्रन्थों में सत्य घटनाओं में बिना किसी प्रयोजन के उलट-फेर नहीं किया जाता। जयानक का पृथ्वीराज-विजय भी तो काव्यग्रंथ ही है, फिर उसमें क्यों घटनाएँ और नाम ठीक-ठीक है? इस संबंध में इसके अतिरिक्त और कुछ कहने की जगह नहीं कि यह पूरा ग्रंथ वास्तव में जाली है।...रहा

प्रश्न यह कि पृथ्वीराज की सभा में चंद नामका कोई कवि था या नहीं ?······अधिक संभव यह जान पड़ता है कि पृथ्वीराज के पुत्र गोविंदराज या उनके भाई हरिराज अथवा इन दोनों मे से किसी के वंशज के यहाँ चंद नामका कोई भट्टकवि रहा हो जिसने उनके पूर्वज पृथ्वीराज की वीरता आदि के वर्णन मे कुछ रचना की हो। पीछे, जो कल्पित "भट्ट-भणंत" तैयार होता गया उन सबको लेकर और चंद को पृथ्वीराज का समसामयिक मान, उसी के नाम पर "रासो" नाम की यह बड़ी इमारत खड़ी की गई हो।"*

पूर्व-पक्ष के विद्वानों मे सर्वप्रथम श्री मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या का नाम उल्लेखनीय है जिन्होंने "रासो की प्रथम संरक्षा" नामक पुस्तिका में रासो को प्रामाणिक-ग्रन्थ मानने के लिए कुछ तर्क उपस्थित किये। ओझा जी की आलोचना निकलने के बाद इधर एक गवेषणात्मक लेख डा० दशरथ शर्मा का भी निकला है जिसमे आप ने ओझा जी के तर्कों का उत्तर देकर रासो को प्रामाणिक सिद्ध करने का प्रयत्न किया है।†

आपका कथन है कि रासो को जाली ठहराने वाले महानुभावों की प्रायः सारी युक्तियाँ नागरी-प्रचारिणी के बृहत् संस्करण पर आधारित हैं; किन्तु सौभाग्य से इधर रासो की प्राचीन लघुतम-प्रतियाँ भी उपलब्ध हो गई हैं, जो बीकानेर की "फोर्ट लायब्रेरी" में सुरक्षित हैं। इन प्रतियों के आधार पर अप्रामाणिक मानने वालों की बहुत सी युक्तियाँ निर्मूल सिद्ध

---

*हिन्दी-साहित्य का इतिहास, पृ० ५२-५४

†इंडियन हिस्टारिकल क्वार्टरली; जि १६ नं० ४; दिसंबर १६४० पृ० ७३८-७४६

हो जाती हैं और रासो तथा चन्द को पृथ्वीराज का समकालीन मानना युक्तिसंगत सिद्ध हो जाता है।

ओझा जी के अनुसार रासो में वर्णित आबू के अग्निकुण्ड से चार राजपूत-कुलों की उत्पत्ति की कथा शिलालेखों और इतिहासों से मेल नहीं खाती ? बीकानेर की लघुतम-प्रति में इस संबन्ध में निम्नलिखित पंक्तियाँ मिलती हैं—

"ब्रह्मान जग ऊपन्न भूर।
मानिकराइ चहुआन सूर॥"

अर्थात् ब्रह्मा के यज्ञ से वीर चौहान मानिकराय उत्पन्न हुआ। दशरथ शर्मा के अनुसार चौहानों की कथा अन्य ग्रंथों में भी इसीप्रकार से मिलती है। पुष्करतीर्थ में ब्रह्मा के यज्ञ से चौहान के उत्पन्न होने की कथा "सुर्जन-चरित" तथा "हम्मीर-महाकाव्य" में भी मिलती है, जिनकी प्रामाणिकता उत्तरपक्षियों को भी मान्य है। आपका मत है कि रासो की अग्निकुल-सम्बन्धी कथा जो केवल बृहत् रूपांतर में ही मिलती है, अवश्य जाली है, जिसका आधार रामायण तथा महाभारत की कतिपय प्राचीन कहानियाँ हैं।

ओझा जी ने रासो की वंशावली अशुद्ध बतलाई है, किन्तु वह वंशावली भी नागरी-प्रचारिणी-सभा के बृहत्-संस्करण की है। बीकानेर की लघुतम-प्रति में वंशावली का इतना विस्तार नहीं मिलता। उसमें केवल निम्नलिखित कतिपय नाम आए हैं—

चाहमान माणिक्यराइ
|
उनके अनेक वंशज
|
धर्माधिराज

|
विसल
|
सारंग
|
अनल्ल
|
जयसिंह
|
आनंद
|
सोम
|
पृथ्वीराज

अपूर्ण होते हुए भी यह वंशावली चौहानों की प्रामाणिक वंशावली से मिलती है। "पृथ्वीराज-विजय-महाकाव्य" में यह वंशावली इस प्रकार है:—

चाहमान
|
उनके कतिपय उत्तराधिकारी
|
चामुण्डराज
|
दुर्लभराज — विग्रहराज (तृतीय)
|
पृथ्वीराज (प्रथम)
|
अजयराज या सल्हण
|




रासो की वंशावली का प्रथम नाम माणिक्यराइ, नादोल के एक अप्रकाशिता ताम्रपत्र में भी ऐसा ही मिलता है। रासो का दूसरा नाम धर्माधिराज 'पृथ्वीराज-विजय' के चामुण्डराज के लिए ही ज्ञात होता है, क्योंकि उक्त महाकाव्य में उसके धार्मिक होने की बड़ी प्रशंसा लिखी हुई है। रासो के "विसल" और पृथ्वीराज-विजय के 'विग्रहराजतृतीय' एक ही व्यक्ति हैं, इसमें कोई संदेह ही नही है। इसके बाद 'सारंग' के लिए शर्मा जी का कथन है कि संभवतः राज्याभिषेक के पूर्व पृथ्वीराज का यही नाम रहा हो। इसके बाद का 'आनल्ल' तो स्पष्ट 'आल्हण' का प्रतिरूप प्रतीत होता है, जिसके लिए कहीं कही अजयराज भी नाम मिलता है। इसके पश्चात् के जयसिह के लिए शर्मा जी ने बड़ी खींचतान की है। आपका कहना है कि वास्तव में आनल्ल और जयसिह दोनों एकही व्यक्ति हैं और लघुतम-प्रति के लेखक ने दोनों को भिन्न मानकर भूल की है। किंतु इसकेलिए आपने कोई प्रमाण नहीं उपस्थित किया है। इस नाम के बाद तो दोनों सूचियों के नाम क्रमशः वही हैं। पृथ्वीराज-विजय के अन्य नाम, रासो मे न मिलने का कारण यही प्रतीत होता है कि कदाचित् अनावश्यक होने के कारण रासोकार ने उन्हे छोड़ दिया हो।

इसप्रकार रासो की सम्पूर्ण वंशावली अशुद्ध नहीं, जैसा कि ओझा जी मानते हैं।

ओझा जी का तीसरा आक्षेप अनंगपाल और पृथ्वीराज के सम्बन्ध के विषय मे है। दुर्भाग्यवश लघुतमप्रति में भी यह अशुद्धि ज्यों की त्यों है। शर्मा जी का कथन है कि संभवतः दिल्ली के अंतिम तोमर राजा ने दिल्ली को सोमेश्वरके सौतेले भाई बीसलदेव को दहेज में दे डाला हो और रासो के अनुलिपि कर्ताओं ने इस कथा में बीसलदेव के बदले सोमेश्वर का नाम लिख डाला हो। "ललितविग्रहराजनाटक" में बीसलदेव, चतुर्थ, और इन्द्रप्रस्थ के राजा की पुत्री के परस्पर प्रेम की कथा आई भी है। किंतु प्रति अधूरी मिलने से आगे की घटना ज्ञात नहीं। यह असंभव नहीं कि मुसलमानो से युद्ध करने के सिलसिले मे उसने दिल्ली प्रस्थान किया हो और उसे दहेज में प्राप्त किया हो।

ओझा जी द्वारा प्रस्तुत की हुई चौथी तथा पाँचवी अशुद्धियों की लघुतम-प्रति में कोई चर्चा ही नही है। उन अशुद्धियो मे पहली तो है पृथा के विवाह तथा शहाबुद्दीन द्वारा समरसिह के मारे जाने के संबंध में और दूसरी है भीम द्वारा सोमेश्वर तथा पृथ्वीराज द्वारा भीम के वध के सम्बन्ध मे।

छठवीं अशुद्धि पृथ्वीराज के विवाहो के संबंध में है। शर्मा जी के अनुसार लघुतम-प्रति मे केवल सलख परमार की पुत्री इन्छिनी के विवाह को छोड़कर अन्य विवाहो का वर्णन नहीं है। इसके संबंध में आपकी धारणा है कि कदाचित् यह किसी कारणवश बाद मे जोड़ा गया हो। अथवा यह भी असम्भव नहीं कि सलख आबू के उन परमारो मे हो जिनमे विक्रमसिह हुआ था तथा जिसे गुजरात के चालुक्यराजा कुमारपाल ने पराजित किया था। उनके वंशधर अथवा पुत्र

होने के नाते वह कदाचित् अपने को आबू का अधिपति समझता होगा। किंतु अंत में आप कहते हैं कि "जब तक यह बात और प्रमाणों से सिद्ध न हो जाय, तबतक इसे ऐतिहासिक मानना युक्तियुक्त न होगा।"

रासो की सातवीं अशुद्धि संवतों के सम्बन्ध में आप का कथन है कि लघुतम-प्रति में तिथियों की कोई कठिनाई अथवा अशुद्धि नहीं। पद्मावती तथा पृथ्वीराज के विवाह की भी कथा उसमें नहीं मिलती। लघुतम-प्रति में निम्नलिखित तिथियाँ दी गई है

(क) पृथ्वीराज का राज्यारोहण—सं० ११३८
(ख) आबू पर भीम चालुक्य का आक्रमण-सं० ११४८
(ग) पृथ्वीराज का कन्नौज की ओर प्रस्थान—सं० ११५१
(घ) शहाबुद्दीन गोरी के विरुद्ध पुण्डीर का युद्ध-सं ११५३

अंत मे ओझा जी ने जो कतिपय अन्य घटनाओं की अनैतिहासिकता की ओर संकेत किया है, उनमे अधिकांश तो लघुतम-प्रति मे मिलती ही नहीं। केवल संयोगिता-स्वयंवर तथा शहाबुद्दीन गोरी के अंतिम युद्ध का वर्णन मिलता है। ओझा जी के अनुसार दोनों घटनाएँ अनैतिहासिक हैं। संयोगिता स्वयंवर के संबंध मे श्रीयुत डा० दशरथ शर्मा का एक अन्य बड़ा सुन्दर लेख "राजस्थान-भारती' (त्रैमासिक पत्रिका) के भाग १ अंक २,३ मे पृष्ठ २१-२७ मे प्रकाशित हुआ है। उसमे आपने ओझा जी के तर्कों का खण्डन किया है। नीचे उसका सारांश दिया जाता है—

श्रीयुत ओझा जी ने मुख्यतः "हम्मीर-महाकाव्य" तथा "रंभामंजरी" (नाटिका) में जयचंद के राजसूय यज्ञ तथा संयोगिता-स्वयंवर की कथा न होने से यह निष्कर्ष निकाला

था कि ये कथाएँ उक्त ग्रन्थो के रचनाकाल (सं० १४६०) तक प्रसिद्धि मे नहीं आई थीं।

किसी ग्रन्थकार के मौन से उन घटनाओं के अस्तित्व को ही उड़ा देना न्याय-संगत नहीं कहा जा सकता। उक्त दोनों ग्रन्थों मे एक के मौन और एक की अप्रामाणिकता के सम्बन्ध मे स्वयं लेखक के शब्द लीजिए:—

"क्या 'हम्मीरमहाकाव्य' पृथ्वीराज के नागार्जुन, भादानक जाति, चंदेलराज परमर्दिन्, चौलुक्यराजभीमदेव (द्वितीय) एवं परमारराज धारावर्षादि के साथ हुए युद्धों के विषय मे उतना ही मौन नहीं हैं? ये तो सर्वथा ऐतिहासिक बाते है। आप सं० १२६० के लगभग का "जयचन्द्र-प्रबन्ध" पढ़ें। आपको ज्ञात होगा कि पृथ्वीराज के मरने पर जयचन्द्र ने घी के दिये जलवाए थे।.....रही विचारी 'रंभामंजरी'। वह तो 'हम्मीरमहाकाव्य' से कहीं अधिक अप्रामाणिक है।......कोरे वाग्जाल के अतिरिक्त 'रंभामंजरी' के विशेषणों से जयचन्द्र के विषय मे केवल ये बातें मिलती है—

(१) वह इक्ष्वाकु-कुल-भूषण था।

(२) उसका बाहुदण्ड मदनवर्मा राजा की लक्ष्मी के लिए आलान-स्तंभ था।

(३) वह मल्लदेव का पुत्र था।

(४) उसकी माँ का नाम चन्द्रलेखा था।

(५) उसका विरुद-दल-पंगुल था।

इतिहास के पन्ने उलटे तो मालूम हुआ, जयचन्द्र के सूर्यवंशी होने के लिए कोई प्रमाण नहीं है। आधुनिक गहड़वाल अपने आपको चन्द्रवंशी मानते है। जयचन्द्र के पिता का नाम विजयचन्द्र था, मल्लदेव नहीं। चंदेलराज मदनवर्मा का देहान्त सन् ११६५ में हो चुका था। जयचन्द सन् ११७० में

गद्दी पर बैठा। फिर वह उसकी राज्यलक्ष्मी का आलान-स्तंभ कैसे हुआ, यह समझना कठिन है। इसके अतिरिक्त जयचन्द्र के जीवन की मुख्य घटनाओं का वर्णन भी तो इसमें नहीं है। ऐसी अवस्था में हम इस ग्रन्थ के आधार पर संयोगिता की कथा को किस तरह अनैतिहासिक एवं कपोल-कल्पित सिद्ध कर सकते हैं?"

"हम्मीरमहाकाव्य" के संबन्ध में एक बात और उल्लेखनीय है कि उसमें केवल संयोगिता के साथ विवाह की ही कथा का नहीं, प्रत्युत किसी भी कथा का उल्लेख नहीं है।

इधर 'पृथ्वीराज-विजय' की जो अपूर्ण प्रति प्राप्त हुई है, उसके अंतिम-सर्ग के अंतिम चार-पाँच श्लोकों में तिलोत्तमा राजकुमारी के संदर्भ में "नाकनदी तटस्थित." पद वर्तमान है। आगे के श्लोकों से यह भी ध्वनित होता है कि जैसे कमलिनी चन्द्रमा को सामने आया देखकर संकुचित होती है और सूर्य का स्मरण करती है, उसी तरह नायिका किसी अनभिमत पुरुष के साथ विवाह के प्रस्ताव से उद्विग्न होकर पृथ्वीराज का स्मरण कर रही है। क्या इससे यह अनुमान नहीं लगाया जा सकता कि तिलोत्तमा का यह अवतार संयोगिता ही थी?

रासो की संयोगिता तथा 'पृथ्वीराज-विजय' की इस नायिका में कई समानताएँ हैं, जो नीचे दी जाती हैं—

(१) संयोगिता रंभा का अवतार थी; 'पृथ्वीराज-विजय', की राजकुमारी तिलोत्तमा का।

(२) पृथ्वीराज इन दोनों में, उन्हें विना देखे ही, अनुरक्त हुआ था।

(३) इस अनुराग के पूर्व 'रासो' और 'पृथ्वीराज-विजय' दोनों. पृथ्वीराज के अन्य कई विवाहों का वर्णन करते हैं।

(४) दोनो काव्यों की नायिकाओं का संभवतः गंगा के तट पर स्थित किसी स्थान से सम्बन्ध था।

(५) दोनों ही का किसी अनभिमत पुरुष से विवाह निश्चित् हुआ था।

प्राचीन-साहित्य कान्यकुब्ज-कुमारी के विषय में मौन ही नहीं रहा है, मुखरित भी हुआ है। सोलहवीं शताब्दि के "सुर्जनचरित" नामक काव्य में इसकी कथा इसप्रकार दी गई है—

पृथ्वीराज आनन्दोद्यान मे टहल रहा था कि कान्यकुब्ज देश से एक नौकरानी आई। उसने महाराज से कहा, 'कान्यकुब्जेश की पुत्री कांतिमती अत्यन्त सुन्दरी है। एक दिन जब वह अपने पिता के पास बैठी हुई थी, उसने वंदीजनों द्वारा आपका यशोगान सुना। तब से आपके अतिरिक्त किसी दूसरे पुरुष को ध्यान ही में नही लाती।.........................

किन्तु उसका पिता उसका किसी अन्य राजा से विवाह करना चाहता है।' पृथ्वीराज ने प्रतिहारी को आश्वासन देकर लौटा दिया और स्वयं रूप बदलकर कान्यकुब्ज पहुँचा। कान्यकुब्जेश के महल के नीचे वह गंगा के किनारे मछलियों को मोती डाल रहा था कि कांतिमती ने उसे पहचान लिया। दूसरी रात को वह कांतिमती के महल में पहुँचा और उसे घोड़े पर बैठाकर शिविर में ले आया। पता लगने पर जयचन्द ने उसके पीछे सेना भेजी किन्तु अपने सामंतों की सहायता से वह सकुशल इंद्रप्रस्थ पहुँचा। विजय और वधू दोनों को प्राप्त कर राजा आनन्द से समय व्यतीत करने लगा।

ऊपर की कहानी में अंतर केवल नाम का है, शेष सारा कथानक रासो से मिलता है। ठीक इसीप्रकार की कथा

"आइने-अकबरी" में भी है जिसका रचनाकाल १६वीं शताब्दि है।

इनके अतिरिक्त एक बात सब से अधिक विचारणीय यह है कि रासो के जिस अंश में यह कथा आई है, उसकी भाषा अपेक्षाकृत अधिक प्राचीन है।

इन सब साक्ष्यों पर विचार करने के पश्चात् डा० दशरथ शर्मा का कथन है कि "जिसकी ऐतिहासिकता के विरुद्ध सब युक्तियाँ हेत्वाभास-मात्र हैं, उस 'कांतिमती-संयोगिता' को हम पृथ्वीराज की परम प्रेयसी रानी माने तो दोष ही क्या है? यह चन्द्रमुखी अब भ्रमराहु द्वारा कितने समय तक और ग्रस्त रहेगी? क्या आपका इतिहासाध्ययन-जाप एवं सद्युक्ति-मनन अब भी इसे भ्रम-राक्षस के चंगुल से मुक्त न कर सकेगा?"*

गोरी को अनेक बार पराजित करने के पश्चात् अंतिम युद्ध में बंदी के रूप में पृथ्वीराज के गजनी जाने और वहाँ चन्द के संकेत पर बाण चला कर गोरी के वध करने की कथा कांतिमती-हरण के पश्चात् 'सुर्जन-चरित' में भी ठीक उसी प्रकार दी हुई है जैसी ओझा जी की आलोचना के प्रकरण में पिछले पृष्ठों में दी गई है। अंतर केवल इतना है कि इसमें गोरी के वध के पश्चात् चन्द के साथ पृथ्वीराज के जीवित लौट कर राज्य करने की भी कथा है। रासो में तीनों के साथ मरने का उल्लेख है।

प्रसंगवश यहाँ पर इस सम्बन्ध में श्रीयुत अगरचंद नाहटा द्वारा प्रस्तुत किए हुए प्रमाणों पर भी दृष्टिपात कर लेना चाहिए। आपने पुरातन-प्रबंधसंग्रह-गत 'पृथ्वीराज-प्रबंध' की एक पंक्ति उद्धृत की है जो निम्नलिखित है:—

---

*राजस्थान-भारती; भाग १; अंक २-३; पृष्ठ ९७।

"एवं वार ७ बद्धा बद्धा मुक्तः नृपति प्राह—मया त्वं सप्त वारान मुक्तस्त्वं मामेकवलमपि न मुञ्चसि ?"

सं० १४०५ में राजशेखर सूरि रचित 'प्रबंध-कोष' मे लिखा है। "विंशतिवार बद्ध रुद्ध सहावदीन सुरत्राण भोक्ता प्रृथिवी राजोऽपि बद्ध।" (वस्तुपाल-प्रबंध पृ० १७ जिनविजय जी संपादित संस्करण मे )❀

इन सब साक्ष्यों से स्पष्ट प्रमाणित होता है कि रासोगत पृथ्वीराज-गोरी-युद्ध तथा पृथ्वीराज के वंदी होने की कथा में सत्य का अंश अवश्य वर्तमान है।

रासो को पूर्ण रूप से प्रामाणिक सिद्ध करते हुए डा० दशरथ शर्मा ने जैनग्रन्थ 'पुरातन-प्रबन्ध'-संग्रह' से भी एक प्रबन्ध का सारांश उद्धृत किया है, जो उसकी वि० सं० १५२८ (१४७१ ई० ) की एक हस्तलिखित प्रति मे मिला है। उसमें पृथ्वीराज के सम्बन्ध मे निम्नलिखित बातें मिलती हैं—

(१) पृथ्वीराज सोमेश्वर का पुत्र था। उसके भाई का नाम यशोराज था। वह योगिनीपुर अथवा दिल्ली का शासक था तथा जयचन्द्र का शत्रु था।

(२) उसके दो मंत्री थे जिनमें से एक दाहिमा वंश का कैमास तथा दूसरा प्रतापसिह श्रीमाल था।

(३) पृथ्वीराज ने गज्नी के शासक को सात वार पराजित किया, पकड़ा तथा छोड़ दिया।

(४) प्रतापसिह के इशारे पर पृथ्वीराज ने कैमास का वध कर डाला था। इस घटना का वर्णन दूसरी रात्रि को चन्दवलहिक ने इस प्रकार किया था—

---

❀राजस्थानी.—पृथ्वीराजरासो और उसकी हस्तलिखित प्रतियाँ पृष्ठ १६।

"इक्कु बाणु पहुवीसु जुपइं कइं बासह मुक्कउ ।
उरभितरि खडहडिउ धीर कक्खंतरि चुक्कउ ॥
बीअं करि संधीउं भंमइ सूमेसर नंदण ।
एहु सु गडि दाहिमउ खणइ खुद्दइ सइं भंखिणु ॥
फुड छंडि न जाइ इहु लुब्भिउ बारइ पलउ खल गुलह ।
न जाणउं चंदबलद्दि किं न वि छुट्टइ इह फलह ॥
अगहु मगहि दाहिमओ रिपु राय खयंकरु ।
कूडु मंत्रु मम ठवओ एहु जंबूय मिलि जग्गरु ॥
सह नामा सिक्खवउं जइ सिक्खिविउं बुज्झइ ।
जंपइ चंदबलद्दिउ मज्झ परमक्खर सुज्झइं ॥
पहु पहु विराय सइं भरि धणी सयंभरि सऊणइ संभरिस ।
कइं आस वियास विसट्टविणु मच्छिवंधि बद्धओ मरिस ॥"

(५) पृथ्वीराज ने प्रतापसिंह के चचेरे भाई को जेल में डाल दिया। अतएव वह उसके विरुद्ध हो गया।

(६) प्रतापसिंह के बताए ढंग से ही पृथ्वीराज अंतिम युद्ध में पकड़ा गया।

(७) चन्द उस समय एक गुफामे बन्द था।

(८) जब पृथ्वीराज पकड़ा गया तो उसका मंत्री उसके पास गया और बोला, "प्रभो क्या किया जाय? यह सब भाग्य का दोष है। राजा ने उससे बादशाह का वध करने के लिए धनुष बाण माँगा। प्रतापसिंह ने 'अच्छा' कहकर सुल्तान से जाकर सारी बातें कहदी। सुल्तान ने एक लौहमूर्ति बनवाकर रखदी। पृथ्वीराज ने बाण से उसके दो टुकड़े कर दिये किन्तु अपना धनुष फेंककर कहा, "मै अपना कार्य न कर सका, कोई दूसरा व्यक्ति मारा गया। इसके पश्चात् सुल्तान ने पृथ्वीराज को एक गड्ढे मे डाल दिया और उसे पत्थर से भर दिया। इस प्रकार उसका अन्त हुआ।"

ऊपर के विवरण से निश्चित है कि सं० १५२८ के पूर्व रासो को कोई प्रति वर्तमान थी जिससे उद्धृत अंश लिया गया है। प्रश्न यह है कि यह अंश भाषा की दृष्टि से कितना प्राचीन है? श्रीमुनिजिनविजय ने 'पृथ्वीराज-प्रबन्ध' की तिथि १२९० निश्चित की है। यह तो सहज ही मे अनुमान किया जा सकता है कि यह उद्धरण "पृथ्वीराज-प्रबन्ध" से भी अधिक प्राचीन होगा। इसप्रकार इस अंश को हम तेरहवीं शताब्दि के मध्य-काल (सं० १२५० के आस-पास) का मान सकते है।

सारांश यह कि अपने मूलरूप मे पृथ्वीराजरासो की ऐतिहासिकता अक्षुण्ण है। इस समय आवश्यकता इस बात की है कि बीकानेर की प्रति से भी रासो की पुरानी प्रति को खोज निकाला जाय। शर्मा जी का विचार है कि यदि रासो की प्राचीनतमप्रति सौभाग्य से मिल जाय तो उसमे निश्चितरूप से 'सुर्जन-चरित' में उद्धृत बाते मिलेंगी, क्योंकि यह संस्कृत मे रासो का सारांश है।

ऊपर संक्षेप मे डा० दशरथ शर्मा के विचार दिए गए है। इधर 'राजस्थान-भारती' के प्रथम भाग मे, उदयपुर के कविराव मोहनसिह ने एक लेख का प्रारंभिक अंश रासो की प्रामाणिकता के पक्ष मे प्रकाशित किया है।*आप रासो के अनुशीलक मर्मज्ञो में से है और विद्वानों की धारणा है कि वर्तमान काल मे रासो का जितना गम्भीर अध्ययन आपका है, उतना अन्य किसी व्यक्ति का नहीं। आपने अपने दीर्घकालीन अध्ययन के फलस्वरूप कुछ ऐसी कुंजियाँ निकाली है जिनसे रासो के ही कथनो

---

*राजस्थान-भारती, भाग १ अंक २-३; जुलाई अक्टूबर १९४६; "पृथ्वीराजरासो की प्रामाणिकता पर पुनर्विचार"; पृ० २९-४४।

के अनुसार चन्द के असली पदों का क्षीर अनावश्यक नीर से विलग किया जा सकता है। ओझा जी के तर्कों का खण्डन आपने अंतर्साक्ष्य के ही आधार पर किया है किन्तु अभी केवल उसका प्रारम्भिक अंश ही प्रकाशित हुआ है, जिसमे केवल तीन शंकाओं का समाधान किया गया है। चौहानों को अग्नि-वंशी बताने के सम्बन्ध की शंका का समाधान आपने प्रायः वैसा ही किया है जैसा शर्मा जी ने। वंशावली-सम्बन्धी द्वितीय अशुद्धि के सम्बन्ध में आपकी धारणा है कि वह पद्धरी छन्द मे होने के कारण चन्द की कृति हो ही नहीं सकती। रासोकार ने अपने ग्रंथ के प्रत्येक विषय को स्पष्ट करने के लिए रासो में प्रयुक्त छन्दों की जाति, भाषा, शैली तथा परिभाषादि का स्वयं उल्लेख कर दिया है। छन्दों की जाति के सम्बन्ध में निम्न-लिखित दोहा रासो मे मिलता है—

"छंद प्रबंध कबित्त जति, साटक गाह दुहत्थ।
लहु गुरु मंडित खंडि यह पिंगल अमर भरत्थ॥"

अर्थात् (मेरे प्रवंध-काव्य रासो में) कवित्त (षट्पदी) साटक (शार्दूलविक्रीडित) गाहा (गाथा) और दोहा नामक वृत्त प्रयुक्त हुए हैं जिनमे मात्रादि नियम पिंगलाचार्य के अनुसार हैं और संस्कृत (अमरवाणी) के छंदों के नियम भरत के मतानुकूल हैं।

ऊपर के कथन से यह निष्कर्ष निकलता है कि चार छंदों के अतिरिक्त अन्य सभीप्रकार के छन्द प्रक्षिप्त और जाली हैं। उन्हीं प्रक्षिप्त छन्दों मे से पद्धरी भी है जिसमे चौहानो की वंशावली दी गई है। जब चन्द के ही कथनानुसार यह छन्द प्रक्षिप्त है तो उसकी अप्रामाणिकता के सम्बन्ध में कोई प्रश्न ही नहीं उठता। यदि वंशावली-संबंधी पद्धरी छन्द चन्द कृत मान भी लिया जाय, तो उसमे केवल तीस नाम ही हैं, शंका कर्त्ताओं के अनुसार ४६ नहीं। अर्थात् उनके द्वारा स्वीकृत

सोलह नाम, नाम नहीं, विशेषण हैं। इस प्रकार उस पर पुनर्विचार की बड़ी आवश्यकता है। श्री राव मोहन सिंह का मत है कि जाँच करने पर रासो की नामावाली भी अन्य ग्रन्थों की नामावलियों की ही भाँति प्रामाणिक है।

ओझा जी की तीसरी शंका अनंगपाल तँवर के दिल्ली के शासक होने तथा पृथ्वीराज के नाना होने के सम्बन्ध में है। आपके अनुसार दिल्ली के सिंहासन पर अनंगपाल नाम का कोई तँवर बैठा ही नहीं और न उसकी पुत्री कमला से पृथ्वीराज का जन्म ही हुआ।

रासो में किसी ज्योतिषी द्वारा भविष्य-कथन का प्रकरण आया है जिससे यह निष्कर्ष निकलता है कि दिल्ली से पृथ्वीराज का शासन वि० सं० १२४६ में नष्ट हुआ। उसके पूर्व संयोगिता का वरण करने पर वह वि० सं० १२४५ के आस पास से ही विलासी हो गया था जिसके कारण उसका सर्वनाश हुआ। उसके विलासी होने के १६ वर्ष पूर्व वि० सं० १२२९ में उसे अनंगपाल द्वारा दिल्ली का राज्य मिला था। उसके १६ वर्ष पूर्व अर्थात् वि० सं० १२१३ के निकट विग्रहराज, चतुर्थ, ने दिल्ली-विजय किया; किन्तु फिर भी तँवर राजा को करद बनाकर ही उसे छोड़ दिया; उसे अपने राज्य में नहीं मिलाया जैसा ओझा जी मानते हैं। करद होने का स्पष्ट उल्लेख निम्निलिखित पंक्तियों में मिलता है जो सं० १२२० वाले शिलालेख से उद्धृत की गई हैं। वे पंक्तियाँ इस प्रकार हैं—

"... ..... ... . .. ......... ..... .......

श्रीमद्विग्रहराज एष विजयी संतान जानात्मजः ॥

अस्माभिः करदं व्यधापि हिमवद्विन्ध्यान्तराल भुवः।

शेष-स्वीकरणायमस्तु भवतामुद्योग शून्यं मनः ॥"*

---

*पृथ्वीराज-चरित्र [रामनारायण दूगड़] पृ० ४४-४५।

इससे यह सिद्ध होता है कि सं० १२१३ के आसपास दिल्लीराज्य करद बना और वि० सं० १२२६ मे पूर्णरूपेण पृथ्वीराज को मिला।

प्रश्न यह उठता है कि वि० सं० १२१३ से १२२६ तक दिल्ली-सिहासन पर अनंगपाल तॅवर नामका कोई शासक हुआ कि नही ? इधर कुतुबुद्दीन ऐवक को मसजिद के अहाते मे एक लौह-स्तंभ पड़ा हुआ है जिस पर लिखा है—"संवत् दिल्ली ११०६ अनंगपाल अही" जिसका आशय अब तक के विद्वनों ने यह निकाला है कि वि० सं० ११०६ मे अनंपाल ने दिल्ली को बसाया। किन्तु इसमे संवत् के बाद "दिल्ली" शब्द आने से कविराव मोहनसिह का यह अनुमान है कि यह विक्रम संवत् नही, दिल्ली का संवत् है। इसप्रकार आपके अनुसार इसका अर्थ होना चाहिए—"दिल्ली के संवत् ११०६ मे अनंगपाल ने इसका जीर्णोद्धार कराया। आपके अनुसार यह "दिल्ली संवत्" पड्या जी वाला "अनन्द संवत्" ही है। इसप्रकार वि० सं० १२०० मे अनंगपाल का दिल्ली में होना सिद्ध हो जाता है।

खरतरगच्छ पदावली में भी वि० सं० १२२३ के लगभग मदनपाल का उल्लेख दिल्ली के शासक के रूप में मिलता है। मदनपाल अनंगपाल का पर्यायवाची है। इससे भी अनंगपाल सोमेश्वर और पृथ्वीराज का समकालीन ठहरता है।

अब समस्या रहगई अनंगपाल की पुत्री कमला से सोमेश्वर के विवाह होने तथा उससे पृथ्वीराज के जन्म होने के संबंध की। इस सम्बन्ध मे आपके पास जनश्रुति के अतिरिक्त कोई अन्य प्रमाण नही। आपकी धारणा है कि कर्पूरदेवी कदाचित् पृथ्वीराज की विमाता रही होंगी। आप पृथ्वीराज के जन्म के

विषय में रासो के उल्लेखों पर विचार करने के पश्चात् अन्त में इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि उनका जन्म वि० सं० १२०५-६ में हुआ होगा। ओझा जी कर्पूरदेवी से सोमेश्वर के विवाह की तिथि सं० १२१८ वि० मानते हैं। अत: श्री मोहनसिंह जी के अनुसार कर्पूरदेवी के गर्भ से पृथ्वीराज का उत्पन्न होना सम्भव नहीं है।

जैसा कि पहले कहा गया है, आपके लेख का केवल प्रारंभिक अंश ही प्रकाशित हुआ है। इसके विषय में आपके विस्तृत विचार सम्भवतः रासो के सम्पादन के साथ निकले। तब इस सम्बन्ध में पूर्ण रीति से विचार हो सकेगा।

रासो की प्रामाणिकता के सम्बन्ध में इस समय तक हिंदी-विद्वानों के चार दल हो चुके हैं।

(१) प्रथम पक्ष रासो के वर्तमान रूप को प्रामाणिक और पृथ्वीराज की समकालीन रचना मानता है। इस पक्ष के समर्थक पं० मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या, श्यामसुन्दर दास, मिश्र बन्धु, रावमोहनसिंह तथा मथुरा प्रसाद दीक्षित आदि हैं। बाबू श्यामसुन्दरदास और राव मोहनसिंह बहुत बड़े अंश को प्रक्षिप्त मानते; हैं दीक्षित जी मध्यम रूपांतर को प्रामाणिक मानते हैं।

(२) द्वितीय पक्ष रासो को सर्वथा अप्रामाणिक रचना मनता है। इसके अनुसार चन्द नाम का कोई कवि पृथ्वीराज के दरबार में था ही नहीं। और न रासो उसकी समकालीन रचना है। इस पक्ष के समर्थकों में कविराजा श्यामलदास, कविराजा मुरारीदान, प्रसिद्ध पुरातत्व वेत्ता डा० बूलर, इतिहास के प्रकाण्ड विद्वान गौरीशंकर हीराचन्द जी ओझा, श्री अमृतलाल शील तथा हिन्दी के धुरंधर विद्वान पं० रामचन्द्र शुक्ल हैं।

(३) तीसरा पक्ष मानता है कि पृथ्वीराज के यहाँ चन्द नाम का कवि था और उसने रासो लिखा था, पर वह अपने मूल-रूप में अब नहीं मिलता। उसका वर्तमान रूप बहुत विकृत है और उसमें बड़ा परिवर्तन-परिवर्धन हुआ है। इस पक्ष के समर्थकों में श्री मुनिजिन विजय, श्रीयुत अगरचन्द नाहटा, डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या तथा डा० दशरथ शर्मा और मीनाराम रंगा हैं। अंतिम तीन विद्वानों के कथनानुसार मूल रासो की रचना अपभ्रंश में हुई थी।

(४) चौथे पक्ष के अनुसार चन्द पृथ्वीराज का समकालीन कवि था किन्तु उसने "पृथ्वीराजरासो" नामक किसी ग्रन्थ की रचना नहीं की थी। जैन-प्रबन्धों में प्राप्त पद्य फुटकर हैं। (किसी ग्रंथ विशेष के नहीं, क्यों कि उसमें उद्धृत सभी पद्य फुटकर ही हैं।) इधर ओझा जी का झुकाव इसी पक्ष की ओर विशेष दीख पड़ता था।

सत्य चाहे जो कुछ हो किन्तु इतना अवश्य मानना पड़ेगा कि ओझा जी के प्राय. सभी तर्क अकाट्य है। केवल संयोगिता स्वयंवर सम्बन्धी तर्क में अवश्य कुछ त्रुटि है। हाँ, इतना अवश्य है कि उनके सभी तर्क काशीनागरी-प्रचारिणी के वृहत्-संस्करण पर ही आधारित है, बीकानेर की लघुतम प्रति पर नहीं; किन्तु अब तक की खोज में सभा-वाली प्रति ही सबसे प्राचीन (सं० १६४२) मानी गई है। उसको अर्वाचीन सिद्ध करने वाले विद्वानों के पास कोई ठोस प्रमाण भी नहीं, केवल अनुमान का आश्रय है। अतएव इस सम्बन्ध में अभी भी विस्तृत गवेषणा की आवश्यकता है।

रासो की ऐतिहासिकता के सम्बन्ध में ऊपर जो विवेचन दिया गया है। उससे यह स्पष्ट परिलक्षित हो जाता है कि रासो

को प्रामाणिक सिद्ध करने वाले विद्वानो को कितनी खींच-तान और कष्ट-कल्पना का आश्रय लेना पड़ा है, अटकल और अनुमान शुद्ध साहित्यिक-आलोचना मे भले ही मान्य हो सकें, ऐतिहासिक तथा वैज्ञानिक-क्षेत्र मे उनका मूल्य अत्यल्प है। डा० दशरथ शर्मा का विवेचन अपेक्षाकृत अधिक तर्कपूर्ण होते हुए भी दो घटनाओं के सम्बन्ध मे रासो की लघुतम-प्रति को भी अशुद्ध सिद्ध करता है। वस्तुत. पृथ्वीराज को अनंगपाल तोमर का नाती मानने के लिए शर्मा जी के पास कोई प्रमाण नहीं और न इच्छिनी के साथ पृथ्वीराज के विवाह के सम्बन्ध मे ही कोई तर्क आप के पास है। वंशावली सम्बन्धी अशुद्धि मे लघुतम-प्रति और 'पृथ्वीराज' की नामावलियो को एक सिद्ध करने के लिए शर्मा जी ने कई स्थानो पर खीचतान की है। रासो के "सारंग" को 'पृथ्वीराज-विजय' का 'पृथ्वीराज प्रथम' केवल अनुमान से नहीं माना जा सकता। इसीप्रकार रासो के 'आनल्ल' को विजय का 'अल्हण' या 'सल्हण' भले ही मान लें, किन्तु रासो के 'आनल्ल' और 'जयसिंह' दो विभिन्न नामधारी व्यक्तियो को केवल शर्मा जी के आग्रह से एक नहीं माना जा सकता; रासो के "अनन्द" और विजय के "अर्णोराज" मे तो समता भी नहीं और न एक सिद्ध करने के लिए कोई अन्य प्रमाण ही हैं। वास्तव मे लघुवम-प्रति के भी नौ नामो मे केवल छै नाम पृथ्वीराज-विजय के नामो से मिलते हैं।

पृथ्वीराज के पुत्र रैणसी के उत्तराधिकार की अशुद्धि के सम्बन्ध मे शर्मा जी मौन है। इस मौन का अर्थ प्रमाणो का अभाव तो नहीं है, या यह भी लघुतम-प्रति में नहीं है? न होने पर भी उसका उल्लेख होना चाहिए था।

यदि शर्मा जी की सारी युक्तियाँ छान डाली जायं तो ज्ञात

होगा कि ओझा जी द्वारा प्रस्तुत की हुई सभा के वृहत्-संस्करण पर आधारित लगभग पन्द्रह अशुद्धियों में केवल पाँच अशुद्धियाँ बीकानेर के लघुतम-रूपान्तर पर लागू होती हैं।※ इन पाँचों अशुद्धियों मे केवल दो अशुद्धियों का समाधान शर्मा जी ने ऐसे पुष्ट प्रमाणों के आधार पर किया है जिन्हें स्वीकार किया जा सकता है। इनमे से एक घटना संयोगिता-स्वयंवर के सम्बन्ध की है और दूसरी चौहानों की उत्पत्ति के सम्बन्ध में। ध्यान देने की बात है कि वृहत्-संस्करण में चौहान, प्रतिहार, परमार तथा चालुक्य अग्निवंशी ही कहे गए हैं। अतः उस संस्करण मे तो वह अशुद्धि ही कही जायगी। ओझा जी को उसके लिए दोषी भी नही ठहराया जा सकता—लघुतम प्रति से उनके निबन्ध का कोई सम्बन्ध ही नहीं था। इसप्रकार केवल एक अशुद्धि बच जाती है जिसका पूर्ण समाधान शर्मा जी ने किया है और जिसको अप्रामाणिक सिद्ध करने के लिए ओझा जी के पास भी पुष्ट प्रमाण नहीं थे। वह घटना है, संयोगिता-स्वयंवर के सम्बन्ध की।

कविराव मोहनसिह के भी केवल तीन शंकाओं के समाधान प्राप्त हुए हैं। उनमे भी यत्र-तत्र बड़ी कष्ट-कल्पना और खींचतान का आश्रय लिया गया है। उदाहरण के लिए पृथ्वीराज को अनंगपाल का नाती सिद्ध करने के सिलसिले मे आपने "दिल्ली संवत्" की कल्पना की। पंडया जी का एक "अनन्द संवत्" तो था ही, दूसरा कविराज जी का "दिल्ली संवत्" भी

---

※ (१) चौहान वंश की उत्पत्ति के संबंध में (२) वंशावली के संबंध में (३) पृथ्वीराज को अनंगपाल का नाती कहने के संबंध में (४) इच्छिनी से विवाह के संबंध में; और (५) संयोगितास्वयंवर तथा पृथ्वीराज की मृत्यु के संबंध में।

आ पहुँचा। माना कि "अनन्द संवत्" और "दिल्ली संवत्" दोनों की वास्तविक सत्ता किसी समय एक रही होगी, किन्तु यह कैसे निश्चित किया जाय कि विक्रम संवत् से ९०-९१ वर्ष ही घटाने से 'भटायत' अथवा 'अनन्द संवत्' निकलता है ? अथवा यह कैसे मान लिया जाय कि 'लौह-स्तम्भ वाला 'दिल्ली संवत्' पंड्या जी का 'अनन्द संवत्' ही है।

ओझा जी ने पृथ्वीराज का जन्म सं० १२२० के लगभग माना है। आप ने पुष्ट प्रमाणों द्वारा सिद्ध किया है कि उनकी माता का नाम कर्पूरदेवी था। इस सम्बन्ध में भी राव मोहन सिंह के तर्क युक्तियुक्त नहीं। आप के अनुसार पृथ्वीराज की माता का नाम कमला था, किन्तु जनश्रुति के अतिरिक्त इस सम्बन्ध में, आप के पास अन्य प्रमाण नहीं।

रासो की लघुतम-प्रति से इस बात का निर्देश अवश्य मिलता है कि चन्दबरदाई अथवा चन्दबलद्दिक नामक कोई कवि अवश्य था। आज आवश्यकता इस बात की है कि रासो के भिन्न भिन्न रूपांतरों को प्रकाशित करके उसका अध्ययन किया जाय। इसके पश्चात् ही मूलपाठ का उद्धार सम्भव होगा। इस कार्य के विना इसके सम्बन्ध में अन्तिम निर्णय देना अत्यन्त कठिन है।

## पृथ्वीराजरासो की भाषा

रासो की भाषा का प्रथम अध्ययन मि० ग्राउज ने किया था। सन् १८७३ ई० में छपे हुए रॉयल-एशियाटिक-सोसाइटी के जर्नल में प्रकाशित आपके लेख के अनुसार पृथ्वीराज रासो की भाषा १६वीं शताब्दि में साहित्य में प्रयुक्त होने वाली व्रजभाषा है। आपने उक्त लेख में रासो की क्रियाओं, संज्ञाओं तथा विभक्तियों आदि की रूपरेखा के आधार पर यह निर्णय

दिया है। आप के अनुसार रासो की भाषा न प्राचीन राजस्थानी है और न अपभ्रंश। इसके शब्दसमूह में जो अपभ्रंशाभास है उसका कारण यह है कि वीर-रसात्मक स्थलों-पर कृत्रिम-डिंगल के शब्द रखकर कड़कड़ाती हुई भाषा में घटना वर्णन करने की एक परंपरा सी चल पड़ी थी, जिसका पालन बहुधा उत्तरकालीन कवियों और चारणों तक की रचनाओं में पाया जाता है।

वीर-रस-प्रधान ग्रन्थ होने के कारण रासो में ऐसे अनेक स्थल हैं। इसप्रकार के प्रयोगों की भरमार देखकर बहुत से विद्वान भ्रम में पड़ जाते हैं और रासो को प्राचीन राजस्थानी का ग्रन्थ कहने लगते हैं।

तासो के अनुसार रासो की रचना कन्नौजी बोली में हुई थी। भारतीय भाषाओं के प्रकाण्ड विद्वान् डाक्टर ग्रियर्सन और राजस्थानी के विशेषज्ञ डाक्टर टेसीटोरी ने भी रासो को पश्चिमी-हिन्दी की रचना माना है।

तात्पर्य यह है कि पश्चिमी विद्वानों में से प्रायः सभी रासो की भाषा को पश्चिमी-हिन्दी ही मानते हैं।

इधर डा० दशरथ शर्मा तथा मीनाराम रंगा का एक लेख रासो की भाषा के सम्बन्ध में "राजस्थान-भारती" [भाग १ अंक १ पृ० ९३–१०३] में प्रकाशित हुआ है। इस लेख के लेखकद्वय रासो की लघुतमप्रति का अनुशीलन करने के पश्चात् इस निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि मूल रासो अपभ्रंश में लिखा गया था। आप लोगों के अनुसार लघुतम-प्रति की भाषा में पुरानी राजस्थानी का पुट है। इसकी पुष्टि के लिए आप लोगों ने रासो की साठ पंक्तियों का रूपांतर भी अपभ्रंश में किया है। उदाहरण के लिए कुछ पंक्तियाँ यहाँ उद्धृत की जाती है—

| रासो (बीकानेर की लघुतम-प्रति | अपभ्रंश में रूपांतर |
| --- | --- |
| छंद पद्धडी | पद्धटिआ |
| कलि अछ्छ पथ कनउज्जराउ | कलिहि अच्छुपह कणउज्जराउ । |
| सतसील रत धर धर्मं चाउ | सतसील रत धरि धम्मि चाउ ॥ |
| बर अछ्छ भूमि हयगय अनग्ग | वरिअच्छ भूमि हयगय अणग्ग । |
| पठय्या पंग राजसु जग्ग | पट्ठविअ पंग राजसुअ जग्ग ॥ |
| गाथा | गाहा |
| के के नगए महि म डु | के के ण गय महि मज्झि, |
| ढिल्ली ढिल्लाय दीह होहाय | ढिल्ली ढिल्लाविउ दीह होहाहु । |
| बिहुरंत जासु कित्ती | बिहरइ जाहं सु कित्ति, |
| तं गया नहि गयाहुँति ॥ | ते गया विणहि गयाहवंति ॥ |

अर्थात् कलियुग मे एक कन्नौज का अधिपति था, जो बड़ा धार्मिक तथा सन्मार्गगामी था। धर्म की ओर प्रगाढ़ प्रेम होने के कारण ही उसने थोड़ी सी सुन्दर भूमि यज्ञ के लिए रख ली थी और राजसूय के लिए अच्छे-अच्छे हाथी-घोड़े भेजा करता था।

दिल्ली को अपने हो-हल्ला से प्रकम्पायमान कर देने वाला कौन शासक धूलि मे नहीं मिल गया? किन्तु वे ही अमर कहे जाएँगे (यद्यपि वे मर चुके है) जिनकी कीर्ति अब तक इस संसार मे विचरण कर रही है।

शर्मा जी द्वारा उद्धृत अंश मे, जित्तिया मेलिया, बुल्यो, मोकल्ल जैसे कुछ रूप आते है जो आप लोगो के अनुसार राजस्थानी के ही रूप है।

संक्षेप मे आप लोगो के पास रासो को प्राचीन-राजस्थानी की रचना सिद्ध करने के लिए दो प्रमाण है—

(१) जनश्रुति रासो को राजस्थानी की रचना मानती आई है।

(२) अपभ्रंश में इसका रूपांतर सरलता से हो सकता है।

अपने "पृथ्वीराजरासो की भाषा"* शीर्षक एक लेख में श्री नरोत्तमदास स्वामी ने रासो की भाषा के सम्बन्ध में अपना विचार प्रगट किया है। आप ने डा० शर्मा तथा प्रो० मीनाराम रंगा के विचारों का प्रतिवाद किया है। आप लिखते हैं —

"अनुश्रुति रासो को राजस्थानी-डिंगल की रचना नहीं मानती, राजस्थान की परम्परागत अनुश्रुति तो रासो को पिंगल [ ब्रजभाषा ] की ही रचना मानती आई है। केवल डिंगल से सर्वथा अनभिज्ञ कतिपय आधुनिक कालीन विद्वानों ने कुछ समय से यह भ्रान्त धारणा अवश्य फैला रक्खी है और उनके कुछ अनुयायी भी उत्पन्न हो गए हैं।

इन विद्वानों ने डिंगल और पिंगल के वास्तविक भेद से अपरिचित होने के कारण पिंगल की रचनाओं को डिंगल की समझ लिया। इनने न तो डिंगल की रचनाओं को देखा और न पिंगल की कही जाने वाली रचनाओं का ही अध्ययन किया। फलत डिंगल क्या है, इससे अपरिचित होने के कारण अनेक पिंगल-रचनाओं को डिंगल की कह डाला, केवल इसीलिए कि उनकी रचना राजस्थान मे हुई। पृथ्वीराज-रासो के साथ भी यही बात हुई और आज अनेक लोग, बड़े बड़े विद्वान् तक, रासो को डिंगल या राजस्थानी की रचना समझते हैं। इसीप्रकार कविवर सूर्यमल्ल के वंशभास्कर को भी डिंगल की रचना मानने वाले महानुभावो की कमी नहीं है, यद्यपि उसका नब्बे प्रतिशत अंश ब्रजभाषा की रचना है

*राजस्थान-भारती भाग १, अंक २-३ पृ० ५१-५२।

और कवि ने अपनी भाषा को स्पष्ट प्राकृत मिश्रिता व्रजदेशीया भाषा लिख दिया है। इसका कारण यही है कि ग्रन्थ को देखे विना, उसे राजस्थान के एक चारण की रचना जानकर ही, उसने भ्रान्त धारण वना ली है।

भारतीय भाषाओं के प्रकाण्ड विद्वान् डा० ग्रियर्सन और राजस्थानी के सब से वड़े पश्चिमी विद्वान् डा० टैसीटोरी ने इस भ्रम का निराकरण करने का प्रयत्न किया और रासो को स्पष्ट रूप से पश्चिमी-हिन्दी [व्रजभाषा] की रचना वताया पर खेद है कि यह भ्रान्ति अभी नष्ट नहीं हुई।"

रासो के वृहतसंस्करण की भाषा का जहाँ तक सम्बन्ध है, उसका ढांचा निश्चिय रूप से व्रज का है। इसके कवित्त [छप्पय] प्रायः व्रज भाषा के है किन्तु अन्य छंदों की भाषा अत्यन्त अव्यवस्थित है। उनमें पर्याप्त तोड़-मरोड़ तथा अनावश्यक अनुस्वारों का प्रयोग मिलता है। भाषा के सम्बन्ध मे रासोकार का निम्नलिखित पद प्रसिद्ध है:—

उक्तिधर्म विशालस्य राजनीति· नवं रसाः।
पड्भाषा पुरानं च कुरानं कथितं मया॥

ऊपर के पद मे 'पड्भाषा' से क्या तात्पर्य है, इसे रासोकार ने कहीं भी स्पष्ट नहीं किया है। वंशभास्कर के रचयिता सूर्यमल्ल ने भी अपनी भाषा को पड्भाषा कहा है। आपने अपने ग्रंथ के वारहवें मयूख [प्रथम राशि] में इन भाषाओं को गिनाया है किन्तु उसमे केवल पाँच ही का नाम आया है। ये हैं—(१) संस्कृत (२) प्राकृत (३) व्रजभाषा (४) अपभ्रंश तथा (५) पैशाची। वास्तव मे छठीं भाषा कौन है, यह कहना कठिन है। उदाहरण स्वरूप नीचे रासो से कतिपय पद उद्धृत किये जाते है—

'नमः संभवायं सरुवाय वायं
नमो रुद्रपायं वरद्वाय सायं ।
पसु पत्तए नित्तए मुग्ग पाए
कपर्दी महादेव भीमं भवाए ॥''
मयघ्नाये ईसाय त्रेयंबकाए
नमो धुम्मए धातए अद्दुवकाए ।

[ प्रथम समयो ]

ऊपर के पद में कवि ने प्राकृत के प्राचीन रूपों का अनुकरण किया है। कतिपय शुद्ध प्राकृत के रूप भी इस पद में उपलब्ध हैं जैसे दिव्य के लिए 'दिव्व' तथा अर्द्ध के लिए 'अद्ध'। अब नीचे एक दूसरा पद दिया जाता है:—

सयनं सब्बानं किय सज्जानं वज्जि नीहानं नीसानं।
बंधे सिलहानं, निज-निज थानं पक्खरि पानं असवानं ॥

ऊपर के छन्द में अनुस्वारान्त शब्दों का आधिक्य है। ये अनुस्वार किसी क्रम अथवा व्याकरण के नियमानुसार नहीं रखे गए हैं वरन् अनुप्रास तथा पढ़ने में लालित्य लाने के लिए ही ऐसा किया गया है। रासो में इस ढंग के अनेक छन्द हैं। डिंगल के अन्य कवियों ने भी इसका अनुकरण किया है। नीचे रासो की भाषा का एक तीसरा उदाहरण दिया जाता है.—

मनहुँ कलाससिमान, कला सोलहसों बन्निय ।
बाल बेस ससि ता समीप, अंम्रित रस पिन्निय ॥
विगसि कमल म्रिग भमर, वैन खंजन म्रिग लुट्टिय ।
हीर कीर अरु बिम्ब मोति, नखसिख अहि घुट्टिय ॥

छत्रपतिगयदं हरिहंस गति, विह बनाय संचै सचिय ।
पदमिनिय रूप पदमावतिय, मनहुँ काम कामिनि रचिय ॥

इस उदाहरण में संस्कृत के कला, कमल, मृग, भ्रमर, खजन आदि शब्द अपने तत्सम रूप मे ही वर्तमान है। बहुत सम्भव है, प्राचीन भापा के रूप बदल कर नए बनाए गए हों अथवा पीछे की रचना होने के कारण ही तत्सम शब्दो का अत्यधिक प्रयोग किया गया हो। अब रासो की भापा का एक चौथा उदाहरण दिया जाता है—

एक पहुर में साँवत प्यारे। लोक हजार पाँच तहँ मारे।
ये सांवत पृथ्वीराज पियारे। के ते ईदल सॅकर बुहारे।

महोबा समयो

ऊपर के उदाहरण में क्रिया तथा सज्ञा के प्राय. सभी रूप आधुनिक है जो व्रजभाषा मे प्रचलित हैं। अब भाषा सम्बन्धी पाँचवाँ उदाहरण नीचे दिया जाता है:—

पां भट्टी महनङ्क पान पुरसानी बब्बर ।
हबस पान हुजाब भ्रब्ब आलम्म जाम बर ।

अथवा

कहियत मालनि महरबान। चहुँवान बंस मैं दिली थान।
मादल महल में बसे जाय। पिजमत्तदार समुसियत धाय।

ऊपर 'खान' बब्बर' 'हबस' 'आलम' 'महरबान पिजमत्त-दार [खिदमतगार] आदि शब्दों का प्रयोग किया गया है। यह रासो की फारसी-संश्लिष्ट-शैली है। इसप्रकार रासो की भापा मे कई स्तर विद्यमान हैं। भिन्न-भिन्न रूपान्तरों तथा पाठ-भेदों के साथ इनका अध्ययन भी अत्यावश्यक है।

## अथ रेवातट समयौ लिख्यते

पृथ्वीराज का रेवातट आना सुनकर सुलतान की सेना सजकर चलना।

दूहा

रेवा तट आयौ सुन्यौ। वर गौरी चहुआन।
वर अवाज सब मिट्टि कै। सजे सेन सुरतान ॥ १ ॥

पृथ्वीराज का कहना कि बहुत बड़े शत्रु रूपी मृगों का समूह शिकार करने को मिला।

दूत वचन संभलि अगति। वर आपेटक खिल्ल१।
रेवातट पद्धर धरा। जूह मृगन बर२ मिल्लि ॥ २ ॥

राज्य-मंत्रियों ने यह सम्मति दी कि अपने आप झगड़ा मोल लेना उचित नहीं, किसी नीति द्वारा काम लेना ठीक है।

कवित्त

मिले सब्ब सामन्त। मत्त३ मंड्यौ सुनरेसुर।
दह गुना दल४ साहि। सजि चतुरङ्ग सजी उर५ ॥
भवन६ मन्त चुक्कौ न। सोइ वर मन्त विचारौ।
बल घट्यो अप्पनौ। सोच पच्छिलौ निहारौ ॥
तन सट्टौ७ लीजैन८ सुगति। जुगति बंध९ गोरी दलह।
संग्राम मीर प्रथिराज बल। अप्प१० मरि किज्जै११ कलह ॥३॥

---

रासो की अन्य प्रतियों में निम्नलिखित दोहा भी मिलता है:—
दूत गये कनवज्ज दिसि, ते आये तिन थान।
कथा मंजि चहुआन की, कहि क्रम धज्ज प्रमान।

१ खिल्लि २ मृगभर ३ मंत ४ बल ५ सउपर ६ भवन
७ सट्टे ८ लिज्जै ९ बंधि १० अप्पु ११ कीजै

यह बात सुनकर सामन्तो का मुसकराकर कहना कि भारथ का वचन है कि रण मे मरन से ही वीर का कल्याण है।

सुनिय बत्त पज्जून। राव परसंग मुसक्यौ।
देवराव बग्गरी। सैन दे पाव कसक्यौ॥
तन सट्टै सहि मुकति। बोल भारथ्थी बोलै।
लोह अंच उक्कुंत। पत्त तरवर जिमि डोलै॥
सुरतान चंपि मुक्यौ लग्यौ। डिल्ली नृप दल बानिवौ॥
भर भीर धीर सामन्त पुन। अवै पटंतर जानिवौ॥४॥

पज्जूनराय का कहना कि मैने सब शत्रुओ को पराजित किया और शहाबुद्दीन को भी पकड़ा। अब भी उससे नहीं डरता।

कहै राव पज्जून। तार कह्यौ तत्तारिय॥
मैं दख्खिन द्वै देस। भीर जद्दव पर पारिय॥
मैं बंध्यौं जंगलू। राव चामंड सुमथ्थे॥
बंभन बास बिरास। बीर बड़ गुज्जर तथ्थे॥
भर बिभंर सेन चहुआन दल। गोरी दल कित्तक गिनौ॥
जानै कि भीम कौरव सुघर। जर समूह तरवर किनौ॥५॥

जैतराव का कहना कि शहाबुद्दीन की सेना से मिलान होना लाहौर के पास अनुमान किया जाता है अतएव अपनी सब तैयारी कर लेनी उचित है, आगे जो आप की इच्छा हो।

कहै जैत पंवार। सुनहु प्रथिराज राज मत॥
जुद्ध साहि गोरी। नरिंद लाहौर कोट गत॥
सबै सैन अप्पनौ। राज एकट्ठ सु किज्जै॥
इष्ट अत्य सगपन सु। हित कागद लिपि दिज्जै॥

सामन्त सामि इहि मन्त है। अरु जु मंत चित्ते नृपति ॥
धन रहै ध्रम्म जसु जोग है। दिपति दीप दिव लोकपति ॥६॥

रघुवंशराम का कहना कि 'हम सामन्त लोग मंत्र क्या जाने? केवल मरना जानते है, पहले शाह को पकड़ा था, अब भी पकड़ेंगे।

वह वइ कहि रघुवंश। राम हक्कारि सु उठ्यौ ॥
सुनौ सब्ब सामन्त। साहि आए बल छुट्यौ ॥
गज रु सिंघ सा पुरिष। जहाँ रूँधे तहाँ भुम्भै ॥
असम समौ जानहि न। लज्ज पंकै आलुम्भै ॥
सामन्त मन्त जानैं नहीं। मत्त गहै इक मरन कौ ॥
सुरतान सेन पहिले बंध्यौ। फिर बंधौ तौ करन कौ ॥७॥

कविचन्द का कहना कि हे गुज्जर गँवारी बातें न कहो, इन्हीं बातों से राज्य का नाश होता है। हम सब के मरने पर राजा क्या करेगा?

रे गुज्जर गौवार। राज लै मन्त न होई ॥
अप्प मर छिज्जै नृपति। कौन कारज अह जोई ॥
सब्ब सेवक चहुआन। देस भग्गै घर पिल्लै ॥
पच्छि काम कइ करै। स्वामि संग्राम इकल्लै ॥
पंडित भट्ट कवि गाइना। नृप सौदागिर वार हुअ ॥
गजराज सीस सोभा वरन ❀कन उढाइ वह सोभ लअ ॥८॥

पृथ्वीराज का कहना कि जो बात आगे आई है, उसके लिए युद्ध का सामान करो।

दूहा

परी पोर तन †दिंग मम। अग्ग जुद्ध सुरतान ॥
अब इह मंत विचारये। तरन मरन परवान ॥९॥

❀भँवर † परीखो रतन

गज्जन संग प्रथिराज कैं। है दिष्षिय परवान ॥
बज्जी पष्षर षंड रे। चाहुआन सुरतान ॥ ०॥
ग्यारह अष्षर पञ्च पट। लहु गुरु होइ समान ॥
कंठ सोभ वर छन्द कौ। नाम कह्यौ परवान ॥११॥

पृथ्वीराज के घोड़ाकी शोभा का वर्णन

छन्द कंठशोभा

फिरे हय वष्षर पष्षर से। मने फिर इंदुअ पंथ कसे ॥
सोई उपमा कविचन्द कथे। सजे मनों पोंम पवंग रथे ॥
उर पुट्ठिय सुट्ठिय दिट्ठयता। वपरो पय लंगत ता धरिता ॥
लग्गे उड्डि छित्तिय चौ नलयं। सुने पुर केहु अवत्तनयं ॥
अग बधि सुहेम हमेल घनं। तत्र चामर जोति पवंन रुनं ॥
अह अट्टस तारक बीत पगे। मनों सुत के उर भान उगे ॥
पय मंडिहि अंसु धरे उलटा। मनौं विटप देषि चले कुलटा ॥
मुष कट्टिन घूंघट अस्सु वली। मनौं घुघंट दै कुलबद्धु चली ॥
तिनं उपमा बरनी न घनं। पुजे मन आग पवंन मनं ॥१२॥

आधी रात को दूत पृथ्वीराज के पास पहुँचा और समाचार दिया कि अट्ठारह हजार हाथी और अट्ठारह लाख सेना के साथ सुलतान लाहौर से चौदह कोस पर आ पहुँचा।

कुंडलिया

नव बज्जो घरियार घर। राज महल्ल उठि जाइ ॥
निसा अद्ध वर उत्तरे। दूत संपते आइ ॥
दूत संपते आइ। धाइ चहुआन सु जग्गिय।
सिघ विहथ्थौं मुक्कि। साहि साही उर तग्गिय।
अट्ठ सहस गजराज। लष्ष अट्ठारह ताजिय ॥
उभै सत्त वर कोस। साहि गौरी नव बाजिय ॥१३॥

पृथ्वीराज ने दूत से पत्र लेकर पढ़ा—हिन्दुओं के दल में शोर मच गया।

दूहा

बचि कागद चहुँआन नें। फिरन चन्द सह थान।
मनो वीर तनु अंकुरे। मुगति भोग बनि प्रान।
मची कूह दल हिन्दु के। कसे सनाह सनाह।
वर चिराक दस सहस भइ। बजि निसान, अरिदाह ॥१५॥

दूत का दरवार में आकर पृथ्वीराज से कहना कि मुसलमान सेना चिनाव के पास आ गई। चन्दपुडीर ने उसका रास्ता बाँधकर मुझे इधर भेजा है।

वा बख्वू नृप सुत्रकते१। दूत आइ तिहि बार।
सजी सेन गोरी सुभर२। उत्तर पु नद पार
पचासज गोरी नृपति। बंध उतरि नहिं पार।
चन्द वीर पुडीर नें। थटि मुक्के दरबार ॥१७॥

सुलतान को अपने सामन्तों के साथ युद्ध के लिए प्रस्तुत होना।

कवित्त

पां मारुफ तत्तार। पान पिलची दर गढढे।
चामर छत्र सुजक। गोल सेना रचि गढढे।
नारि गोरि जम्बूर। सुबर कीना गज्ज सारं।
नूरी पां हुज्जाव। नूर महम्मद सिर भारं।
वज्जीर पान गोरी सुभर। पान पान हजरत्ति पां।
बिय सज्जि सैन हरवल करिय। तहां उभौ३ सजरत्ति पां ॥१८॥

शाहजादे का सरदारों के साथ सेना हरवल रचना और सेना के मुख्य सरदारों के नाम और उनका पराक्रम वर्णन।

---

१ बावसू कोयन भयो २ सुबर ३ औ

रचि हरवल सुरतान । साहिजादा सुरतानं ।
पाँ पैदा महमूद । वीर बंध्यौ सुविहानं ।
पाँ मंगोल लल्लरी । बीस टंकी बर पंचै ।
चौ तेगी सहबाज । बान अरि प्रान सु अंचै ।
जँहगीर पान जह गोर बर । पाँ हिन्दू बर बर बिहर ।
पच्छिमी पान पट्ठान सह । रचि उभ्भै हरवल गहर ॥१९॥
रचि हरवल पठठान । पान हुसमान रु गप्पर ।
केली पाँ कुंजरी । साँह सारी दल पख्खर ।
पाँ भट्टो मह नंग । पान षुरसानी बब्बर ।
हबस पान हुज्जाब । अब्ब आलम्म जास बर ।
तिन अग्ग अट्ठ[1] गजराज बर । मद सरक पट्टे तिना ।
पंच बिन पिंड जो ऊपजे । जुदूध होइ लज्जी बिना ॥२०॥

शहाबुद्दीन का इस पार, तीस दूतों को रखकर, चिनाव पार करना ।

करित माय बहु साहि[2] । तीस तहँ रषि फिरस्ते ।
आलम पान गुमान । पान उजबक निरस्ते ।
लहु मारुफ गुमस्त । पान हुस्तम बजरंगी ।
हिंदु सेन उप्परें । साहिबज्जे रन जंगी ।
सह सेन टारि सोरा रच्यो । साहि चिनाब सु उत्तरयो ।
संभल सूर सामन्त नृप । रोस बीर बीर डुरयो[3] ॥२१॥

यह सुनकर पृथ्वीराज का क्रोध करना और दूत का कहना कि पुंडोर उसे रोके हुए है ।

दूहा

तमसि तमसि सामन्त सब । रोम भरिग प्रथिराज ।
जब लगि रुपि पुंडीर नें । रोक्यौ गौरी साज ॥२२॥

---

१ अट्ठ २ माया चौ साह ३ डुरयौ

सुलतान का चिनाव उतरना और चन्दपुण्डीर का गिरना देखकर दूत ने वढ़कर पृथ्वीराज को समाचार दिया।

कवित्त

उतरि साहि चिन्हाव। भाव पुडीर लुथ्थि पर।
उप्पारयौ१ वर चद। पंच वधन सु पथ्थ धर।
दिष्षि दूत वर चरित। पास आयो चहुआनं।
उप्पर गोरी नरिंद। हाम बढ्ढो सुरतान।
वर मीर धीर मारूफ ढुरि। खच अनी एकठ जुरी।
मुर पच कोस लाहौर तैं। मेच्छ मिलानह सो करी॥२३॥

पृथ्वीराज ने क्रोध के साथ प्रतिज्ञा की कि तब मैं सोमेश्वर का वेटा जो फिर सुलतान को कैद करूँ। पृथ्वीराज ने चन्द्रव्यूह की रचना करके चढ़ाई की।

दूहा

वीर रोस वर वैर वर। झुकि लग्गौ असमान।
तौ नन्दन सोमेस कौ। फिरि बंधौ सुरतान।२४॥
चन्द्रव्यूह नृप बंधि दल। भनि प्रथिराज नरिंद।
साहि२ वंध सुरतान सौं। सेना विन विधि कंद॥२५॥

पंचमी मंगलवार को पृथ्वीराज ने चढ़ाई की। कवि ने उस दिन के ग्रह स्थिति योग आदि का वर्णन किया है।

कवित्त

वर मंगल पञ्चमी। दिन सु दीनौ प्रथिराजं।
राह केत्त जय दीन। दुष्ट टारे सुभ काज।
अष्ट चक्र जोगनी। भोग भरनी सुधि रारी।
गुर पञ्चम रवि पञ्च। अष्ट मङ्गल नृप भारी।
कै इन्द्र बुद्धि मारथ्थ भल। कर त्रिसूल चक्रा वलिय।
सुभ घरिय राज वर लीन वर। चढ्यौ उदै क्रूरह वलिय॥२६॥

---

१ उप्पारयौ २ साह

दूहा

सो रचि उद्ध अवद्ध अध । उगि महव विधि कंद ।
बरनिपेध नृप बचौ । कौन भाय कवि चन्द ॥२७॥

जिस प्रकार चक्रवाक, साधु, रोगी, निर्धन, विरह-वियोगी लोग रात्रि के अवसान और सूर्योदय की इच्छा करते है उसी प्रकार पृथ्वीराज भी सूर्योदय को चाहता था।

कवित्त

प्रात सूर बछ्ई । चक्क चक्किय रबि बंछै ।
प्रात सूर बछ्ई । सुरह बुद्धि बल सो इंछै ।
प्रात सूर बछ्ई । प्रात बर बंछि वियोगी ।
प्रात सूर बछ्ई । ज्यौं सु बंछै बर रोगी ।
बंछ्यौ प्रात ज्यौं त्यौं उनन । बंछै रंक करह्ल बर ।
बंछ्यौ प्रात प्रथिराज ने । सत्ती सत्तबंछैति उर ॥२८॥

पृथ्वीराज की सेना तथा चढ़ाई का वर्णन।

दूहा

क्रमगाह इक सुगत की । क्यों करिजै बापान ।
मन अनप सामन्त नै । कच करबति पापान ॥२९॥
बाई विप धुंधरी परिय* । बद्दर छाए भान ।
कुन घर मगल बज्जही । कै चढ़ि मगज आन ॥३०॥

दोनो ओर की सेनाओ के चमकते हुए अस्त्र-शस्त्र और निशानो का वर्णन।

दिष्ट देपि सुरतान दल । जोद्दा चकत बान ।
पहकि फेरि उड़गन चले । निसि आगम फिर जान ॥३१॥

---

* बाय विषम धंधर परी ।

धजा बाइ बकुर उड़ंत । छबि कबिंद इह आइ ।
उडुगन चंद नरिंद बिय । लगी मनों१ अइ पाइ ॥३२॥
से सनि सकहि-बजतहि । बाजे कुहक सुरंग ।
मेटै सद्द निसान के । सुने न श्रवनति अंग ॥३३॥

जब दोनों सेनाएँ सामने हुई तब मेवारपति, रावल समरसिंह ने आगे बढ़कर युद्ध आरम्भ किया।

अनि दोउं घनघोर ज्यों । धाय मिले करघाट ।
चित्रंगी रावर बिना । करै कोन दहवाट ॥३४॥

कवित्त

पवन रूप परचंड । घालि असुअसि वर झारे ।
मार मार सुर बज्जिय। पत्त तरु अरि सिर पारे ।
फहकि सद्द फेफरा । हड्डु कंकर उप्पारे ।
कटि भसुंड परिमुंड । भिंड कंटक उप्पारे ।
बज्जयौ विषम मेवार पति । रज उडाइ सुरतान दल ।
समरथ्थ समर सम्मर मिलिय । अनी मुष्प पिष्षौ सबल ॥३५॥

रावल, जैत पँवार, चामंडराय और हुसेनषां का क्रमानुसार हरावल मे आक्रमण करना। पीठि सेना का पीछे से बढ़ना।

रावर उप्पर धाई । पर्यौ पोवार जैत पिष्कि ।
तिहि उप्पर चांमड । कर्यौ हुस्सेन पान सजि ।
धक्काई धक्काइ । दोइ हरवल बर मझ्झै ।
पच्छ सेन आहुट्टि । अनी बंधी आलुझ्झै ।
गजराज विय२ सुरतान दल । दह चतुरँग३ वर बीर बर ।
धनि धार धार धारह धनी । वर भट्टी उप्पारि कर ॥३६॥

---

१ लगि मांन २ बीय ३ दहद चरंग

## हिन्दू सेना की चन्द्र-व्यूह-रचना

छत्र सुजीक सु अप्पि। जैत दीनौ सिर छत्र।
चन्द्रव्यूह अकुरिय। राज दुष्ष इहां इकत्र।
एक अग्र हूसेन। बीय अग्रह पुंडीरं।
मद्धि भाग रघवस। राम उब्भौ बर बीरं।
सोषलौ सूर सारंग दे। उररि पान गोरीय सुप।
हथनारि गोर जंबूर घन। दुहूँ बांह उब्भंति रुप।।३७।।

दोपहर के समय चंदपुंडीर का तिरछा रुख देखकर शत्रु-सेना को दबाना।

छुट्टि अद्ध बर घटिय। चढ्यौ मध्यान भान सिर।
सूर कंध बर कढ्ढि। मिलै काहर कुरंग बर।
घरी अद्ध बर अद्ध। लोह सो लोह जु रुक्कै।
मन अग्गै अरि मिलै। चित्त मे कंक परक्कै।
पुंडीर भीर भंजन भिरन। बरन तिरच्छौ लग्गयौ।
नव बधू जेन संका सुबर। उदौ जानि जिम भग्गयौ।।३८।।

सुलतान का घबराना। तातारखाँ का धैर्य दिलाना।

दूहा

तेज छुट्टि गोरी सुबर। दिय धीरज तत्तार।
मो उब्भै सुरतान को। भीर परी इन वार।।३९।।

सोलंकी माधवराय से खिलजीखाँ से तलवार का युद्ध होने लगा। माधवराय की तलवार टूट गई तब वह कटार से लड़ने लगा। शत्रुओं ने अधर्म युद्ध से उसे मार गिराया।

कवित्त

सोलंकी माधव। नरिंद पिलषी सुप लग्गा।
सुभर वीर रस बीर। बीर वीरा रस पग्गा।

दुश्रन जुद्ध जुध तेग। दुहु दुप्पन उभमारिय।
वेग तुट्टि चालुक। बथ्थ परि कड्ढि कटारिय।
अग अग्ग रुक्कि ठिल्लै वलन। अधम जुद्ध लग्गे लरन।
सारंग बंध घन घाव परि। गोरी त्रै दिब्बी मरन ॥४०॥

वीर गति से मरने पर मोक्षपद पाने की प्रशंसा।

पग्ग हटक्कि जुटिक्क। जमन सेना समंद गजि।
हय गज्ज बर हिल्लोर। गरुग्र गोइंद दिष्पि सजि।
अनम अठेल अभंग। नीर असि मीर समाहिय।
अति दल बल श्राहुट्टि। पच्छ लज्जी पर वाहिय।
रज लज्ज रज्ज मुक्कि न रह्यौ। रज न लगो रजरज भयो।
उच्छंगन अच्छर सो लयौ। देव विमानन चढ़ि गयो ॥४१॥

जैसिंह की वीरता और उसकी वीर-मृत्यु की प्रशंसा।

परि पतंग जैसिंघ। पतंग अप्पुन तन दझ्झै २।
नव पतंग गति लीन। करे अरि अरिधज धज्जै।
तेल ठाम वात्तीय। अगन्नि एकल विहभाइय।
पंच अप्प अरि नच। पंच अरि पंथ लगाइय।
आरब्भि-कू आरी बर बरयौं। दै दाहन दुज्जन दवन।
जीतेव असुर महि मंडलह। और ताहि पुज्जै कवन ॥४२॥

वीर पुण्डीर के भाई की वीरता और उसके कबन्ध का खड़ा होना।

रुप्यौ बीर पुंडरी। फिरा पारस सुरतानी।
शस्त्र बीर चमकंत। तेज आरुहि सिर ठानी।
टोप श्रोप तुटि किरच। सार सारह जरि भारे।
मिली नछिन्न रोहनी। सीस ससि उडगन चारे।

उठि परत भिरत भंजत अरिन । जै जै जै सुर लोक हुअ ।
उठ्यौ कमंध पल पंच चव । कौन आइ कथ्यौ जु धुअ ॥४३॥

पज्जूनराय के भाई पल्हानराय का खुरसानखाँ के हाथ से मारा जाना ।

दुज्जन सल कूरंभ । बंध पल्हन हकारिय ।
सम्हौ षाँ पुरसान । तेग लंबी उभ्भारिय ।
टोप तुट्टि बरकरी । सीस परि तुट्टि कमंधं ।
मार मार उच्चार । तार तं नंचि कमध ।

तहँ देषि रुद्र रुद्रह हस्यो । हय हय हय नदी कह्यौ ।
कवि चंद शैल पुत्री चकित । पिष्षि बीर भारथ नयौ ॥४४॥

जैसिंह के भाई का मारा जाना

सोलंकी सारंग । पान पिलची मुष लग्गा ।
वह पगानौं भृत्त । इते चहुआन विलग्गा ।
है कधन दिय पाय । कन्ह उत्तरिं थिय बाजिय ।
गज गुंजार हुंकार । धरा गिर कंदर गाजिय ।
जय जयति देव जै नै करहि । पहुपअलि पूजत रिनइ ।
इन पर्यौ षेत साधै सकल । इक रह्यौ बंधै धुनइ ॥४५॥

गोइन्दराय का तत्तारखाँ के हाथी और फीलवान को मार गिराना ।

करी मुष्य आहुट्ट । बीर गोइंद सु आपे ।
कबिल पील जनु कन्ह । दन्त दारुन गहि नप्पे ।
सुंड दंड भये षंड । पीलवानं गज मुक्यौ ।
गिद्धि सिद्धि बेताल । आइ अपिन पल रुक्यौ ।

वर वीर परन्या भारथ वर१ । लोह लहरी लगातर मुरयौ ।
तसार पान मग्हा मु क्रत२ । विघ दधि अंबर दुर्यो ॥४६॥

नरसिंहराय के सिर में घाव लगने से उसके गिर जाने पर चामुंडराय का उसकी रक्षा करना ।

पोलि परग नरसिंघ । विक्रिक पत्र सीसह झारिय ।
तुटि वर धरनि परंत । परत संमरि कट्टारिय ।
चरन थत दरक्कत । धीर कूरम करारौ ।
तेग बाह् सुक्कत । झरी भर लोह संमारौ ।

चलि गयौ क्रमन क्रम्मन४ चलै । तुट्यौ न तुट्ट तन हथ्थ बर ।
तिन परत धीर दाहर तनौ । चामंडा वज्री लहर ॥४७॥

जैतराय के भाई लखमणराय के मरते समय अप्सराओं का उसके पाने की इच्छा करना परन्तु उसका सूर्यलोक भेद कर मोक्ष पाना ।

कवित्त

जैत बन्ध ढहि परयौ । लष्य लष्षन की जायौ ।
तह झगरी मह माय । देवि हुंकारौ पायौ ।
हुंकारं हुंकार । जूह गिद्धनि दछ्छायौ ।
गिद्धिन तें अपछरा । लियौ चाहत नहि पायौ ।
अवतरन सोइ उतपति गयौ । देवयान विभ्रम बियौ ।
जम लोक न शिवपुर ब्रह्मपुर । भान यान भाने बियौ ॥४८॥

तन झंझरि पावार । परयौ धर सुच्छि घटिय बिय ।
वर अछर बिटयौ । सुरङ्ग सुवके सुरङ्ग हिय ।

---

१ भिरि २ लहर, लगात ३ क्रित ४ नक्कमन, क्रमनन ।

तिहित बाल ततकाल। सलप बंधिव ढिंग आइय ।
लिपिय अङ्ग बिय हथ्थ। सोइ बर बंच दिपाइय ।
जनम मरन सुइ हुइ सुगति। नन मिटै भिटइ न तुश्र।
ए वार सुघर बंटहु नहीं। बंधि लेहु सुकी बधुश्र ।

महादेव का, लक्ष्मण का सिर, अपनी माला के लिए लेना।

दूहा

राम बन्ध को सीस बर। ईस गह्यौ कर चाइ।
अथिथ दरिद्री ज्यौ भयौ। देपि देपि ललचाइ ॥५०॥

एक पहर दिन चढ़े जङ्घा योगी ने त्रिशूल लेकर घोर युद्ध मचाया।

जाम एक दिन चढ़त बर। जंघारौ भुकि बीर ।
तीर जेम तत्तौ परयौ। धर अग्गारे मीर ॥५१॥

कवित्त

जंघारौ जोगी। जुगिन्द कढ्यौ कट्टारौ ॥
परस पानि सुझो। त्रिसूल मग्गर अधिकारौ ॥
जटत बांन सिंगी। विभूत हर वर हर सारौ।
सबर सद्द बद्दयौ। विषम मद गंधन भारौ।

आसन सदिट्ठ निज पत्ति में। लिय सिर चन्द अम्रित अमर।
मंडलीक राम रावन भिरत। नभौ वीर इत्तौ समर ॥५२॥

शस्त्र सजकर सुलतान का युद्ध मे लूटना। लंगरीराय का घोर युद्ध मचाना। लंगरीराय की वीरता की प्रशंसा।

सिलह सज्जि सुरतान। भुक्कि बज्जै रन जंगं ।
सुने श्रवन लङ्गरी। बीर लग्गा अनभंगं ।

बीर धीर सत मध्य । बीर हुंकरि रन धायौ ।
सामंता सत मद्धि । मरन दीनं भय सायौ ।
पारंत धक्क हक्कंत रन । पग प्रवाह पग पुल्लयौ ।
बिभ्भूत चंद अंगम तिलक । बहसि बरिहकि बुल्लयौ ॥५३॥

लंगा लोह उचाह । पर्यौ घुंमर घन मझ्झै ।
जुरत तेग सम तेग । कोर बद्दर कछु सुझ्झै ।
यों लग्गौ सुरतान । अनल दावानल दग्गं ।
ज्यों लंगूर लग्गया । अगनि अंनै आलग्गं ।
इक मार उभ्भार अपार मल । एक उभ्भार सुभ्भारयौ ।
इक बार तर्यो दुस्तर रुपे । दूजै तेग उभारयौ ॥५४॥

लोहाने की वीरता का वर्णन । चौसठ खांओं का मारा जाना ।

## कवित्त

लोहानौ मद मुंद । बान मुक्के बहु भारी ।
फुट्टि सु ठट्टर ज्वान । पिट्ठ ऊरद्ध निकारी ।
मनों किवारी लागि । फुट्टि पिरकी उग्घारिय ।
बट्टारी बर कट्टि । बीर अवसान संभारिय ।
एक भर मीर उरभारि भर । करि सुमेर परि अरि सु फिरि ।
चवसट्ठि षान गोरी परे । तीन राव इक राज परि ॥५५॥

मानि लोह मारुफ । रोस बिहुर गाहक्के ।
मनु पंचानन बाहि । सद्द सिरहद्द हहक्के ।
दुहूँ मीर बर तेज । सीस इक सिंवह बाही ।
टोप टुट्टि बहक्री । चंद ओपमता पाई ।

मनु सीस बीय शृंग बिज्जुलह । रही हेत गुटि भान इति ।
उतमंग सुहे बिंब टूक ह्वै । मनु उडगन नृप तेज मति ॥५६॥

चौसठ खान मारे गए और तेरह हिन्दू सरदार मारे गए। हिन्दू सरदारो के नाम तथा उनका किससे युद्ध हुआ उसका वर्णन।

दूसरे दिन तत्तारखां का शहाबुद्दीन को विकट-व्यूह के मध्य मे रखकर युद्ध करना और सामन्तो का क्रोध कर शाह की तरफ बढ़ना।

कवित्त

दस हथ्थी सु विहान । साहि गोरी सुप किम्नौ ।
कर अकास बादी । ततार चवकोद स दिन्नौ१ ।
नारि गोरि जंबूर । कुहक वर बान अघानं ।
गज्जि भग्ग प्रथिराज । चित्त करयो अकुलानं ।
सो मोह कोह वर बज्जि कैं । व्रज उन धारय धमसि कैं ।
सामन्त सूर वर बीर वर । उठे बीर बर हमसि कैं ॥५७॥

अद्ध अद्ध जोजनह । मोर उड़ि संगा केरी ।
तब गोरी सुरतान । रोस सामन्तह घेरी ।
चक्र श्रवन चौडोल । अग्ग सेपन पंचासौ ।
सूर कोट ह्वै जोट । सार मारनह हुलासौ ।२
वर अगनि बगी दल्लौ नहीं । पख्खर३ कोट सुजोट४ हुअ ।
वर बीर रास समरह परिय । सार धार वर कोट हुअ ॥५८॥

खुरासानखां का सुलतान के वचन पर तैश आकर घोर युद्ध मचाना।

---

१ बिछिन्नौं २ मरनह उन्हासौ ३ पद्धर ४ सजोर

कवित्त

षां पुरसान ततार। पिष्फ्फि दुज्जन दल भग्गै।
बचन स्वामि उर पटकि। हटकि तत्तवी कर नग्गै।
कज्जल पंति गज बिथुरि। मध्य सैन चहुआनी।
अजै मानि जै रारि। बियसु तेरह चपि प्रानी।
धामन्त फिरस्तन कढ्ढि अमी। ढहति पिंड सामन्त भजि।
वर बीर भीर बाहन कहर*। परे धाइ चतुरंग सजि ॥५६॥

लड़ाई के पीछे स्वर्ग में रम्भा ने मेनका से पूछा कि तू उदास क्यों है? उसने उत्तर दिया कि आज किसी को वरन करने का अवसर नहीं मिला।

कवित्त

पच्छै भौ संग्राम। अग्ग अच्छर विचारिय।
पूछै रंभ मेनिका। अज्ज चित्तं किम भारिय।
तब उत्तर दिय फेरि। अज्ज पहुनाई आइय।
रथ्थ बैठि औथान। सोभतह कन्त न पाइय।
भर सुभरपरे भारथ्थम भिरि। ठाम ठाम जुप जीत रथ।
उयकीय पंथ हल्लै चल्यौ। सुथिर सभौ देपीय तय ॥६०॥

हुसैनखां घोड़े से गिर पड़ा, उमवकखाँ खेत रहा, मारूफखां तातारखाँ सब पस्त होगए, तब दूसरे दिन सबेरे सुलतान स्वयं तलवार निकालकर लड़ने लगा।

कवित्त

षां हुसेन ढरि पर्यौ। अस्व फुनि पर्यौ सारबहि।
झुम्भ्झ फेरि सति सीव१। पान उजबक्क पेत रहि।

---

*करह

षाँ ततार मारूफ । षान षाना घट घुम्मैं ।
तब गोरी सु बिहान । आइ दुज्जन मुष झुम्मैं ।
कर तेग झल्लि मुट्ठिय सुबर । नहिं सुलतानह षन करी ।
अदि हार दीह पलटे सुबर । तबहि साहि फिरि पुक्करी ॥६१॥

सुलतान ने एक बान से रघुवंस गुसाईं को मारा। दूसरे से भीम भट्टी को। तीसरा बान हाथ का हाथ ही में रहा कि पृथ्वीराज ने उसे कमान डालकर पकड़ लिया।

तब साहिब गोरी नरिंद । सतबान समाहिय ।
पहिल बान बर बीर । हने रघुवंश गुसाइय ।
दुजै बान ते कण्ठ । भीम भट्टी बर भंजिय ।
चहूआन तिय बान । पान अद्धं धरि रज्जिय ।

चहुआन कमान सुसंधि करि । तीय बान हथ हथ्थ रहिय ।
तब लगि चंपि प्रथिराज ने । गोरी वे गुज्जर गहिय ॥६२॥

सुलतान को पकड़कर और हुसैनखाँ ततारखाँ आदि को विजय करके पृथ्वीराज दिल्ली गए। चारो ओर जैजैकार हुआ।

गहि गोरी सुरतान । षान हुस्सैन उपारयो ।
षाँ ततार निसुरत्ति । साहि झारि कर डारयौ ।
चामर छत्र रषत्त । बषत लुट्टे सुलतानी ।
जै जै जै चहुआन । बजी रन जुग जुग बानी ।
गज बन्धि बन्धि सुरतान कौं । राय ढिल्ली ढिल्ली-नृपति ।
नर नाग देव अस्तुत करैं । दिपति दीप दिव लोकपति ॥६३॥

एक समय प्रसन्न होकर पृथ्वीराज ने सुलतान को छोड़ दिया।

दूहा

मसै एक बत्ती नृपति। वर छंड्यो सुरतान।
तपै राज चहुम्रान यौं। ज्यों ग्रीषम मध्यान ॥६४॥

एक महीना तीन दिन कैद रखकर नौ हजार घोड़े और बहुत से माणिक्य-मोती आदि लेकर सुलतान को गजनी भेज दिया।

मास एक दिन तीन। साह संकट में रुंद्धौ।
करिय अरज उमराउ। दंढ हय मंगिय सुद्धौ।
हय अमोल नव सहस। सत्त से दिन पेराकी।
उज्जल दंतिय अट्ठ। वीस मुर ढाल सुजक्की।
नग मोतिय मानिक नवल। करि सलाह संमेल करि।
परि राइ राज मनुहार करि। गज्जन वै पठयौ सुघरि ॥६५॥

## नरपतिनाल्ह

परिचय

"बीसलदेवरासो" के रचयिता का नाम नरपति नाल्ह अथवा नल्ह है। यह नाम ग्रंथ मे अनेक स्थलो पर आया है :—

'कर जोड़े 'नरपति' कहइ ।
'नाल्ह' कहइ जिण लावइ खोड़ि ॥८॥
'नाल्ह' रसायण आरभइ ।
सारदा तुटि ब्रह्म कुमारि ॥९॥
[ बी० रा०; पृ० ४ ]

कवि की जाति के सम्बन्ध मे विद्वानो मे बड़ा मतभेद है। पं० रामचन्द्र शुक्ल ने अपने इतिहास मे उसे 'भाट' लिखा है। बोसलदेव रासो मे उसने अपने लिए यत्र-तत्र "व्यास" शब्द का प्रयोग किया है :—

'नरपति 'व्यास' कहइ कर जोड़ि ।
तो तूठा तैतिसौ कोड़ि ॥
[ पृ० ३० ]

पहिलइ पंड कहइ छइ 'व्यास' ।
राजमतो राय पुरीय आस ॥
[ पृ० ३१ ]

इसी 'व्यास' शब्द के आधार पर "बोसलदेवरासो" के सम्पादक ने कवि को 'भाट' लिखा है; किन्तु श्री अगरचन्द नाहटा ने उसी शब्द के आधार पर उसको ब्राह्मण स्वीकार किया है। आप लिखते हैं—

"वीसलदे रासो के रचयिता नरपतिनाल्ह को श्री सत्यजीवन वर्मा और श्रीरामचन्द्र शुक्ल भाट लिखते हैं, पर ग्रंथ में स्पष्ट उसे 'व्यास' या 'जोइसो' लिखा है। राजपूताने में ये दोनों जातियाँ ब्राह्मण वर्ण के अंतर्गत हैं। हमें नाल्ह ब्राह्मण ही जान पड़ता है।"❀

'नरपति' कवि का मुख्यनाम तथा 'नाल्ह' कौटुम्बिक नाम प्रतीत होता है। अन्य सामग्रियों के अभाव के कारण कवि की जाति के सम्बन्ध में अंतिम निर्णय देना कठिन है। यदि वास्तव में व्यास तथा जोइसो, वर्तमान काल में भी, राजस्थानी ब्राह्मणों के अंतर्गत मिलते हैं तो उसे भाट बनाने का कोई कारण नहीं ज्ञात होता। "वीसलदेवरासो" के अतिरिक्त कवि की अन्य कोई रचना अभी तक उपलब्ध नहीं हुई है।

## वीसलदेवरासो का सारांश†

प्रथम खण्ड में कवि, सर्वप्रथम गणेश तथा सरस्वती की स्तुति करके फिर ग्रंथ के निर्माण की तिथि का निर्देश करता है। तत्पश्चात् धार नगरी के राजा भोज तथा उसकी कन्या राजमती का वर्णन करता है। अपनी स्त्री के परामर्श से भोज एक ब्राह्मण को अपनी कन्या के योग्य वर खोजने के लिए भेजता है, जो जेसलमेर, तोड़ा, अयोध्या, दिल्ली, मथुरा आदि अनेक स्थानों के राजाओं को देखते हुए, अंत में, अजमेर के राजा वीसलराय के यहाँ पहुँचता है। राजमती के योग्य वीसलदेव को ही समझकर ब्राह्मण धार नगरी लौट आता है और

---

❀राजस्थानी, भाग ३, अंक ३; पृ० २१।

†यह सारांश काशी-नागरी-प्रचारिणी-सभा द्वारा प्रकाशित संस्करण के आधार पर दिया गया है।

भोज को उसकी सूचना देता है। राजाभोज भी लग्न निश्चित करके बीसलदेव को तिलक भेजता है।

निश्चित-तिथि पर बारात अजमेर से प्रस्थान कर चित्तौर-गढ़, बीसलपुर, तथा मालवगिरि होती हुई उज्जैनी पहुँचती है और बड़े समारोह के साथ राजमती का बीसलदेव से विवाह सम्पन्न होता है। माघ पंडित के कहने पर राजमती बीसलदेव के गले में जयमाल डालती है तथा 'माश्रम ज्योतिषी', 'देश्रम व्यास', 'पंडितमाघ' और 'कवि कालिदास' मिलकर वेदोच्चारण करते हैं।

भाँवर के समय, पहली फेरी में भोज, बीसलदेव को अलीसर और कुडाल देता है। दूसरी में बहुत सी सम्पत्ति और घोड़ों के साथ मण्डोवर, गुजरात और सोराष्ट्र देता है। तीसरी फेरी में साँभर, तोड़ा, टोंक, देता है। चौथी फेरी के समय बीसल चित्तौड़ माँगता है। देने की इच्छा न होते हुए भी अपनी पुत्री के कहने पर भोज उसे चित्तौड़ का भी राज्य देता है और बीसल का मान रखता है। राजमती के साथ बारात फिर अजमेर के लिए प्रस्थान करती है और वहाँ पहुँचकर बीसलदेव अपनी नवविवाहित वधू के साथ सुखपूर्वक जीवन व्यतीत करने लगता है। इसी स्थल पर प्रथम खण्ड की कथा समाप्त होती है।

पुनः गणेश की वन्दना से कवि द्वितीय खण्ड की कथा आरम्भ करता है। एक दिन राज्य तथा धन सम्पत्ति के सम्बन्ध में राजमती तथा उसके पति में परस्पर वाद-विवाद चल पड़ता है। राजा को गर्व था कि उसके समान देश में कोई अन्य अधिपति ही नहीं, किन्तु रानी ने ऐसे गर्व को निराधार सिद्ध करते हुए बतलाया कि उड़ीसा का राजा उससे कई गुना अधिक सम्पत्ति शाली है। राजा के यह पूछने पर कि उसको उड़ीसा

के विषय मे कैसे ज्ञान हुआ, राजमती अपने पूर्व-जन्म की कथा वतलाती है। राजा उड़ीसा की यात्रा करके उसे विजय करने का आग्रह करता है और रानी के अनेक प्रकार के समझाने पर भी नहीं मानता। लग्न निश्चित करते समय ज्योतिपी राजमती की मंत्रणा से एक मास बाद का मुहूर्त बतलाता है जिसके कारण राजा को कार्तिक तक के लिए अपनी यात्रा स्थगित कर देनी पड़ती है।

निश्चित-मुहुर्त पर वह बहुत से सरदारों के साथ उड़ीसा के लिए प्रयाण कर देता है और रानियों के रोकने पर कुछ भी ध्यान नहीं देता। उड़ीसा पहुँचने पर वहाँ का तत्कालीन शासक, देवराज उसका बड़ा स्वागत-सत्कार करता है। यहीं पर द्वितीय खण्ड भी समाप्त होता है।

तृतीय खण्ड के आरम्भ मे, कवि, राजमती के वियोग का विस्तृत-वर्णन करता है। इसप्रकार दस वर्ष वीत जाने पर ग्यारहवे वर्ष रानी की ओर से पॉडे के द्वारा उड़ीसा के राजा के यहॉ पत्र भेजने तथा पत्र पाकर वीसलदेव के अजमेर लौट आने को कथा है।

चतुर्थ खण्ड हनुमान जी की वन्दना से आरम्भ होता है। इसमे पहले वीसलदेव के द्वारा अपने भतीजे को युवराज के पद पर आसीन कराने और भोज को आमंत्रित करके उससे मिलने की कथा है, तत्पश्चात् भोज के राजमती के साथ धार जाने और वीसलदेव द्वारा राजमती को वापस लाने की कथा का वर्णन करके अशीर्वाद के साथ कवि रासो को समाप्त कर देता है।

## वीसलदेवरासो की हस्तलिखित प्रतियाँ

इस समय "वीसलदेवरासो" का एक ही प्रकाशित संस्करण उपलब्ध है जो काशी-नागरी-प्रचारिणी-सभा से प्रकाशित हुआ

है । इसका सम्पादन दो प्राचीन-प्रतियों के आधार पर श्री सत्यजीवन वर्मा ने किया है। इसमें से एक प्राचीन-प्रति सं० १६६६ (सन् १६१२) की है। इस प्रति का पता सभा को सन् १६०० ई० में हिन्दी-हस्तलिखित-पुस्तकों की खोज करते समय जयपुर में लगा था। एक सं० १६५६ की दूसरी प्रति सम्पादक को अपने पिता से प्राप्त हुई। इन्हीं दोनों के आधार पर प्रस्तुत संस्करण तैयार किया गया है।

इधर श्रीयुत अगरचन्द नाहटा ने "राजस्थानी" त्रैमासिक पत्रिका में "वीसलदेवरासो और उसकी हस्तलिखित प्रतियाँ" नामक अपने निबंध में इस ग्रंथ की पन्द्रह प्रतियों का परिचय दिया है । आपने रासो की बारह पूर्ण तथा तीन अंशतः पूर्ण अर्थात् कुल पन्द्रह प्रतियों का पता लगाया है। इनके अतिरिक्त कई प्रतियों के एक-एक या दो-दो फुटकर पन्ने भी मिले है। इन पन्द्रह पूर्ण प्रतियों में से, सात प्रतियाँ तो बीकानेर के अभयजैन "भण्डार" नामक पुस्तकालय में सुरक्षित है। शेष आठ प्रतियों में सं० १६८५ की एक प्रति बालोतरा के 'खरतर-गच्छ भण्डार' में, एक बीकानेर के 'जयचन्द्र जी भण्डार' में, एक उसी राज्य के 'कृपाचन्द्र सूरि-ज्ञान-भण्डार' में, एक चतुर्भुज जी के ग्रंथ-संग्रह में, एक 'दानसागर भण्डार' में, एक कोटा के 'खरतरगच्छ भण्डार' में एक जेसलमेर के 'जिनभद्र सूरिज्ञान-भण्डार में, तथा एक जयपुर की 'विद्या-प्रचारिणी जैनसभा' से प्राप्त हुई है। काशी-नागरी-प्रचारिणी-सभा द्वारा मँगवाई हुई यही अंतिम प्रति है, जो फूलखेड़ा नामक स्थान में सं० १६६६, फागुन वदी १ भौमवार को लिखी गई थी।

बीकानेर के बड़े उपासरे के महरचन्द भण्डार में वीसलदेव रासो की एक प्रति का केवल अन्तिम पत्रा [पत्रा नं० १३] विद्यमान है। यह प्रति सत्रहवीं शताब्दि में लिखी हुई प्रतीत

होती है। इसमें छन्द संख्या ३१० है जो अन्य सभी प्रतियों से अधिक है। इस प्रति का संवत् वाला पद्य कोटा वाली प्रति से मिलता है।

प्राचीनता की दृष्टि से सबसे पुरानी प्रति, जयपुर की विद्या-प्रचारिणी जैन-सभा वाली ही है, जिसका लिपिकाल सं० १६६६ बताया गया है। इसके बाद, बालोतरा की प्रति है जिसका लिपिकाल सं० १६८५ है। शेष प्रतियों में कुछ १८ वीं शताब्दि की लिखी हुई हैं और दो उन्नीसवीं शताब्दि की हैं। महरचन्द भण्डार वाला पत्रा तो नाहटा जी के अनुसार सत्रहवीं शताब्दि का है।

इन प्रतियों के मिलान करने से नाहटा जी को सबसे महत्व-पूर्ण बात यह ज्ञात हुई कि ग्रंथ के दो भिन्न-भिन्न रूपान्तर हो गए है और दोनों में अंतर भी पर्याप्त है। किन्तु दोनों में कवि का नाम नरपतिनाल्ह ही मिलता है और भाषा तथा शैली दोनों में, लगभग एक ही प्रकार की है। आप के अनुसार, दोनों रूपान्तरों के मुख्य अंतर निम्नलिखिति हैं :—

(१) पहला रूपांतर चार खण्डों में विभक्त है, परन्तु दूसरे रूपांतर में ऐसा विभाजन नहीं है।

(२) जहाँ पहले रूपांतर का तीसरा खण्ड समाप्त होता है, वहाँ दूसरे रूपांतर की सारी कथा समाप्त हो जाती है। पहले के चौथे खण्ड की कथा दूसरे में नहीं मिलती।

(३) पहले रूपांतर में माघ, कालिदास आदि पंडितों के नाम आए हैं, दूसरे में ये नाम नहीं है।

(४) पहले रूपांतर में रानी ज्योतिषी को एक मास पीछे का मुहूर्त देने को कहती है, दूसरे में चार मास पीछे का।

(५) पहले में पांडे का वर खोजते हुए जेसलमेर जाने का उल्लेख है; दूसरे में नहीं।

(६) पहले रूपांतर मे उड़ीसा-यात्रा मे साथ जाने वाले सरदारो का नाम है; दूसरे में नहीं।

(७) पहले रूपांतर मे जगन्नाथ-पूजा का उल्लेख है; दूसरे मे नहीं

(८) पहले मे वर्णन-विस्तार अधिक है, दूसरे मे वर्णन संक्षेप मे हैं।

(९) पहले रूपांतर की प्रतियों मे रचना-काल का सूचक, पद्य, ग्रन्थ के आदि मे है, परन्तु दूसरे रूपांतर की प्रतियो मे यह ग्रन्थ के अंत मे है।

(१०) पहले रूपांतर के अनुसार रचना-काल "बारह सै बहोतरॉ" है, किन्तु दूसरे रूपांतर के अनुसार "सहस सतिहत्तर" या "सहस तिहत्तर" है।

यहाँ पर यह लिख देना आवश्यक है कि नाहटा जी दूसरे रूपांतर को ही अधिक प्राचीन तथा प्रामाणिक मानते हैं। ऐसा मानने के लिए आपने एक अन्य कारण भी दिया है। वह है रचनातिथि को सूचित करने वाले पद्य के सम्बन्ध मे। आपके अनुसार ग्रन्थ के आदि मे रचनाकाल का निर्देश करना मुसलमान-ग्रन्थकारो की शैली है; प्राचीन-भारतीय-ग्रंथो मे रचनाकाल सदैव गन्थ के अन्त मे दिया जाता था। आरम्भ मे तिथि देने की पद्धति मुसलमानों के अनुकरण पर सोलहवीं शताब्दि के आस-पास से चली। इसप्रकार आप को प्रथम-रूपांतर की अपेक्षा द्वितीय ही अधिक प्राचीन तथा प्रामाणिक जान पड़ता है जिसमे ग्रन्थ के अन्तिम (२९०वे) छन्द मे रचनातिथि इस प्रकार दी गई है—

संवत सहस सत्तिहतरइ जाणि।
नाल्ह कवीसर सरसीय वाणि॥

गुण गृंथ्या चउहाण का ।
सुकल पख पंचमी श्रावण मास ॥

इसमे संदेह नहीं कि द्वितीय-रूपांतर पहले की अपेक्षा संक्षेप मे है और उसमे कई व्यर्थ घटनाओं तथा वर्णनों का उल्लेख भी नहीं है। उदाहरण के लिए दूसरे रूपांतर में न तो माघ, कालिदास आदि कवियों के नाम गिनाये गए हैं और न उड़ीसा-यात्रा मे साथ जाने वाले सरदारों के नाम ही आए है। पांडे का वर खोजते हुए जेसलमेर जाने की कथा भी, जो इतिहास-विरुद्ध है, दूसरे-रूपांतर मे नहीं मिलती। इससे अवश्य यह निष्कर्ष सरलता के साथ निकाला जा सकता है कि दूसरे रूपांतर का संक्षिप्तरूप ही प्राचीनता के अधिक निकट है। उसी संक्षिप्तरूप मे, अन्य विस्तार, बाद के कवियों तथा गायकों द्वारा जोड़ा जाना तत्कालीन प्रवृत्ति को देखते हुए अधिक स्वाभाविक जँचता है।

किन्तु ग्रन्थ के सच्चे स्वरूप के संबंध मे तब तक कोई निर्णय नहीं दिया जा सकता, जब तक कि समस्त प्रतियों का मिलान करके किसी राजस्थानी-भाषा के अच्छे विद्वान् द्वारा एक प्रामाणिक-संस्करण प्रकाशित नहीं होता। रही तिथि के आदि अथवा अन्त में निर्देश करने की बात, उसके सम्बन्ध अभी तक यह कोई निश्चित-नियम नहीं ज्ञात होता कि मुसलमानों के प्रभाव से वंचित सारे भारतीय कवियों ने ग्रंथ के अंत मे ही अनिवार्य रूप से तिथि का निर्देश किया हो। नाहटा जी के इस तर्क का खण्डन पं० गौरीशंकर हीराचन्द जी ओझा ने भी किया है। सच बात तो यह है कि तिथि का निर्देश कवि अपनी रुचि के अनुसार, ग्रन्थ के किसी भी अंश में कर सकता है। रामचरित-मानस में भी गो० तुलसीदास ने ग्रन्थ के आरम्भ

में ही तिथि का निर्देश किया है, किन्तु इससे यह निष्कर्ष निकालना कठिन है कि "नाना-पुराण-निगमागम-सम्मतं" कहने वाले गोस्वामी जी ने मुसलमानी शैली का अनुकरण किया है।

## वीसलदेवरासो का निर्माणकाल

वीसलदेव रासो के निर्माण-काल के सम्बन्ध में विद्वानों में मतभेद है। श्री अगरचन्द नाहटा ने रासो की भिन्न-भिन्न प्रतियों के अनुसार रचना संवत् १०७३, १०७७, १२१२, १२७२ और १३७३ (या १३७७) दिया है। प्रथम-रूपान्तर की प्रतियो मे तेरहवी शताब्दि तथा द्वितीय-रूपांतर की प्रतियो मे ग्यारहवी शताब्दि की तिथियाँ मिलती हैं। दूसरे रूपान्तर की केवल एक प्रति मे सं० १३०७ (या १३७७) दिया है। भिन्न-भिन्न तिथियाँ प्रस्तुत करने वाली भिन्न-भिन्न प्रतियो की पंक्तियाँ नीचे उद्धृत की जाती हैं—

(१) मुद्रितप्रति - "बारह सै बहतराँहाँ मंझारि,
जेठ बदी नवमी बुधवारि।

(२) अभय-जैन-ज्ञानभंडार की प्रति—संवत् बार बारोतरा मझारि,
जेठ बदि नवमी बुधवारि।

(३) अभय ज्ञान-भंडार की एक अन्य प्रति—
संवत सहस सहितरइ जाणि,
नाल्ह कवीसर सरसीय वाणि,
गुण गूंथ्या चउहाण का।
सुकल पख पंचम श्रवण मास,
रोहिणी नखत्र सोहामणउ,
सुदिन गिण जोइसी जोडियउ रास।

(४) वालें तरा के खरतरगच्छ भंडार की प्रति—
संवत् सहस तिहुतरइ जाणि।

(५) कृपाचंद-सूरि ज्ञान-भंडार की प्रति –

मंवत् सत्तर तिहोतरे जाणि।

(६) दानसागर भंडार की प्रति – संवत सहस तिहुतरे।

(७) कोटा के खरतरगच्छ भंडार की प्रति—

सवत तेर सतोतरइ जाणि,
सुक्ल पचमी नइ श्रावण मास,
हस्त नक्षत्र रविवार सुं,
सुम दिन जोमी रे जोडियउ रास।

जाँच करने के पश्चात् नाहटा जी को केवल प्रति नं० २ अर्थात् अभय-जैन-ज्ञान-भण्डार की प्रति ही ठीक जान पड़ी; इसके तिथि-वार सब मिल जाते हैं।❀

प्रसिद्ध विद्वान् श्री गौरीशंकर हीरशचन्द जी ओझा ने नाहटा जी के द्वारा प्रस्तुत की हुई सारी तिथियों की जाँच की है। इस सम्बन्ध मे ओझा जी का एक लेख "नागरी-प्रचारिणी पत्रिका" ( वर्ष ४५ अंक २, श्रावण, १९९७, पृ० १६३-१७१ ) में प्रकाशित हुआ है जिसका निष्कर्ष आगे दिया जा रहा है।

नाहटा जी द्वारा दी गई भिन्न-भिन्न प्रतियों के अनुसार रासो की रचना का संवत् १०७३, १०७७, १२१२, १२७२, १२७३ १३०७, १३७७ हो सकता है।

काशी-नागरी-प्रचारिणी-सभा के संस्करण में संवत् इस प्रकार दिया गया है—

"बारह सै बहत्तरांहां मझारि।
जेठ बदी नवमी बुधवारि।"

---

❀यहाँ पर यह संकेत कर देना आवश्यक है कि "बारह सै बहत-रांहां" का अर्थ श्री नाहटा जी १२७२ ही लेते हैं, १२१२ नहीं।

ओझा जी "वहत्तरां" का अर्थ ७२ ही लेते हैं। आपके अनुसार राजस्थानी-भाषा में उसका यह अर्थ ही समीचीन है। राजपूताने में पहले विक्रम-संवत् कहीं चैत्रादि (चैत्रसुदि १ से प्रारम्भ होने वाला) और कहीं कार्तिकादि (कार्तिक सुदि १ से चलने वाला) चलता था। जाँच करने पर आपको ज्ञात हुआ कि चैत्रादि वि० सं० १२७२ ज्येष्ठ वदि ९ को शुक्रवार था और कार्तिकादि वि० सं० १२७२ को बुधवार ही पड़ा था। अतएव आपने "वारहसै वहत्तराहा" से तात्पर्य कार्तिकादि वि० सं० १२७२ का ही लेना उचित समझा।

यहाँ पर "वारहसै वहत्तरां" के अर्थ के सम्बन्ध में अन्य विद्वानों के विचारों को उद्धृत कर देना अप्रासंगिक न होगा। मिश्रबन्धुओं के अनुसार "वहोत्तराहां" या वहत्तराहां का अर्थ 'बीस' है। आप लोग लिखते हैं—

"नरपति नाल्ह ने इसका" (बीसलदेवरासो का) समय १२२० लिखा है। पर जो तिथि उन्होंने बुधवार को ग्रंथ-निर्माण की लिखी है वह १२२० संवत् में बुधवार को नहीं पड़ती, परन्तु १२२० शाके बुधवार को पड़ती है। इससे सिद्ध होता है कि रासो १२२० शाके में बना जिसका वि० सं० १३५४ पड़ता है।❀

इस तर्क के आधार पर मिश्र महोदयों ने "वारहसै वहत्तरांहां" का अर्थ सं० १३५४ निकाला है। बा० श्यामसुन्दर दास जी ने भी सन् १९०० की हिन्दी-हस्तलिखित पुस्तकों की खोज सम्बन्धी रिपोर्ट में "वारहसै वहत्तरांहा" को १२२० शाक संवत् ही मान लिया था; किन्तु बाद में आपके विचार बदल गए और आप उसका अर्थ १२१२ वि० सं० मानने लगे।

---

❀मि० ब० वि० भा० १; पृ० २०६।

आचार्य श्री शुक्ल जी उक्त पंक्ति का अर्थ सं० १२१२ लगाते हैं। आप लिखते हैं कि 'वारहसै वहोत्तर'' का स्पष्ट अर्थ १२१२ है । 'वहोत्तर' शब्द वरहोत्तर, 'द्वादशोत्तर' का रूपान्तर है । अतः "वारहसै वहोत्तरहाँ" का अर्थ "द्वादशोत्तर वारहसै" अर्थात् १२१२ होगा। गणना करने पर वि० सं० १२१२ मे ज्येष्ठ वदी नवमी को बुधवार ही पड़ता है।❀ "वारहसै वहोत्तरां" का अर्थ १२१२ मानने से दूसरी सुविधा यह हो जाती है कि नाल्ह तथा ग्रंथ के नायक वीसलदेव को आसानी से समकालीन माना जा सकता है। ग्रन्थ में क्रियायों का सर्वत्र वर्तमानकाल मे ही प्रयोग किया गया है। इससे सिद्ध होता है कि कवि वीसलदेव का समकालीन था। इन विद्वानो ने वीसलदेव को विग्रहराज (चतुर्थ) माना है जिसका सं० ११२० तक वर्तमान रहना अनेक शिलालेखों से प्रमाणित है।

मुद्रित-संस्करण के सम्पादक श्री सत्यजीवन वर्मा ने भी उक्त तर्कों के आधार पर उसका अर्थ १२१२ ही लिया है। किन्तु दूसरे पक्ष वाले विद्वान् इन तर्कों का खण्डन करते हैं। ओझा जी ने अपने लेख मे यह स्पष्ट सिद्ध किया है कि इस ग्रंथ का वीसलदेव विग्रहराज चतुर्थ नहीं है जैसा कि अन्य विद्वान् मानते आए हैं अपितु वह विग्रहराज तृतीय है।❀

जहाँ तक क्रियाओं के प्रयोग का सम्बन्ध है, अनेक ग्रन्थ ऐसे मिलते हैं जिनमे समकालीन न होने पर भी वर्तमान-कालिक क्रियाओं का प्रयोग मिलता है। प्रायः घटनाओं को सत्य का रूप देने के लिए ही कवियो ने ऐसा किया है।

❀हिन्दी-साहित्य का इतिहास पृ० ४१ ।

इसप्रकार 'बारहसै बहोत्तरां" का अर्थ १२७२ मानने के पक्ष मे मुख्यतया श्री गौरीशंकर हीराचन्द जी ओझा, श्री अ ार चन्द नाहटा, तथा लाला सीताराम जी है और १२१२ मानने के पक्ष मे आचार्य शुक्ल जी, बा० श्याम सुन्दरदास, श्री सत्य जीवन वर्मा है। मिश्र-बन्धुओ का एक विशिष्ट वर्ग है जो उसका अर्थ सं० १३५४ वि० लेता है।

यह तो हुआ मुद्रित-प्रति की तिथि के सम्बन्ध मे। उक्त सूची की प्रति नं० २ मे भी वही तिथि है अतः ओझा जी ने उसकी अलग से जॉच नही की। प्रति नं० ३ मे सं० १०७७ श्रावण सुदि ५ रोहिणी नक्षत्र दिया हुआ है। चैत्रादि संवत् के अनुसार उक्त तिथि को बुधवार और हस्तनक्षत्र तथा कार्तिकादि संवत् के अनुसार सोमवार और हस्तनक्षत्र आता है। इसका नक्षत्र प्रति मे आए हुए नक्षत्र से नही मिलता।

प्रति ४ तथा ६ मे केवल १०७३ वि० सम्वत् दिया हुआ है। मास, पक्ष, तिथि वार आदि कुछ न होने से उसकी जॉच ही नही हो सकती।

प्रति ५ मे "सतरातिहोतरे" अर्थात् वि० सं० १७७३ दिया है। इसकी भी जॉच नही हो सकती।

प्रति ७ मे वि० सं० १३७७ श्रावण सुदि पंचमी, हस्त नक्षत्र, रविवार दिया है। पंचमी तिथि पर चैत्रादि के अनुसार हस्त नक्षत्र और शुक्रवार तथा कार्तिकादि के अनुसार उक्त तिथि को चित्रानक्षत्र और गुरुवार पड़ता है। इसप्रकार यह सम्वत् भी अशुद्ध है।

निष्कर्ष यह कि केवल प्रति नं० १ तथा २ के मास, पक्ष तिथि वार आदि मिलान करने पर ठीक उतरते हैं, शेष के नहीं। इसप्रकार ग्रन्थ का रचनाकाल ओझा जी के अनुसार कार्तिकादि वि० सं० १२७२ ही मानना उचित है।

## ऐतिहासिकता

अन्य ऐतिहासिक-सामग्रियों से मिलान करने पर "वीसलदेवरासो" में अनेक भूलें मिलती हैं। कवि ने मुख्य रूप में दो घटनाओं का वर्णन किया है। एक तो वीसलदेव के राजा भोज की पुत्री के साथ विवाह होने की और दूसरी उसके उड़ीसा जाने की।

अजमेर और सांभर के चौहानों में विग्रहराज नाम के चार राजा हुए थे, जिनको वीसलदेव भी कहते थे। दिल्ली के फीरोज़ शाह की लाट पर विग्रहराज (चतुर्थ) द्वारा खुदवाए हुए लेख की निम्नलिखित पंक्तियों से इस बात की पुष्टि होती है—

"आर्यांवर्तं यथार्थं पुनरपि कृतवान्
म्लेच्छ विच्छेदनाभिः।
देवः शाकंभरींद्रो जगति विजयते
वीसल क्षोणिपालः ॥१॥
ब्रूते सम्प्रति चाहमान तिलकः
शाकंभरी भूपतिः।
श्रीमद् विग्रहराज एष विजयी
संतान जानात्मनः ॥२॥
[ वि० स० १२२० वैशाख सुदि गुरुवार ]

विग्रहराज (तृतीय) का सं० ११५० वि० में तथा विग्रहराज (चतुर्थ) का सं० १२१० से १२२० वि० तक वर्तमान रहना शिलालेखों से सिद्ध होता है।❀

विग्रहराज चतुर्थ ने वि० सं० १२१० में "हरकेलि नाटक" समाप्त किया था। इसीप्रकार विग्रहराज (तृतीय) का भी वि०

❀ओझा, नागरी प्रचारिणी पत्रिका, वर्ष ४५, अं० २, श्रा० १९९७, पृ० १६५।

सं० १०३० में विद्यमान रहना इतिहास से तथा विग्रहराज प्रथम का सं० ८८० के लगभग जीवित रहना अनुमान से सिद्ध हो जाता है।

"बीसलदेवरासो" में कोई वंशावली नहीं दी गई है, अत. यह निर्णय करना बड़ा कठिन हो जाता है कि यह कौन सा विग्रहराज था। सभा-संस्करण के सम्पादक तथा अन्य कई विद्वान् उसे विग्रहराज (चतुर्थ) ही मानते हैं, किन्तु श्री ओझा जीने इस मत को भ्रामक सिद्ध करते हुए "वीसलदेवरासो" के नायक को विग्रहराज ( तृतीय ) मानना ही अधिक समीचीन समझा है।

यदि वीसलदेव को विग्रहराज ( चतुर्थ ) माना जाय तो राजमती से उसके विवाह होने की कथा इतिहास के विरुद्ध ठहरती है। राजमती को वीसलदेवरासो में भोज की पुत्री कहा गया है और भोज का समय लगभग सं० ११११ के आस-पास था। बीसलदेव (चतुर्थ) का समय ऊपर सं० १२०७ से १२२० तक होना सिद्ध किया गया है। इसप्रकार सौ वर्ष पूर्व के किसी व्यक्ति की पुत्री से विवाह होने की कथा बड़ी असंगत होगी। श्री सत्यजीवन वर्मा ने इस आपत्ति से बचने के लिए "भोजो भोज इवापरः" के आधार पर यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि वह उसी भोज के वंश का कोई दूसरा शासक था। किन्तु इससे ऐतिहासिक असंगतियाँ और बढ़ ही जाती हैं।

बिजोल्याँ के शिलालेख में, चौहानों की वंशावली में, विग्रह-राज (तृतीय) की रानी का नाम राजदेवी दिया गया है। राज-देवी और बीसलदेवरासो की राजमती में थोड़ा ही अंतर ज्ञात होता है जो वास्तव में नहीं के बराबर है। दोनों नाम एक ही रानी के सूचक ज्ञात होते हैं। परमार राजा भोज ने चौहान राजा वाक्पति राज (द्वितीय) के छोटे भाई वीर्यराज को युद्ध

में मारा था; इससे सम्भव है, दोनों राजवंशों में कुछ अनबन हो गई हो। राजपूतों में ऐसी अनबन पुत्री के विवाह से मिटती थी जिसके अनेक उदाहरण इतिहासों में मिलते हैं। सम्भव है, भोज के भाई उदयादित्य ने, जो शिलालेखों के प्रमाणों से विग्रहराज (तृतीय) का समकालीन सिद्ध होता है, चौहानों के साथ अपना वैर मिटाने के लिए, अपनी भतीजी (भोज की पुत्री) राजदेवी अथवा राजमती का विवाह वीसलदेव (तृतीय) से कर दिया हो।

सम्वत् १२७२ वि० अर्थात् डेढ़ सौ वर्ष पश्चात ग्रंथ को छंदोबद्ध करने वाले कवि नरपतिनाल्ह को केवल इतना ही ज्ञात था कि किसी भोज की पुत्री राजमती के साथ वीसलदेव का विवाह हुआ था। उसी के आधार पर उसने अनेक कल्पनात्मक नामों तथा घटनाओं का मिश्रण करके लोकरंजनार्थ एक काव्य गाने योग्य तैयार कर लिया। यह विवाह कब हुआ था, इसका उसको ठीक-ठीक पता न था; इसलिए राजमती के पिता के नाते, भोज के जीवन-काल में ही विवाह हो जाने का उसने वर्णन कर दिया।

विवाह के उपलक्ष में गुजरात, सांभर, टोडा, टोंक, चित्तौड़ आदि देश भोज द्वारा वीसलदेव को दिए जाने की कथा भी कोरी कल्पना है। ये स्थान न कभी भोज के आधीन थे और न उसके वंशजों के ही। इसीप्रकार कालिदास तथा माघ आदि नामों में भी केवल कल्पना की उड़ान ही ज्ञात होती है।

जेसलमेर का सबसे पहला उल्लेख सं० १२८५ में मिलता है। रावल जेसल का प्रपौत्र सं० १३४० में हुआ था और उसकी एक रानी सं० १३८० तक जीवित थी। अतः जेसल का समय सं० १२५० के पूर्व होना सम्भव नहीं। वीसलदेव रासो में जेसलमेर का नाम अनेक स्थलों पर आया है। इसी

प्रकार अजमेर, आनासागर आदि स्थानों के नामों के सम्बन्ध में भी है। ग्रन्थ-रचना के समय (सं० १२७२) ये सभी स्थान वर्तमान थे। अतः कवि ने जैसे अन्य अनेक नामों की भरमार कर दी थी, वैसे ही इन नामो को भी कथा में जोड़ दिया।

दूसरी मुख्य घटना उड़ीसा जाने के सम्बन्ध की है। किन्तु चारों बीसलदेवो मे से किसी के उड़ीसा-विजय करने का प्रमाण नहीं मिलता। तीर्थ-यात्रा के प्रसंग मे विग्रहराज (चतुर्थ) द्वारा विन्ध्याचल से लेकर हिमालय तक के देशो को विजय करने का उल्लेख केवल एक स्थान पर "भारत के प्राचीन राजवंश" मे मिलता है, किन्तु इस प्रमाण मे कितना सत्य का अंश है, यह कहना कठिन है।

वास्तव में नरपति न तो इतिहासज्ञ था और न कोई बड़ा कवि ही। किसी सुने सुनाए आख्यान के आधार पर लोगो को प्रसन्न करने के लिए उसने कुछ वेतुकी तुकवन्दी करके काव्य का एक ढाँचा येनकेन प्रकारेण खड़ा कर दिया, जिसपर उसके पश्चात् के कवियो ने भी नमक मिर्च लगाया। इसप्रकार एक साधारण कवि के मिथ्या-वहुल-काव्य को लेकर, जिसका असली रूप भी इस समय सुरक्षित नही, इतनी ऐतिहासिक ऊहापोह करनी ही व्यर्थ है।

## आलोचना

नरपतिनाल्ह अत्यन्त साधारण श्रेणी का कवि था। वीसलदेवरासो का मूलरूप चाहे जो भी रहा हो, वर्णनशैली तथा प्रवन्ध-रचना की दृष्टि से वह वर्तमान संस्करण सा ही रहा होगा, उससे सुन्दर कदापि नहीं। परिवर्तन केवल भाषा अथवा वर्णन-विस्तार मे ही हुआ होगा, शैली में नही।

रासो के वर्तमान रूप को देखते हुए सहज ही यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि न तो इसमे किसी प्रकार का साहित्यिक-सौष्ठव है और न वर्णनो मे किसी प्रकार की रोचकता है। नितांत साधारण और अक्रमिक शैली मे घटनाओं का वर्णन मिलता है। उदाहरणस्वरूप निम्निलिखित पद्य लिया जा सकता है—

जाइ सिंघासण बइठो छइ राइ।
डोरो छोरी, जुहारी छइ माइ॥
सेज पधारी रावकी।
अतिरंग स्वामी सू मीली राति॥
वेटी राजा भोज की।
राजमती रग बीसल राव॥

[ बी० रा०; पृ० ८८ ]

वर्णन मे कितनी व्यतिक्रमता है! विचारों की कोई शृंखला ही नहीं मिलती। ऐसे ही न जाने कितने स्थलों पर बीच ही में "वेटी राजा भोज की" जोड़ दिया गया है।

इससे अधिक कवि की अयोग्यता उन स्थलों पर परिलक्षित होती है, जहाॅ वर्ण्य-विषय को सुन्दर ढंग से रखने में भी वह असमर्थ हो जाता है। राजमती सखियों से अपनी करतूत कितने भोंड़े ढंग से बताती है जिसके सामने ग्रामीण कलहंतरिका को भी लज्जित होना पड़ेगा। सदंर्भ से सम्बन्धित पंक्तियां नीचे उद्धृत की जाती हैं—

"राई नहीं, सखी! भइस पीडार।
अहिश्रय चरित्र उलिपई ही गंवार॥
लाख चरित्र आगइं मइं कीया।
चोली खोलि दीखाल्या छइ गात॥

तउ पती न उबालहो।
नीहंचइ सषी ! ओलिग जाईणहार ॥"
[बी० रा० पृ० ३८]

ऐसे अनेक नीरस-स्थल रासो में भरे पड़े हैं।

केवल एकाध स्थलों पर कुछ साहित्यिकता दृष्टिगोचर हो जाती है, जैसे तृतीयसर्ग में सखियों के परस्पर वार्तालाप में एक सखी कहती है :—

"त्री जनम कांई दीयौ हो महेस।
अवर जनम थारे घणाहो नरेस ॥
रानइ न सिरजी हरिणली।
सूरइ न सिरजी धीणु गाई ॥
बनपड काली कोइली।
बइसती अंब कइ चप की डालि ॥
बइसती दाख बी जोरड़ी।"

कितनी स्वाभाविक स्त्रियोचित उक्ति है—"ईश्वर ने पशु-पक्षी का जन्म दिया होता तो अबतक अपने प्रिय के साथ किसी वनखण्ड में विचरण करती रहती !" इन पंक्तियों को पढ़ कर सहसा—

"कत विधि सृजी नारि जगमाहीं।
पराधीन सपनेहु सुख नाहीं ॥" (मानस)

तथा

"जौ मैं होतेउँ बन कै कोइलिया।
कुहुकि रहतेउँ राजा तोरे बँगले पे ॥"

(प्रचलित ग्राम्यगीत)

का स्मरण हो उठता है।

इस रासो की एक विशेष प्रवृत्ति और उल्लेखनीय है। वह यह कि इसमें शृंगार-रस की ही प्रधानता है। वीसलदेव तृतीय तथा चतुर्थ दोनों बड़े प्रतापी-शासक थे किन्तु नाल्ह ने कोरे शृंगार के अतिरिक्त अपने चरित्रनायक के शौर्य-पराक्रम का कोई वर्णन नहीं किया है। केवल विवाह के पश्चात् रूठकर पति के विदेश चले जानेपर नायिका (प्रोषितपतिका) के वियोग का ही मनमाना वर्णन है।

केवल एक बात में इस रचना का थोड़ा सा साहित्यिक मूल्य है। वह यह कि यदि सब विद्वान, निश्चितरूप से इस को सं० १२७२ की रचना मान लें तो यह साहित्य की प्राचीनतम उपलब्ध कृति मानी जायगी।

## बीसलदेवरासो की भाषा

"वीसलदेवरासो" की भाषा के सम्बन्ध में सन्देह प्रकट करते हुए श्रीयुत अगरचन्द नाहटा ने 'राजस्थानी'-पत्रिका में प्रकाशित अपने लेख में उसे सोलहवीं-सत्रहवीं शताब्दि की राजस्थानी-भाषा माना है। आप लिखते हैं कि "वीसलदे रासो की भाषा सोलहवीं-सत्रहवीं शताब्दि की राजस्थानी-भाषा है। जिन विद्वानों ने ग्यारहवीं से सत्रहवीं शताब्दि तक की राजस्थानी-भाषा का अध्ययन किया है उनका यह मत हुए बिना नहीं रह सकता।❀ किन्तु इसकी पुष्टि में आपने कोई प्रमाण नहीं प्रस्तुत किया है।

आचार्य शुक्ल जी का मत है कि यद्यपि गाने की चीज होने के कारण मूल रासो की भाषा में समयानुसार बहुत कुछ फेर-फार होता रहा है किन्तु लिखितरूप में रक्षित होने के कारण इसका पुरान ढाँचा बहुत कुछ बचा हुआ है। इस कथन की

❀अगरचन्द नाहटा; राजस्थानी, भा० ३, अं० ३, पृ० २१।

पुष्टि में आपने रासो मे प्रयुक्त कुछ शब्दों की ओर संकेत किया है; जैसे—'चितह'=चित्त मे, 'रणि'=रण में, 'ईणी विधि'= इसप्रकार, 'ईसउ'=ऐसा, 'नयर'=नगर, 'पसाउ'=प्रसाद, 'पयोहर'=पयोधर।※

श्रीयुत ओझा जी का भी मत है कि यद्यपि मूल रासो में पीछे से कुछ हेर-फेर हुआ है, किन्तु उसमे प्राचीनता के चिह्न वर्तमान हैं। आपके अनुसार इसकी भाषा बारहवीं तेरहवीं शताब्दि की है। आपने नाहटा जी के खण्डन मे जो लेख नागरी प्रचारिणी-पत्रिका मे प्रकाशित किया है, उसमे प्रसिद्ध विद्वान् हेमचन्द्राचार्य द्वारा रचित अपभ्रंश के व्याकरण में उद्धृत दोहों तथा मेरुतुंगाचार्यकृत "प्रबध-चिन्तामणि" मे दिए हुए दोहों से बीसलदेवरासो की भाषा का मिलान किया है। आप के द्वारा उद्धृत पद नीचे दिए जाते हैं :—

(१) पुत्तें जाएँ कवणु गुणु अवगुणु कवणु मुएण।
जा बप्पी की भुंहडी चंपिज्जइ अवरेण॥"

[अप० व्या०; हेमचंद्राचार्य]

(२) "जेवड्डु अंतरु रावण रामहँ तेवड्डु अंतरु पट्टणगामहँ।

[वही]

(३) "जा मति पच्छइ संपज्जइ सामति पहिली होइ।
मुंज भणइ मुणालवइ विघन न वेढइ कोइ॥"

[प्रबन्ध चिन्तामणि]

(४) "जइ यह रावणु जाइयउ दहमुह इक्कु सरीरु।
जणणि वियंभी चिंतवइ कवणु पियावउँ खीरु॥"

[वही]

※रामचन्द्र शुक्ल; हि० सा० इ० पृ० ४४।

इन उदाहरणों मे प्रयुक्त सर्वनाम, क्रिया, संज्ञा, सभी के रूप "वीसलदेवरासो" मे प्रयुक्त रूपों के समान ही है। हेमचन्द्राचार्य के व्याकरण का रचना-काल वि० सं० १२०० के लगभग तथा प्रबन्ध-चितामणि का सं० १३६१ है। पहले ग्रन्थ मे ऊपर उद्धृत की हुई पंक्तियाँ उदाहरण के रूप मे आई हैं; अत निश्चय ही उक्त पंक्तियाँ तत्तत् ग्रन्थो से प्राचीन हैं।

"वीसलदेवरासो" की भापा के सम्बन्ध मे एक महत्व पूर्ण प्रश्न यह हो सकता है कि क्या इसकी भाषा उस समय की साहित्यिकभापा है या सर्वसाधारण के वोलचाल की भापा। अथवा सम्भव है वह उन दोनों मे से एक भी न हो। इस सम्बन्ध मे इस वात को सदैव स्मरण रखना चाहिए कि जैन लेखक तथा कवि, प्राकृत (अर्द्धमागधी प्राकृत तथा अपभ्रंश) का ही प्रयोग अपनी कविताओं मे करते थे, किन्तु साधारण चारण और कवि प्राकृत से अपरिचित होने के कारण अपनी प्रचलित भापा में ही रचना करते थे। नरपतिनाल्ह न तो भापा का पंडित था और न कोई सुकवि। अतएव उसके लिए अपनी मातृभाषा राजस्थानी मे कविता करना सर्वथा स्वाभाविक था।

"पृथ्वीराजरासो" तथा "वीसलदेवरासो" की भाषा की तुलना से यह वात स्पष्ट हो जाती है कि वीसलदेवरासो की भाषा अपेक्षाकृत प्राचीन है। "बीसलदेवरासो" की भापा कृत्रिम-डिंगल नही है, अपितु इसमें प्राचीनता के चिह्न वर्तमान है। यह कुछ उदाहरणों से स्पष्ट हो जाएगा। इसके कारक संयोग तथा वियोग, दोनो अवस्थाओ के हैं। संयोगावस्था—

| | | |
|---|---|---|
| प्रथमा— | ( बहु व० ) | जैसे, वानरॉ, ऊँटा, |
| तृ०— | " | " इन्द्रनी, |
| पष्ठी— | " | " घरह, इत्यादि |

वियोगावस्था—आधुनिक हिंदी मे ने, को से, की, के, मे, आदि विभक्तियो को मूलशब्द मे जोड़कर विभिन्न कारक वनते हैं। इसीप्रकार के प्रयोग वीसलदेवरासो मे भी मिलते है। भेद इतना ही है कि इन कारको की कुछ विभक्तियाँ प्राचीन है। जैसे, 'ने' की जगह 'नी' 'नइ'; 'मे' की जगह 'मह', 'माहि' 'माहँ', 'मँझारि' इत्यादि; 'का', 'की', 'के', के स्थान पर 'तणा' 'तणी', 'तणौ', 'कई' 'कै' इत्यादि; तथा 'से' की जगह 'सु', 'सो' 'सू' तथा 'ते' इत्यादि।

क्रियाओं के रूप भी दोनों प्रकार से वने हुए मिलते है। एक तो सहायक क्रिया 'हूँ', 'हई', 'छइ', के संयोग से-जैसे, प्रथमपुरुप मे 'करूँ हूँ', लागू हो', 'तिजू हूँ', 'जाणू हूँ', 'उठूँ छूँ', इत्यादि, तथा अन्यपुरुप मे मे 'दूपइ छई', 'वरसइ छइ' इत्यदि। दूसरा रूप संस्कृत की ही भाँति मूल क्रिया मे ही प्रत्यय जोड़कर बना हुआ भी मिलता है। जैसे—

'बोलज्वाँ' 'आणज्यो' 'प्रणमू' इत्यादि।

राजस्थानी-उच्चारण के अनुसार 'न' के स्थान पर प्रायः 'ण' हो जाता है। जैसे-'पाणी' 'वाणियाँ' आदि। "वीसलदेवरासो मे भी 'न' के स्थान पर सर्वत्र 'ण' मिलता है। यथा-'गिणइ', 'मसाण' 'बाहिणी', 'जिण', 'रसायण'। संज्ञा-शब्दो के अंत में 'ड़ा' 'ड़ी' और 'ड़' का प्रयोग भी राजस्थानी की एक विशेपता है। 'दिहाड़उ', 'हियड़उ', 'गोरड़ी', 'मोचड़ी', 'वइहनड़ी', 'आँखड़ी' इत्यादि अनेक प्रयोग 'वीसलदेवरासो' मे मिलते है।

"वीसलदेवरासो" के अधिकांश शब्द तद्भव है, किन्तु कहीं-कहीं तत्सम शब्दो का भी इसमे प्रयोग हुआ है; यथा— 'हंस', 'नन्दन, त्रिभुवन', गुण', 'विनायक' इत्यादि।

इसीप्रकार कहीं-कहीं प्राकृत तथा अपभ्रंश का प्रभाव भी स्पष्टरूप से दृष्टिगोचर होता है। जैसे :—

मृग/मिग; भ्रमर/भमर; प्रसाद/पसाउ, इत्यादि ।

क्रियाएँ—

भ्रमति/भमइ; प्रविशति/पइसइ, प्रपिजइ आदि ।

रासो में कुछ विदेशी शब्द भी आए हैं । जैसे—

'इनाम', 'ताजी', 'खुरासान', 'महल', 'किस्मत' । कुछ अन्य प्रयोग भी ध्यान देने योग्य हैं । जैसे—

"मोती का आपा किया ।" (पृ० १२)

"चदन काठ को माडहो ।" (पृ० २२)

"सोना की चौरी मोती की माल ।" (पृ० २२)

इत्यादि ।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि नाल्ह की भाषा उस समय की बोलचाल की राजस्थानी के समीप की भाषा है तथा इसके कारकों, शब्दों तथा क्रियाओं के रूपों को देखकर यह धारणा पुष्ट हो जाती है कि इसकी भाषा १२००- १३०० वि० सं० की है ।

# 'वीसलदेवरासो'

## द्वितय सर्ग

गवरी को नन्दन आव्यो छइ भाव ।
दोय कर जोड़े लागु हो पाय ॥
'नाल्ह' रसायण रस भणइ ।
भूलो अपिर आणजो ठाई ॥
एकदंतो ! करूं वीनवी ।
रास प्रगासुं बीसल - दे - राई ॥१॥

गरब करि ऊभो छई साभंर्‌यो-राव ।
मो सरीखा नही ऊर भुवाल ॥
म्हां घरि सांभर उगहइ ।
चिंहु दिस थाण जेसलमेर ॥
लाख तुरी पापर पडइ ।
राजिकउ थानिक गढ़ अजमेर ॥२॥

गरब न बोलो हो मो भरतार ।
आजा-वाजे राजा असिय हजार ॥
लंकापति रावण धणी ।
सात समंद विच बस्तो फेर ॥
"लंक विधुसी वांनरां ।
थे काई सराहो राजा गढ अजमेर ॥३॥

गरभि न बोलो हो सांभर-या-राव ।
तो सरीखा घणा और भुवाल ॥
एक उड़ीसा को धणी ।
वचन हमारइ तुं मानु जु मानि ॥

ज्युं थारइ सांभर उगहइ ।
राजा उणि घरि उगहइ हीरा-खान ॥४॥
"धणक बोल बस्यो मन मांहि ।
चित चमकियउ बीसलराय ॥
हूँ बीसद्धयो तें वेदिठा ।
म्हा तु बरस बारह की लांव ॥
कइ म्हारइ हीरा ऊगईं ।
नहीं तो गोरी ! तिजुहूँ पराण" ॥५॥
"हूं बगकी धणी ! मोकियउ रोस ।
पांव की पाणही सुं कियउ रोस ॥
मे य हसंती बोलीयो ।
आपणइ मान हती मानस छइ साँस ॥
उभी मेरहे चालीयो ।
जल विण राजा क्युं जीवइ हाँस ?" ॥६॥
"जनमी गोरी तुं जेसलमेर ।
परणी आवी गढ अजमेर ॥
बार[ह] बरस की गोरड़ी ।
कूं समरथो उड़सिय जगनाथ ॥
अन मेरहुं पाणी तिजुं ।
कहित[ो]गोरी थारा जनम की बात ॥७॥
"जइ तुं पूछइहो धरह नरेस ! ।
वन खंढ रहती हरिणि कइ वेस ॥
निरजला करती एकादेसी ।
एक अहेड़ी वनह मंझारी ॥
ले वांणी उरडु हणी ।
जनम दीज्यो जगंनाथ दुवार ॥८॥

हरिणी मणि संभरया जगनाथ।
संख - चक्र - गदा - धरीय ॥
मांगिहे हरणली मनह विचार।
तो तुंठा त्रिभुवन धणी॥
पूरब देस म्हारो जनम निवारि" ॥९॥

'क्यु वीसरायो गोरी पूरब देस?।
पाप तणउ तिहां नहीं प्रवेस॥
अति चतुराई दीसइ घणी।
गङ्गा गया छै तीरथ योग॥
वाणारसी तिहां परसजे।
तिणि दरसण जाई पतिग म्हासि" ॥१०॥

"पूरब देस को पूरब्या लो।
पान फूलां तणउ तुं लहइ भोग॥
कण संचइ कुकस भखइ।
अति चतुराई राजा गढ ग्वालेर॥
गोरड़ी जेसलमेर की।
भोगो लोक दखण को देस ॥११॥

जनम हुयउ थारउ मारू कइ देस।
राज कुंवरि अति रूप असेस॥
रूप नीरोपमी मेदनी।
आछा कापड़ भीणइ लंक॥
सलयांगी घन कूंवली।
अहिरघ बाला, निर्मल दंत ॥१२॥

कूंवर कहई "सुणो! साभरया राव।
कांई स्वामी तुं उलगई जाई?॥

कह्यउ हमारउ जइ सुणउ ।
थारइ छइ साठि अंतेवरी नारि" ॥
कर जोडे धन वीनवइ ।
"राजकुंवरी निति भोगवि राय" ॥१३॥

रावइ कहइ "सुणी ! राजकुमारि ।
तुमनी काई हीयडइ घर नारि ॥
कह्यउ हमारो जउ सुणइ ।
आंणिसु कोडि - टकाउल - हार ॥
देस ठवीसइ गम कहुं ।
जाइं जुहारुं जादवराई" ॥१४॥

मइ धण्यो ! थार मिरहीय आस ।
"महला राजा थारउ कीसउ हो वेसास ।
तो हूँ दासी करि गीणी ।
सगा सुणी नी मोहि ना गमीमा ॥
जीवत ही मुआ वहइ ।
वालूं जोभी हूँ थारा दाम" ॥१५॥

"कदवा बोल न बोलीस नारि ! ।
तुं मो मेल्हसी चित विसारि ॥
जीभ न जीभ विगोयनो ।
दव का दाधा कुपली मेल्ही ॥
जीभ का दाधा नु पांगुरई ।
'नाल्ह' कहइ सुणाजइ सब कोई ॥१६॥

पंच सखी मीली बइठी छई आई ।
"निगुणी ! गुण होई तो प्रीव क्युं जाई ।
फूल पगर जू गाहजइ ।
थारउ आंचल बंध्यो नाह कुंजाई ? ॥१७॥

राव कहइ 'सुणि राजकुंमार ।
दूमनी काई हीयडइ वरनारि ।।
कह्यो हमारउ जै सुणइं ।
येक बार रहस्युं खटमास ।।
देव जुहारे आवस्युं ।
ते छइ त्रिभुवन-मुगति-दातार" ।।१८।।

राई कुंवरि बोलइ ईक चित ।
बीप्र हुंकारे वेग तुरंत ।।
आवीयो प्रोहित राव को ।
'पाड्या ! हु थारे गुणदास ।।
देई सचा वर वइरूणइं ।
मुहूरत देई वीर ! कातिग मास" ।।१९।।

पाड्या ! वीरा ! हूँ थारी गुण दास ।
दिन दस महूरत मौड्उ परगास ।।
मास एक बोलंवावज्यो ।
दूजइ फेरई प्रथि समझाई ।।
देइस हाथ कउ मुंदड्उ ।
सोवन सिंगी नई कपिला गाई" ।।२०।।

पाड्या ! तोहि बोलावइ छइ राय ।
ले पतड़ो जोसी वेगो आई ।।
सुदन कहै रूड़ा जोईसी ।
बाचइ पतड़ो बोलइ छइ साँच ।।
मास एका लागी दिन नहीं ।
तिथि तेरस वार सोमवार ।।
चंद्रई ग्यारमो देव है ।
तीसरो चंद्र छइ खोडीला जोगि ।।

काल जोगण भद्रा नहीं ।
पुष नक्षत्र नई कातिक मास ॥
जीण दिन स्वामी थे गम करउ ।
ज्युं धणी आगइ पूरइ हो आस" ॥२१॥

"पाछ्यों कहु कइ परतिप (इ) भांड ।
भूठ्ठ कहइ छइ नै बोलइ छइ मांड ॥
राज-कुली महूरत कीसउ ? ।
म्हां तो ओलग चालस्यां आज ॥
कह्यो हमारउ जोसी ! जइ सुणई ।
जाइ उडसिई पूजूं जगनाथ ॥२२॥

पाछ्यां हूँ तो ओलग जाऊं ।
जाई उडीसेइ वात कहांउ ॥
कह्यौ हमारौ जइ सुणइं ।
मो हइ घर की गोरड़ी कह्यां कुबोल ॥
मोहि न मन्दिर आलिगइ ।
जाइ उडीसइ तइ राखस्युं बोल ॥२३॥

"आव दमोदर सइसि नु पाट ।
कहिं न वीरा म्हां का पीउ की बात ॥"
"परौ हो अयांणउ उफिरई ।
आठमो ठांव रवि वारमो राहु ॥
ग्रह गणतो अतिहि वीरा" ।
सिर धुणी मूका छइ धाह ॥२४॥

"दासी होई करि निरवहुँ ।
पाय पषारसुं ठोलसुं वाई ॥
पुहर पुहर प्रति जागसुं ।
इण हर सेवस्युं आपणउ नाह" ॥२५॥

"गहिली है त्री तोहइ लागी छई वाय।
अस्त्रीय ले कोई उलगि जाई ?॥
गहिली मुंधउ तुं वावली ।
चंद क्युं कूडइ ढांकाणउ जाई ?॥
रतन छिपार्यो क्यु रहई ?।
आगहं बाचा को हीणो छइ पूरव्यो राइ" ॥२६॥

उलगो जांण सजौ समद्राव।
हंसि कर गोरी पूछइ राव॥
"सात बरस पेहलो रह्यो ।
चोरी लगइ न मोकल्ये कोई॥
लाहो लेता जनम गौ ।
सुय करै तिमी तोथी होई " ॥२७॥

अंचल गह तिय वहखाडी छइ आणी।
हंसि गल लाई भोजी सो फाण॥
आज कलेभंउ भांजवा ।
"था धनवीरा ! थारइ हिये न समाई॥
कै या बोल का आकरी ?।
कौणे दुख देवर ! उलग जाई" ॥२८॥

उभी भावज दइ छइ सीष ।
"रतन कचोलो राय सांपजे भीष॥
ते नाउं पगसूं ठेलीजै।
इसीन रायां तणौ नहीच अवास॥
ईस्त्रीय न देवल पूतली।
नयण सलूंणां वचन सुमीत ॥
ईसीय न स्वाती की घड़इ ।
इसी अस्त्री, नहीं रवि तलै दीठ" ॥२६॥

'रही ! रही ! भावज वचन तूं बोल ।
राज-कुंवर मोहइ कह्यो हो कुबोल ।।
मोहि रयणी दिन [न] बिसरइ ।
राज कुंवर आवे जो साथ ।।
तो विस खाये मरूं ।
बारह बरस पूजूं जगनाथ" ।।३०।।
आज सखी मोहि विहांण ।
पीढ़वा कइ दिन फइइ छइ जाण ।।
"आज नीरालइ सीय पड़्यो ।
च्यारि पहुर मांही नू मीली अंख ।।
ठळइ पांणी ज्युं माछली ।
जिव जागु तिय ठठुळुं झंपि ।।३१।।
बीज अध्यारी नइ सुक्रजोवार ।
महूरत नहीया कहइ घर-नार ।।
महा — तपअइ उपजइ ।
जै नर उलग ईण महूरत जाई ।।
आवण का सांसा पड़ई ।
जाणि हीमालइ राजा गलीया हो जाई ।।३२।।
तीजं घरि घरि मंगलचार ।
चिहुँ दिसी कामनी करई हो सयंगार ।।
रमइ सहेली काजली ।
घरि घरि कामिनी मइइ छइ खेल ।।
चंद्र वदन विलखी फिरई ।
स्नेह- गुठी राजा , औलगी मेलही ।।३३।।
"चउथ अंधारी [दि] नई मगलवार ।
चन्द उजालउ घरि घरि बारि ।।

"वरति करइ घरि आपणइँ ।
चउथ जुहारउ सांभरया—राव ॥
वचन हमारउ मानज्यो ।
हरिप के पूजो ईणी ठाई ॥३४॥

पंचम कउ दिन पहूतो छइ आई ।
अउत होइ घरि छोडो हो राय ॥
तु अजमेरां राजीयो ।
पुत्र कलत्र सहू परिवार ॥
सईभंर थांणउ बइसणइं ।
राई चहुवांण ! औलगि नीवार ॥३५॥

'रही [रही] कांमणी अंचल छोड़ी ।
औलग जाऊँ हूँ अंऊ न बहोडी ॥
देस उड़ीसइ गम करूँ ।"
ये बचन बोल्या तिणि ठाई ॥
छउ सातम दिन आवीयो ।
निहचइ औलगि चालण-हार ॥३६॥

पूरी सभा बइठो सांभरयो-राव ।
चउरास्या सहू कीयो बोलाई ॥
माई तेडावी राव की ।
सबी मिलि मंत्र कियो तिणि ठाई ॥
कहेउ हमारउ जइ सुणो ।
"कोक भतीजी सूंपजए राज" ॥३७॥

राइ कहइ "भली हुई आजि ।"
कोकि भतीजी सौंप्यौउ रान ॥
थाप्या साहण वर जरी ।

थाप्या मदिर घरि कविलास ।।
थाप्या चौरा चउखंडि ।
थाप्या सांभरि का रीयावास ।।
राजा चाल्यो ठलगइं ।
सहू अंतेवरी मेल्ही नीसास ।।३८।।

ओलग चाल्यो धन कउ नाह ।
सहू अंतेवरी झूरई राउँ ।।
झूरई सहोवर राव का ।
कुली छतीसइ झूरइ सोही ।।
धार झूरई राजा भोज सूं ।
सांभर्या राव सो पड़यो विछोह ।।३९।।

झूरइ राइ वइहनंडी अंकन कुवार ।
महाजन झूरई राई सांघार ।।
माता झूरइ राव की ।
झूरइ बभण भाट बीयास ।।
येकइं बोल कइ करियाइ ।
चाल्यो राजा मेल्ही निसास ।।४०।।

राव उडीसइं पहुँतउ जाई ।
देव जुहारे लागु पाय ।।
धन दिहाड़उ आज कउ ।
देव उठि दीयो चउगिणउ मान ।।
मेल्ही चावर बइसणइ ।
राव उडीसा को परधान ।।४१।।

राई प्रधानपणइं रह्यो जाई ।
चउरास्या सहू लागइ पाय ।।

देश देसाँ का राजिया ।
देव कहइ "राजा ! म्हारो तु वीर" ॥
मेल्ही चाँवर वइसणइ ।
मनवंछित भोजन अर चीर ॥४२॥

जे नर सूनइ सवाद संजूत ।
अविचल लिपमी धरे राजा बहूत ॥
'नाल्ह' रसायण नर भणइ ।
जू राणी सूं पड़इ विजोग ॥
बीघन - हरण जो वर दीयो ।
पणिहु वहोड़ करूं संजोग ॥४३॥

दूजौ पंड चउथो परिमाण ।
जे नर सूणइ ते गंगा न्हाण ॥
'नाल्ह' नसायण नर भणइ ।
राजा रह्यो उडीसई जाय ॥
बाग - वाणी मो वर दीयो ।
अस्त्री रसायण करू बखाण ॥४४॥

## मान

मान का जीवन-सम्बन्धी कोई वृत्तांत, अभीतक, उपलब्ध नहीं हुआ है। आप द्वारा लिखित केवल एक ग्रंथ "राज-विलास" मिलता है, जिसकी रचना वि० सं० १७३४, आषाढ़ शुक्ल ७ बुधवार को प्रारम्भ हुई थी। इसकी पुष्टि "राज-विलास के ही निम्नलिखित छंद से होती है—

"सुभ संवत् दस सात वरस चौतीस बधाई।
उत्तम मास अषाढ़ दिवस सत्तमि सुखदाई।
विमल पाष बुधवार सिद्धिवर जोग संपत्तौ।
हरपकार रिपि हस्त रासि कन्या ससि रत्तौ।
तिन द्यौस मात त्रिपुरासुकवि, कीनौ ग्रंथ मंडान कवि।
श्री राजसिंह महाराण कौ रचि यह जस जौं चंद रवि॥

(रा० वि० १-३८)

महाराणा राजसिंह का राज्यारोहण वि० सं० १७०६, कार्तिक वदि ४ को हुआ* तथा औरंगजेब का आक्रमण वि० सं० १७३६ मे हुआ था। इसप्रकार महाराज के सिंहासनारूढ़ होने के पच्चीस वर्ष पश्चात् और आक्रमण के दो वर्ष पूर्व, इस ग्रंथ की रचना आरम्भ हुई थी। सम्भव है, इसी तिथि के आस-पास कवि राजदरबार में आया हो।

ऊपर के छंद मे प्रयुक्त "मंडान" कवि का मुख्य नाम था। इसके अनंतर ग्रंथ भर मे प्राय "मान" नाम ही आया है,

---

*"उदयपुरराज्य का इतिहास"—पं० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा पृष्ठ ५३२; ५५५।

जो उसका उपनाम था। इस छंद के अतिरिक्त आत्मपरिचयात्मक पंक्तियाँ और नहीं हैं।

इसके जीवन के विषय में अन्य अनेक धारणायें प्रचलित हैं किन्तु उनके सम्बन्ध में कोई पुष्टप्रमाण उपलब्ध नहीं। इतना अवश्य माना जा सकता है कि इस ग्रंथ में वर्णन की हुई राजसिंह-सम्बन्धी प्रायः सभी घटनायें समकालीन ही थीं; अतः उनमें सत्य का अंश है।

ग्रंथ की समाप्ति सं० १७३७ वि० में हुई है और इसके अतिरिक्त कवि को कोई अन्य रचना भी प्राप्त नहीं है; अतः उसका कविता-काल स्थूलरूप से सं० १७३४ से १७३७ तक माना जा सकता है।

## राजविलास

इस ग्रंथ की रचना कवि ने वीरकेसरी मेवाड़नरेश महाराणा राजसिंह की प्रशंसा में की है—

"श्री राजसिंह राना सबल महिपतियाँ शिर मुकुटमनि।
गावत तास गुण बंद गुरु धणियांणी दिज्जै सुधुनि॥"

(रा वि० १-३२)

इस ग्रंथ में अठारह विलास (सर्ग) हैं। प्रारम्भ में सरस्वती की स्तुति विस्तार से की गई है। तदनंतर वंशोत्पत्ति, राजसिंह का जन्मोत्सव, तथा उनकी ग्यारह वर्ष की अवस्था तक का बाल्यजीवन चित्रित किया गया है। घटनाओं का विस्तृत-विवरण, महाराणा के सिंहासनारूढ़ होने के पश्चात् प्रारम्भ होता है। औरंगजेब तथा महाराणा के युद्धों का विशद और विस्तृत-वर्णन इस ग्रंथ में है। मुख्यरूप से इन युद्धों का वर्णन करना ही कवि का प्रयोजन ज्ञात होता है; ग्रंथ के

अध्ययन से भी यह स्पष्ट हो जाता है कि महाराणा के आक्रमण तथा युद्ध ही ग्रंथ के केन्द्रीय-वर्ण्य-विषय हैं।

## सारांश

प्रथम—प्रारम्भ मे सरस्वती की विस्तृत-वंदना के साथ ग्रंथनिर्माण का समय देते हुए कवि ने अपना संक्षिप्त-परिचय दिया है। इसके अनंतर मौर्यकुल का वर्णन करते हुए चित्रांगद का मेदपाट नाम के नगर बसाकर अठारह प्रांतों पर राज्य करने का भी वर्णन है। सातवीं पीढ़ी में चित्रंग नामक राजा के पश्चात् शिव जी के प्रसाद से वप्पारावल की उत्पत्ति सोरठ के राजा गुह्यादित्य से बतलाई गई है। गुह्यादित्य के मारे जाने पर बप्पारावल जंगल मे इधर उधर भटकने लगे। एक दिन जंगल मे वप्पारावल को हारीत मुनि से भेंट हुई और महाराज उनकी सेवा मे लग गये। हारीत ने स्वर्ग जाते समय इन्हे प्रतापी राजा होने का आशीर्वाद दिया। जंगल मे ही इनका विवाह हुआ था और वहीं पर इन्होने सैन्य-संग्रह भी आरम्भ कर दिया। फिर अपने मामा के यहाँ सेनापति होकर उन्होंने उसी का राज्य दबा लिया। इन्हीं वप्पारावल के वंश मे राजसिंह का जन्म हुआ था। प्रथम विलास में २३८ छंद हैं।

द्वितीय—इसमे वप्पारावल की वंशावली तथा उनसे संबंधित कतिपय मुख्य घटनाओं का उल्लेख है। इसी विलास मे समरसिंह, प्रतापसिंह आदि का भी अत्यंत प्रभावशाली वर्णन है इसके अन्त मे उदयपुर के महल, जगतसिंह की सभा, नगर के बाजार, व्यापार, प्रबन्ध तथा निवासियों का बड़ा सुन्दर वर्णन है। इसके अनंतर राजसिंह का जन्म और उनकी ग्यारहवीं वर्ष की अवस्था तक का संक्षेप में चित्रण है।

को वापस माँगा। राजपूतों ने युद्ध करने का दृढ़ निश्चय किया। इस पुस्तक के उद्धृत अंश में इसी युद्ध का वर्णन है।

इस युद्ध में काका रणधीर ने अद्भुत पराक्रम तथा युद्ध-कौशल दिखाया। उन्होंने शत्रु की सेना पर गढ़ से गोले तथा बाणों की वर्षा करवा दी और स्वयं रणक्षेत्र में उपस्थित हुए। शाही सेनापति मोहम्मद अली ने भी किले पर खूब गोले बरसाए। रणधीर तथा मोहम्मदअली का ज्योंही सामना हुआ त्योंही रणधीर ने अपनी तलवार से उसके दो टुकड़े कर डाले। इसके अनन्तर हम्मीर के दोनों राजकुमारों तथा शाही सेना के युद्ध का वर्णन उद्धृत अंश में है।

---

## पद्माकर

इस संग्रह में हिम्मतबहादुर-विरुदावली के अंतिम अंश से कुछ छंद उद्धृत किए गए है। इस अंश में अर्जुनसिंह से हिम्मतबहादुर के युद्ध का विस्तृत-वर्णन है।

प्रसंग इस युद्ध में स्वयं हिम्मतबहादुर के हाथ से अर्जुनसिंह का वध हुआ। यह युद्ध अजयगढ़ और बनगाँव के बीच के मैदान में हुआ था और इसमें अर्जुनसिंह के विरुद्ध राजा चरखारी ने भी हिम्मतबहादुर की सहायता की थी। अंत में हिम्मतबहादुर को आशीर्वाद देते हुए कवि ने विरुदावली समाप्त कर दी है।

---

## चन्द्रशेखर

अलाउद्दीन के राज्य से निर्वासित महिमा मंगोल को हम्मीरदेव के यहाँ शरण मिलने पर बादशाह ने कुपित होकर

प्रसंग

उनके ऊपर चढ़ाई कर दी। हम्मीर के सैनिकों की मार से शाही-सेना के छक्के छूट जाते थे। राजपूत लोग युद्ध के पश्चात् किले में आनंद मनाने के लिए वेश्या का नृत्य करा रहे थे। बादशाह को यह सब असह्य हो उठा अतः उसने उडियान को बुलाकर निशाना मारने को कहा। उड़ियान के निशाने से नाचती हुई वेश्या नीचे गिर पड़ी। हम्मीर को यह सब देखकर बड़ा चोभ हुआ। महिमाशाह ने उनको ढाढ़स बँधाते हुए कहा, "यदि आपकी आज्ञा हो तो बादशाह को मार दूँ अथवा इस उड़ियान को ही नष्ट कर दूँ?" हम्मीर की आज्ञा से उसने एक ही तीर से बादशाह का छत्र भंग कर डाला। इस कृत्य से शाही-सेना इतनी आतंकित हुई कि सभी लोग मैदान से तितर-बितर हो गए। मंत्री ने आकर हम्मीर को इस शुभ समाचार से सूचित किया। इस संग्रह में इसी स्थल तक का अंश लिया गया है।

महावतखाँ की भी वही दशा हुई। इन दोनों सरदारों की मृत्यु से सेना में भगदड़ मचते देखकर अलाउद्दीन ने वाहितखाँ को नया सेनापति बनाया। अत्यंत दृढ़ता-पूर्वक युद्ध करने पर भी अंत में उसकी भी वही दुर्गति हुई।

वाहितखाँ के मरने से अलाउद्दीन भी घबड़ा गया। वजीर मुहम्मदखाँ ने उससे कहा कि राजपूतों से इसप्रकार जीतना असम्भव है। छांडगढ़ पर रणधीर का परिवार रहता है। यदि यहाँ कुछ सेना छोड़कर छांडगढ़ पर आक्रमण किया जाय तो सम्भवतः रणधीर अपने परिवार पर आपत्ति देखकर शरण में आजाय किंतु ऐसा करने पर भी हाथ कुछ न आया। पाँच वर्ष छांड़ का किला हाथ न आया। शाही-सेना

की इसमें एक नई आपत्ति का सामना करना पड़ा। दिन भर हम्मीर की सेना से युद्ध करने के अनन्तर थकी हुई सेना को रणधीर का आक्रमण व्याकुल कर देता था। अनेक शाही सरदारों का बलिदान हुआ, किंतु हम्मीर की कुछ भी हानि न हुई। अब अलाउद्दीन बहुत घबड़ा गया और हम्मीर को परास्त करने के अन्य उपाय सोचने लगा।

इसी समय रणधीर के कहने से हम्मीर ने अपने दोनों राजकुमारों को युद्ध का समाचार भेजकर चित्तौड़ से बुलाया। दोनों राजकुमार तीस हजार राठौर, आठ हजार चौहान, पाँच हजार प्रमार सेना के साथ रणथम्भौर आए। हम्मीर राजकुमारों को देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुआ। कुमारों ने रानी अंसुमती के चरण छूकर युद्ध में सम्मिलित होने की आज्ञा मांगी। कुमारों के युद्ध में सम्मिलित होने की सूचना अलाउद्दीन को मिल गई और उसने उनका सामना करने के लिए जमालखाँ को भेजा।

दोनों कुमारों ने अत्यंत वीरता से जमालखाँ को मारा। इसके अनंतर बालनखाँ ने आक्रमण किया। सायंकाल तक युद्ध होता रहा। दोनों कुमार अपनी समस्त सेना के साथ वीरगति को प्राप्त हुए। इस युद्ध में शाही सेना के सत्तर हजार सैनिक तथा अनेक उमराव काम आए। संग्रह में यहीं तक का अंश लिया गया है।

---

# परिशिष्ट २

## ग्रन्थानुक्रमणिका

---

# परिशिष्ट ३

## नामानुक्रमणिका